

भगवान को जन्माभिषेक के लिये ले जाते हुए इन्द्राणी।
और नृत्य करते हुये देव।



अयोध्या के राजा वज्रसेन और रानी शीलवती।



पांडुक शिला पर इन्द्रों द्वारा न्हुन करते हुये

कोई गावें गीत सुरंग, कोई नृत्य करें मन रंग। इहि विधि चतुर निकायी देव, प्रथम इन्द्र सब में बहु सेव ।।१५।।
विमान छाय रूंध्यौ आकाश, छत्र ध्वजा दोसें परकाश। अति फहराव होय चहुं ओर, आये कुण्डलपुरहिं बहोर ।।१६।।
दै प्रदक्षिणा पुरहि सुरेश, कीनौ पूरब पौर प्रवेश। सकल नगर में भीर जु भई, नर सुर असुर सेव मिल गई ।।१७।।
नृप अंगन आये सब इन्द्र, संग लिये इन्द्राणी वृन्द। तब हि शची जिनमन्दिर गई, जननी सहित प्रदक्षिण दई ।।१८।।
दिव्य देह तब देख कुमार, नमस्कार कर वारम्बार। भो प्रभु ! तीन जगत गुरदेव, पुण्य प्रताप मिले तब सेव ।।१९।।
धन दिग देवी सेवा करी, धनमाता तिहि जनमत घरी। सार्थ नाम अब प्रियकारिणी, विश्वलोकपति दरशावनी ।।२०।।
इहि प्रकार अस्तुति कर गूढ़, जनम गीत गाये मन रूढ़। कर माया सुख निद्रा पाय, मायामय बालक यह ठाय ।।२१।।
लीनौं निज कर प्रभु हि उठाय, शची हर्ष निज अंग न माय। तन दीपति व्यापी दिश सर्व, को कवि वरनै श्रुत धर गर्व ।।२२।।
आन दिखाये प्रभुको तबै, इन्द्र प्रदक्षिण दै शिर नवै। रूप देख जिन भये न तुष्ट, सहस नयन कीने हरिसुष्ट ।।२३।।
इन्द्राणी दीनै शिरनाय, हरषवंत लीनें सुरराय। लक्षण अष्टोत्तरशत गात, अर व्यंजन नवसै विख्यात ।।२४।।
दरसै अंग अंग की कान्त, पूरब उदय भान लाजंत। नख देखत उड्गन द्युति घोर, हरि अस्तुति कीनी करजोर ।।२५।।
गुरुन विषै गुरु हो तुम ईश, चित्त धर्म के तीरथ ईश। तुम प्रभु अन्तिम जिनवर सूर, केवल ज्ञान उदय अघ चूर ।।२६।।
भव्य जीव रक्षक हित धर्म, मुक्ति स्त्री भर्ता शुभ शर्म। मिथ्याज्ञान कूप है अन्ध, परै ताहि में प्रानी धंध ।।२७।।
धर्म हस्त तुम परम जहाज, उद्धारत भवि जीवन काज। मोह आदि जे कर्म न हनै, ते शिवपुर को जेहैं घने ।।२८।।
अस्तुति बहुत शक्र तहं करै, नमस्कार कर गज संचरै। जन्मभिषेक करन को जोय, गगन पयान कियौ पुन सोय ।।२९।।
दुन्दुभि सकल बजैं बहु ध्वान, किंनर गावैं गीत सुहान। नृत्यत देवी लीला करैं, जिनके गुण रट रट निज गरैं ।।३०।।
प्रथम इन्द्र निज कांधै थाप, अरु ईशान छत्र लिय आप। सनत्कुमार महेन्द्र जु होय, चौंर ढुरैं अति हर्षित होय ।।३१।।
सकल देव जयघोष कराय, यह विधि बहुत भयौ कहराव। ज्योतिष लोक उलंघै जाय, क्रम क्रम मेरु ऊर्ध्व पहुंचाय ।।३२।।
पाण्डुक वन तहं शोभावान, कल्पद्रुम दीसैं सब थान। चहूंदिश चार जिनालय धार, विदिशा पाण्डुक शिला सु चार ।।३३।।
(ई) शान दिशा की शिला नियोग, भरतक्षेत्र तीर्थकर जोग। सौ जोजन है दीरघ सोय, अर पचास विस्तार जु होय ।।३४।।
जोजन आठ ऊंचाई धार, अष्टम चन्द्र तास आकार। सिहपीठ तिहि मध्य जु लीन, वैडूरज मणि सोहत तीन ।।३५।।
पाव कोश पहिली उन्मान, आधी तास दूसरी जान। तातै अर्ध ऊर्ध्वमुख और, मण्डप इन्द्र रच्यौ शिरमौर ।।३६।।



की अङ्ग-रक्षाके लिये नंगी तलवारोंसे पहरा देती थीं और उनके लिये भोग्य सामग्रियोंको एकत्रित करती थीं। कुछ देवियां पुष्प धूलिसे भरे हुए राज्य-आंगनमें बुहारी लगाती थीं और कुछ चन्दन जलका छिड़काव करती थीं।

उन देवियोंने रत्नोंके चूर्णसे स्वस्तिक आदिकी रचना की और महलको कल्पवृक्षके पुष्पोंसे सजाया। किसीने ऊंचे महलोंकी चोटियों पर रत्नोंके दीपक जलाये, जो अन्धकार को नष्ट करने वाले थे। कपड़े पहनाना, आसन बिछाना आदि समस्त कार्य देवियां किया करती थीं। माताकी वन-क्रीड़ा के समय मिष्ट गीत, प्रिय नृत्य और धार्मिक कथायें कह-कह कर वे माताको सुख पहुंचाया करती थीं। इस प्रकार जिन-माता देवियों द्वारा सेवित हुई और उन्होंने एक अनुपम शोभा धारण की।

जब नौवें मासका समय निकट आया तो गर्भवती माता अतिशय बुद्धिमती हुई। उन्हें प्रसन्न रखनेके उद्देश्यसे देवियां तरह तरह की प्रहेलिकायें और मनोहर कवितायें सुनाया करती थीं। वे देवियां कुछ गूढ़ अर्थकी प्रहेलिकायें मातासे पूछा करती थीं और माता उसका समुचित उत्तर दिया करती थीं। उदाहरणके रूपमें निम्न पहेली और उसका उत्तर साथ है—

विरक्ता नित्य कामिन्या कामुकोऽकामुको महान्। सस्पृहो निःस्पृहो लोके परात्मान्यश्च यः स कः ।। १ ।।

अर्थात् जो वैरागी होने पर भी सर्वदा कामिनीकी इच्छा रखता है और निस्पृही होने पर भी इच्छा करता है, इस

## दोहा

छत्र चमर ध्वज ताल जुत, कलश अवसर भृंगार। सुप्रतिष्ठक दर्पण सहित, मंगल द्रव्य सु सार ॥३७॥
वसु द्रव्यैं ताही सदा, उपमा दीजै काय। देव रचित मंगल करत, धरी सबै समुदाय ॥३८॥

## चौपाई

सिंहपीठ ऊपर हरि आप, दक्षिण दिशि सिंहासन थाप। तापै पूरव मुख प्रभु करौ, कमलासन अद्भुत बल धरौ ॥३९॥
(सौ) धर्म इन्द्र दक्षिण दिश ढार, अरु उत्तर ईशान कुमार। दश दिक्पाल दशों दिश खड़े, सुर विद्याधर आनंद बड़े ॥४०॥
कल्पद्रुम पहुपनकी माल, प्रभु के कण्ठ धरी तत्काल। गीत नृत्य वादित्र बजाय, जै जै हर्ष करै हरषाय ॥४१॥
इन्द्राणी आदिक सब देव, दिव्य कण्ठ गावें प्रभु सेव। सहस अठोत्तर कलश बखान, जोजन एक तास मुख जान ॥४२॥
जोजन आठ महा गंभीर, उदय चार हाटकमय तीर। अब कुबेर रतनन कर खची, नानावर्ण पैड़िका रची ॥४३॥
मेरु शिखरतैं सोहै पंत, पंचम सागर के पर्यन्त। सकल सुरासुर तहंतैं ठाट, एक एक छोड्यो दधि घाट ॥४४॥
सेनी बांधी देवन सबै, हथाहत्थ कलशा ले तबै। सो क्षीरोदधि जल भर लाय, जन्मासेक करा मन लाय ॥४५॥
प्रथम सौधर्म इन्द्र के हाथ, कलश दये देवन सब साथ। एक सहस वसु भुजा कराय, सकल कलश ढारै हर्षाय ॥४६॥
शेष शक्र अर सकल जु देव, ढारै कलश करीबहु सेव। तीन धार ह्वै शिरपर ढरी, मानों त्रिविध मिली सुरसरी ॥४७॥
जो धरा सों गिरिवर खंड, सो प्रभु सही महा बल बंड। वीर थान अति वीरज सक्त, उपमा कौन कहै कर भक्त ॥४८॥
प्रभु को परस छटी उपराय, पाप मुक्ति इव ऊरध ल्याय। प्रभुबल अद्भुज वरनौं कहा, फूलमाल सम धारा महा ॥४९॥
वपु इक हाथ शरीर प्रमाण, नर सुर प्रभुबल अचरज जान। जै जै शब्द करैं अति सबै, कलकहराव भयौ है तबै ॥५०॥
सुख अवलोकै दिग कौभार, मुक्तागण सम जल अमधार। पाण्डुक रव अति सोहत भयौ, निर्मल बहु विचित्रता ठयौ ॥५१॥
पद्मराज मणि आभा सोय, जन्म स्नान मगन सुर होय। उमगि चल्यौ क्षारोदधि नीर, मानों गंगा बड़ी समीर ॥५२॥
सामग्री सब गंध गहीर, सुधा समान न्हवन को नीर। श्री तीर्थेश न्हवन अतिशाय, गंधोदक बंदै हरषाय ॥५३॥
जो धारा प्रभु परस जो चली, सो सुर निज निज माथैं दली। पाप अनेक गये भग दूर, देह पवित्र करी गुण भूर ॥५४॥
खगडधार वत धारा राज, सहत सकल सुर मुक्तहि काज। अमृतसम धारा निज गृही, विषमल धोय शुद्धता लही ॥५५॥
पुण्य अनेक उपाजैं सोय, लक्ष्मी मुक्ति सरूपीहोय। सकल सिद्धि की करता सबै, (अ) भीष्ट संपदा लीनी जबै ॥५६॥



संसारमें वह विलक्षण पुरुष कौन है ? यह तो हुई पहेली। माताने इसी श्लोकमें परमात्मा शब्दसे उत्तर दिया है। कारण परमात्माका अर्थ एक तो विलक्षण पुरुष होता है और दूसरा अर्थ परमात्मा भी है। परमात्मा नित्य कामिनी अर्थात् अविनाशी मोक्ष रूपी स्त्रीमें अनुरागी है और उसीकी इच्छा रखने वाला है।

दृश्योऽदृश्यऽस्त्रितचिद्भूषः प्रकृत्या निर्मलोऽव्ययः। हंता देह विधेर्देवो नाऽयं क्ववर्ततेऽद्य सः ॥ २ ॥

अर्थात् जो अदृश्य है, फिर भी देखने योग्य है, स्वभावसे निर्मल होने पर भी देहकी रचनाका नाशक है, पर महादेव नहीं हैं। इस श्लोकमें देवोना शब्दमे उत्तर है कि देवरूपी मनुष्य श्री अर्हन्त देव हैं, यह भी पहेली है।

इस प्रकार उन देवियोंने प्रश्नोत्तरके रूपमें मातासे अनेक पहेलियां पूछी हैं। वे भिन्न हैं—हे सुन्दरी ! असंख्यात मनुष्य और देवों द्वारा सेवित तीनों जगतका गुरु तेरा पुत्र उत्तम अनेक गुणोंसे युक्त विजयी हो। (इसके श्लोकमें ओठसे बोलने वाला एक भी अक्षर नहीं है, अतः यह निरोष्ठच अक्षर है।) जिसने दूसरी-स्त्रियां से प्रेम करना छोड़ दिया है, पर फिर भी अविनाशी मोक्ष सुख में अनुरागी है, ऐसा गुणोंका समुद्र तेरा पुत्र हमारी रक्षा करे। (इसके श्लोकमें भी नीरोष्ठच अक्षर है।) हे जगत का कल्याण करने वाली तीन लोकके स्वामीका गर्भ धारण करने वाली हरिहरादिके मनकी रक्षा कर (इसके श्लोकमें 'अब' क्रिया छिपी हुई होनेसे क्रियागुप्त है।)

यह प्रकार गंधोदक बंद, शांतरूप सब देव अनन्द। फिर पूजा कीनी सुरराय, अष्टद्रव्य लै हरष बढ़ाय ।।५७।।
जल सुगंध अक्षत बहु शुद्ध, कल्पद्रुम के पुष्प समृद्ध। लै नैवेद्य धरौ पकवान, दीप मणि मई धूप महान ।।५८।।
कल्पतरुवर फल ले सार, अर्घ्य धरौ कुसुमांजलि डार। सबै सुरासुर पुहुप जु वृष्ट, पंचाचार करैं मन तुष्ट ।।५९।।
यह प्रकार प्रभु जन्मभिषेक, इन्द्र और सुर असुर अनेक। कियौ महा आनंदित जाम, तीन प्रदक्षिण देता ठाम ।।६०।।
अंग अंगोछ लियौ सुरराय, फिर सिंहासन पै बैठाय। इन्द्राणी आदिक सब देव, कौतुक करैं अग्र जिन सेव ।।६१।।
सब आभरण धरै तहं आन, है नियोग तीर्थकर जान। तिलक दये चन्दन के सार, तीन जगत पति को हितकार ।।६२।।
अजन नैनन दियो सुढार, शीस मुकुट चूड़ामणि धार। वज्रमयी प्रभु चरम शरीर, विधे कर्ण गरमहि के वीर ।।६३।।
इन्द्राणी कुण्डल पहिराय, रत्नजडित श्रुति दामिन जाय। कंठ माहि पहिराये हार, मणिमय मोह तिमिर हरतार ।।६४।।
जुगल बाहु जुग पौंचीब बनी, नाना रतन जड़ित सुख सनी। अंगुरिन मुदरी दीप्ति अनेक, किंकिण ढिक पहराई एक ।।६५।।
जुगपद मणिमय सांकर दोय, ताकी उपमा अति छवि होय। इतनें साधारण आभरण, मण्डित महादीस अति करण ।।६६।।
भगवन रूप देख सुरराय, आनन्दौ मन अंग न माय। सहस नेत्र करि तृप्ति न होय, पलसों पल न लगावै सोय ।।६७।।
अति प्रमोद उमग्यौ जु शरीर, रोमांचित ज्यों सागर नीर। तुम तीर्थंकर तीरथ राज, अघनाशन भव जीवै काज ।।६८।।
प्रभु अस्नान करैं कह देव, तुम पवित्र सहजै स्वयमेव। भक्ति हेत पै हम कछु कयौं, पुण्य लहौ पूरव अघ टयौं ।।६९।।
तीन जगत मंडित तुम भक्त, मैं अपनै वशकर कछु सक्त। तीन लोक जिय आये साज, प्रभु कल्याणक देखत काज ।।७०।।



जगतके कल्याणके लिये अपने गर्भमें तीर्थंकरको धारण करने वाली हे माता! धर्मतीर्थ स्थापित करने वाले की उत्पत्तिमें देव, विद्याधर, भूमिगोचरी जीवोंका तीर्थस्थान बन। (इसमें अट क्रिया गुप्त है) हे देवी महारानी! इस लोक और परलोकमें कल्याण करने वाला कौन है। (माताका उत्तर) जो धर्म-तीर्थका प्रवर्तक है, वे ही श्री अर्हतदेव तीन जगतके कल्याण करने वाले हैं। (प्रश्न देवियोंका) गुरुओंमें सबसे महान कौन है? (उत्तर) जो तीन जगतका गुरु और सब अतिशयों से तथा दिव्य अनन्त गुणोंसे विराजमान ऐसे श्री जिनेन्द्रदेव ही महान गुरु हैं।

(प्रश्न) इस जगतमें किसके वचन श्रेष्ठ और प्रमाणिक हैं? (उत्तर) जो सबका जानने वाला, दुनियांका हित करने वाला, अठारह दोष रहित और वीतरागी है ऐसे श्री अर्हंत भगवानके वचन ही श्रेष्ठ और मानने योग्य हैं। इसके सिवा दूसरे मिथ्या मतियोंके नहीं। (प्रश्न) जन्म-मरण रूपी विषको दूर करने वाला अमृतके समान क्या पीना चाहिये? (उत्तर) जिनेन्द्र के मुख कमलसे निकला हुआ ज्ञानामृत पीना चाहिये—दूसरे मिथ्या ज्ञानियोंके विष रूप वचन नहीं पीने चाहिये। (प्रश्न) इस लोक में बुद्धिमानोंको किसका ध्यान करना चाहिये? (उत्तर) पंच परमेष्ठीका, आत्म-तत्वका धर्म-शुक्ल रूप ध्यान करना चाहिये, दूसरा आर्त रौद्र रूप खोटा ध्यान कभी नहीं करना।

(प्रश्न) शीघ्र कौनसा काम करना चाहिये। (उत्तर) जिससे संसारके भोगोंका नाश हो, ऐसे अनन्त ज्ञान चारित्रका पालन करना चाहिये, मिथ्यात्वादिको नहीं। (प्रश्न) इस संसारमें सज्जनोंके साथमें जानेवाला कौन है? (उत्तर) दयामय धर्म ही सहायता करने वाला बन्धु है, जो सब दुःखोंसे रक्षा करने वाला है। इसके अतिरिक्त और कोई सहगामी नहीं है। (प्रश्न) धर्मके कौन कौन लक्षण व कार्य हैं? (उत्तर) बारह तप, रत्नत्रय, महाव्रत शील और उत्तम क्षमा आदि दश लक्षण ये सब धर्म के कार्य और चिन्ह हैं।

(प्रश्न) धर्मका इस लोकमें फल क्या है? (उत्तर) जो तीन लोकके स्वामियोंकी इन्द्र धरणेन्द्र चक्रवर्ती पद रूप सम्पदायें, श्री जिनेन्द्रका अनन्त सुख, ये सब धर्म के ही उत्तम फल हैं। (प्रश्न) धर्मात्माओंके चिन्ह क्या हैं? (उत्तर) शान्त स्वभाव, अभिमानका न होना और रात दिन शुद्ध आचरणों का पालन ये ही धर्मात्माओंकी पहचान हैं (प्रश्न) पापके चिन्ह क्या क्या हैं? (उत्तर) मिथ्यात्वादि क्रोधादि कषाय, खोटी संगति और छहतरहके अनायतन ये पापके चिन्ह हैं।

(प्रश्न) पापका फल क्या है? (उत्तर) जो अपनेको अप्रिय, दुःखका कारण है, दुर्गति करने वाला और रोग क्लेशादि देने वाला है ये सभी निन्दनीय कार्य पापके फल हैं। (प्रश्न) पापी जीवोंकी पहचान क्या है? (उत्तर) बहुत क्रोध आदि कषायों

तिनहूको कल्याणक एव, अमित पुण्यकर सैध्यौ सेव। तुम दरशन सूरज परकाश, भव्यजीव अघ तिमिरै नाश ।।७१।।
रतन अमोल लक्ष्मी पाय, तुम दर्शन शिवपुर ले जाय। तुम दर्शन की बैठि जहाज, उतरै भव-वारिधि कर काज ।।७२।।
तुम दरसै प्रभु मन वच काय, स्वर्गलोक फल पावै जाय। तुम्हारे गुण ले जो अनुसरै, क्रमकर मुक्ति वरांगन बरै ।।७३।।
मोह मल्ल जीतै तुम दर्श, तुम रक्षक भवि जीवन सर्स। मोह जु अंध कूप तैं काढ़ि, शरणागत राख्यौ सुख माढ़ि ।।७४।।
प्रभु को जन्मभिषेक करेव, मेरे कर्म नाश कर देव। तुम्हरे गुण जो सुमरन करै, सो तैसे गुण को विस्तरै ।।७५।।
तुम अस्तुति मुखतै उच्चरै, सो निज वचन सफलता करै। तुम गंधोदक वंदन करी, अंग पवित्र भयौ तिहि घरी ।।७६।।
तीन जगत स्वामी भगवान, तुम जगबन्धन हनत कृपान। तुम परमातम मुक्त प्रकाश, परमानंद लोक शिर वास ।।७७।।
तीर्थकर गुणसागर तेह, अघ मल दूर करन शुचि देह। तुम दर्शन निर्वाण महेश, अष्ट करम नाशन जगदेश ।।७८।।
पंचहि इन्द्रिय जीत्यौ लोभ, पंचकल्याणक कीनौ शोभ। नमौं मुक्ति अंगन भरतार लोकालोक प्रकाशनहार ।।७९।।
नमौं त्रिजगपति लक्ष्मीनाथ, सकल मुक्ति सामग्री साथ। बारबार प्रणमौं करजोर, दीजे मोह परमपद और ।।८०।।

**दोहा**

दरशन कर सुरराज इम, सन्मति सार्थक नाम। कर्म निकन्दन वीर हैं, वर्धमान गुणधाम ।।८१।।
ये त्रय नाम प्रसिद्ध कर, धर उत्साह सुरेश। ऐरावत आरूढ़ ह्वै, कंध लिये जिन ईश ।।८२।।



का होना दूसरोंकी निन्दा, अपनी प्रशंसा और रौद्रादि खोटे ध्यानका होना ये सब पापियोंके चिन्ह हैं। (प्रश्न) असली लोभी कौन है ? (उत्तर) बुद्धिमान, मोक्षका चाहनेवाला भव्यजीव निर्मल आचरणोंसे तथा कठिन तपोंसे एक धर्मका सेवन करने वाला ही असली लोभी है। (प्रश्न) इस लोकमें विचारशील कौन है ? जो मनमें निर्दोष देव शास्त्र गुरुका और उत्तम धर्मका विचार करता है, दूसरेका नहीं। (प्रश्न) धर्मात्मा कौन है ? (उत्तर) जो श्रेष्ठ उत्तमक्षमा आदि दश लक्षण युक्त धर्मका पालन करता है। जिनेन्द्रदेवकी आज्ञाका पालन करने वाला ही बुद्धिमान ज्ञानी और व्रती है—वही धर्मात्मा है, दूसरा कोई नही। (प्रश्न) परलोक जाते समय रास्तेका भोजन क्या है ? (उत्तर) जो दान, पूजा, उपवास व्रतशील संयमादिकसे उपार्जन किया गया निर्मल पुण्य है, वही परलोक के रास्तेका उत्तम भोजन है। (प्रश्न) इस लोकमें किसका जन्म सफल है ? (उत्तर) जिसने मोक्ष लक्ष्मी के सुखको देने वाला उत्तम भेद विज्ञान पा लिया, उसीका जन्म सफल है—दूसरे का नहीं।

(प्रश्न) संसार में सुखी कौन है ? (उत्तर) जो सब परिग्रहकी उपाधियोंसे रहित और ध्यानरूपी अमृतका पान करने वाला वनमें रहता है अर्थात् योगी है, वही सुखी है, अन्य कोई नहीं। (प्रश्न) इस संसारमें चिन्ता किस वस्तुकी करनी चाहिये ? (उत्तर) कर्मरूपी शत्रुओं के नाश करनेकी और मोक्ष लक्ष्मी पानेकी चिन्ता करनी चाहिये—दूसरे इन्द्रियादिक विषय सुखोंकी नहीं। (प्रश्न) महान उद्योग किस कार्यमें करना चाहिये ? (उत्तर) मोक्ष देने वाले रत्नत्रय, तप, शुभ भोग सुज्ञानादिकोंके पालनेमें महान यत्न करना चाहिये। धन एकत्रित करनेमें नही, कारण धन तो धर्मसे प्राप्त होगा ही।

(प्रश्न) मनुष्योंका परम मित्र कौन है ? (उत्तर) जो तप दान व्रतादि रूप धर्मको जबरदस्ती समझाकर पालन करावे और पाप कर्मो को छुड़ावे। (प्रश्न) इस ससार में जीवोंका शत्रु कौन है ? (उत्तर) जो हित करने वाले तप दीक्षा व्रतादिकोंको नही पालन करने दे, वह दुर्बुद्धि अपना और दूसरे का—दोनोंका शत्रु है। (प्रश्न) प्रशंसा करने योग्य क्या है ? (उत्तर) थोड़ा धन होने पर भी सुपात्र को दान देना निर्बल शरीर होने पर भी निष्पाप तप करना, यही प्रशंसनीय है। (प्रश्न) माता ! तुम्हारे समान महारानी कौन है ? (उत्तर) जो धर्मके प्रवर्तक जगतके गुरु ऐसे तीर्थंकर देवाधिदेवको उत्पन्न करे, वही मेरे समान है—दूसरी कोई नही। (प्रश्न) पण्डिताई क्या है ? (उत्तर) शास्त्रोंको जानकर खोटा आचरण, खोटा अभिमान, जरा भी नही करना, और दूसरी भी पापकी क्रियायें नहीं करना, यही पण्डिताई है। (प्रश्न) मूर्खता किसे कहते हैं ? (उत्तर) ज्ञानके हितका कारण निर्दोष तप धर्मकी क्रिया को जानकर आचरण नहीं करना। (प्रश्न) बड़े भारी चोर कौन हैं ? (उत्तर) जो मनुष्योंके धर्म रत्न को चुरानेवाले पापके कर्ता और अनर्थ करने वाले ऐसे पांच इन्द्रिय रूप चौर हैं।

## चौपाई

सकल विभूति लही जिन साथ, जय जय करैं नाथ निज माथ। आय गगन रुंध्यौ आकाश, सप्त अनीका सुर तिय तास ॥८३॥
सेव काज करवै कों इन्द्र, पुर में गये सहित निज वृन्द। चतुर निकाय देव बहु संग, नृप आगार करैं बहु रंग ॥८४॥
मणिमय सिंहासन धर तहां, थापैं जिन कुमार को जहां। दिव्य कांति को वरननहार, गुण अनंत केवल सुखधार ॥८५॥
जननी तहं सोवत सुख भरी, शची जगाय गोद जिन धरी। हरषवन्त सुत देखत जोय, भूषण भूषित द्युति बहु सोय ॥८६॥
इन्द्राणी तब अस्तुति करी, जीवन सफल धन्यतुम धरी। तीन लोक पति जन्म महान, तुम सम त्रिय जग में नहिं आन ॥८७॥
नैन सफल तुम देखत भए, तुम देखत सब विकलप गए। तुम उपमा अब दीजै काहि, तीनलोक तुम सम कछु नाहि ॥८८॥
श्री सिद्धारथ बन्धु समेव, हर्ष सहित दरसे जिनदेव। प्रथम इन्द्र अब अरु ईशान, नृप थुति कर सिंहासन थान ॥८९॥
दम्पति की पूजा हरि करी, मणिमय आभूषण अंग धरी। पाटंवर बहु वस्त्र अनेक, पहुपमाल पहिराई एक ॥९०॥
फिर अस्तुति कर कर शिर नये, आज धन्य तुम दरशन भये। जिन बिन मात पिता धन तोय, तुम सम उत्तम और न कोय ॥९१॥
लोक विषें गुरु हो जगदिष्ट, मात पिता में बड़े सरिष्ठ। तीन लोक में पुरुष न और, तुम समान दम्पति शिरमौर ॥९२॥
जन्मभिषेक कियौ गिरि शीस, सो सब वर्ण कहो सुर ईश। तब बहु हर्ष भयौ नृप रानि, अति आनन्द महोच्छव ठानि ॥९३॥
फिर सुरपति श्री जिनवर गेह, पूजा करी अष्टविध नेह। प्रभु जुत मात पिता पद नये, नाना भांति हर्ष जुत ठये ॥९४॥
अद्भुत लीला हरि बहु करी, देखैं नरनारी पुर जुरी। स्वजन आदि सब पुरजन तेह, आये सुतहि महोच्छव लेह ॥९५॥



(प्रश्न) इस संसारमें शूर वीर कौन है ? (उत्तर) जो धैर्यरूपी तलवारसे परिषह रूपी महा योद्धाओंको, कषाय रूपी शत्रुओंको तथा काम मोह आदि शत्रुओंको जीतने वाले हों। (प्रश्न) देव कौन है ? (उत्तर) जो सबका जानने वाला क्षुधादि अठारह दोषोंसे रहित अनन्त गुणोंका समुद्र धर्मका प्रवर्तक हो ऐसे अर्हंत प्रभु ही देव हैं। (प्रश्न) महान गुरु कौन है ? (उत्तर) जो इस संसारमें वाह्य अभ्यन्तर दोनों प्रकारके परिग्रहोंसे रहित हो। जगतके भव्य जीवोंके हित साधनमें उद्यमी हो और स्वयं भी मोक्षका इच्छित हो वही महान गुरु है। दूसरा मिथ्यामती धर्म-गुरु नहीं हो सकता।

इस प्रकार देवियों द्वारा किये प्रश्नोंका उत्तर जिन-माताने गर्भके प्रभावसे दिया। प्रथम तो उस महारानीकी बुद्धि स्वभावसे ही निर्मल थी। पुनः अपने उदरमें तीन ज्ञानके धारक प्रकाशमान तीर्थंकर देवको धारण करनेसे वे और भी स्वच्छ हो गयी थीं। रानीके उदरमें विराजमान पुत्रको बिल्कुल दुःख नहीं मिला, कारण, क्या सीपमें रहने वाली जल बिन्दुमें कभी विकार हो सकता है, कभी नहीं। उस देवीकी त्रिबली भी भङ्ग नहीं हुई। उदर पूर्व जैसा रहा, पर गर्भकी वृद्धि होती गयी। यह सब प्रभुका ही प्रभाव था।

गर्भमें स्थित प्रभुके प्रभावसे महारानीकी मुखाकृति बड़ी ही शोभायमान हो गयी। उन्हें देख कर प्रतीत होता था कि वे असंख्य रत्नोंको धारण करने वाली पृथ्वी ही हों। अप्सराओंके साथ इन्द्रके द्वारा भेजी हुई इन्द्राणी ही जिनकी सेवा कर रही हों, उनकी कान्ति और उनके मुखका वर्णन नहीं किया जा सकता है। इस प्रकार लगातार नौ महीने तक महान उत्सव सम्पन्न होते रहे। देखते देखते नवां महीना पूर्ण हो गया। शुभ चैत्र मासकी त्रयोदशीके दिन यमणि नाम योगमें, शुभ लग्नमें त्रिसला महादेवीने अलौकिक पुत्रको जन्म दिया। वह पुत्र अपने उज्ज्वल शरीरकी कान्तिसे अन्धकारको विनष्ट करने वाला, जगतका हित करनेवाला मति श्रुति अवधि—तीनों ज्ञानको धारण करने वाला, महा दैदीप्यमान और धर्मतीर्थका प्रवर्तक तीर्थंकर हुआ।

उनके जन्मके साथ साथ सभी दिशायें निर्मल हो गयीं। आकाशमें निर्मल वायु बहने लगी। स्वर्गसे कल्पवृक्षोंके पुष्पोंकी वर्षा हुई और चारों जातियोंके देवोंके आसन कम्पायमान हो गये। स्वर्गमें बिना बजाये ही बाजोंकी ध्वनि होने लगी, मानों वे भी भगगवानका जन्म उत्सव मना रहे हों। इसके अतिरिक्त अन्य तीनों जातियोंके देवोंके महलोंमें शंख-भेरी आदिके शब्द होने लगे।

तोरण ध्वज अरु वदनवार, गावै गीत नृत्य सुखकार। अति आनंद कर नाटक रंभ, देवी सहित इन्द्र मन थंभ ॥९६॥
प्रथम सुरेश कियौ समतार, नेत्र सुखी पर एक हजार। एक हजार भुजा जुत सोइ, मणिमय भूषण भूषित जोइ ॥९७॥
पुनि बहुरूप नटनको ठयौ, जिन उद्भव कर भक्तहि लयौ। नृत्य करै उर्जित सब लोक, कल्पवासिनी देवी थोक ॥९८॥
सकल दिव्य आभरण जु लहै, मानों दामिनि की द्युति गहै। नाना भांति कियौ तहं रंग, भमरी लेत छिपै भू अंग ॥९९॥
करै पहुप अंजलिकी वर्ष, बहु आडम्बर जिनवर हर्ष। वीणा आदिक ध्वनि बाजंत, सुर समतार गीत अरु तंत ॥१००॥
जिनवर के गुण धर गावंत, भव भव के अघ नाश करंत। जो कछु रंग मेरु पै करौ, तापै यहां अधिक विस्तरौ ॥१०१॥
नृप आदिक सबको सुखकार, ऋद्धि विक्रिया कर अनुसार। अति विचित्र कटि पाय सुरेश, कंठ हस्त आदिक छबि देत ॥१०२॥
धरन चरन चपल गति चलै, छित कपै गिरिवर सब हलै। भ्रमै मुकुट चक फेरी लेत, बलयाकृति कुंडल छबि देत ॥१०३॥
भुज ककण मणि शोभा हेत, मनों नखत गिरि फेरी देत। सहस पाय नूपुर के सोर, सब बाजित्र बजै चहुं ओर ॥१०४॥
विह्वल कर ह्वै भ्रम भ्रम सोय, छिन मैं एक छिनक बहु जोय। छिन में उन्नत द्वीप प्रमान, छिन में सूक्षम वपु कर गान ॥१०५॥
छिन में निकट धरै बहु भेक, छिन में दूर जाय कर टेक। छिनमें भूमि छिनहि नभ सार, छिनमें दोहर छिनक हजार ॥१०६॥
इहि विधि हर्ष बढ़ायौ इन्द्र, इन्द्रजाल सम अप्यौं वृन्द। पुनि अप्छर लै रंग विहार, भुज प्रति नाट नटावहि सार ॥१०७
वढै छिनक छिन लघुता धरै, सुर अगत प्रवेश बहु करै। लीला और करो इक तबै, हस्त अंगुलिन ऊपर सबै ॥१०८॥



सौधर्म स्वर्गके इन्द्र, भगवानके जन्मका समाचार पाकर उनका जन्म कल्याणक मनानेका विचार करने लगा। उसी समय इन्द्रकी आज्ञासे देवोंकी सेनाएं जय जयकार करती हुई स्वर्गसे उठी। उनकी विशाल सेनाये समुद्रसे उठती हुई प्रचण्ड लहरोंके समान प्रतीत होती थी। हाथी, घोड़े, रथ, गन्धर्व, नर्तकी पैदल बैल आदि से युक्त सात प्रकारको देवोंकी सेनाये निकली। पश्चात सौधर्म स्वर्गका पति इन्द्र इन्द्राणीके सहित ऐरावत हाथी पर सवार होकर चला। उसके चारों ओर देवोंकी सेनाये घिरी हुई थीं।

इन्द्रके पीछे पीछे बड़ी विभूतियोंके साथ सामानिक आदि देव चल रहे थे। उस समय दुन्दुभी आदि बाजोंकी ध्वनि और देवोंकी जय जयकारसे सारा आकाश गूजने लगा। रास्तेमें कितने ही देव गाते हुए चल रहे थे। कोई नृत्य करता जाता था और कोई प्रसन्नताके मारे दौड़ लगा रहा था। उनके छत्र चमर और ध्वजाओंसे सारा आकाश मण्डल आच्छादित हो गया था। वे चारों निकायके देव बड़ी विभूतियोंके साथ क्रम-क्रमसे कुण्डलपुर पहुंचे। उस समय ऊपर बीचका भाग देव देवियोंसे घिर गया था। राज महलका आंगन इन्द्रादिक देवोंसे बिल्कुल भर गया था।

इन्द्राणीने तत्काल प्रसूती गृहमें जाकर दिव्य शरीरधारी कुमार और जिन माताका दर्शन किया। वे बार बार उन्हें प्रणाम कर जिन माताके आगे खड़ी होकर उनके गुणोंकी प्रशंसा करने लगी। इन्द्राणीने कहा—देवी ! तुम तीनों जगतके स्वामीको उत्पन्न करनेके कारण समग्र विश्वकी माता हो। और तुम्हीं महादेवी भी हो। महान देव उत्पन्न कर तुमने अपना नाम सार्थक कर लिया। संसारमें तुम्हारी तुलनाकी अब कोई स्त्री नहीं है।

इस प्रकार माताकी स्तुति कर इन्द्राणीने उन्हें निद्रित कर दिया। जब जिनमाता सो गयी तो इन्द्रणी ने उनके आगे एक मायाका बालक बनाकर सुला दिया और स्वयं अपने हाथोंसे जिन भगवानको उठाकर उनके शरीरका स्पर्श किया। वे बार बार उनके मुंहका चुम्वन करने लगी। भगवानके शरीरसे निकलती हुई उज्ज्वल ज्योतिको देखकर उनके हर्षका ठिकाना न रहा। पश्चात् वह उस बाल्य भगवानको लेकर आकाश मार्गकी ओर चली। वे भगवान आकाशमें ठीक सूर्यकी तरह जान पड़ते थे। समस्त दिक्कुमारियां छत्र, ध्वजा, कलश, चमर, स्वस्तिक आदि आठ मांगलिक पदार्थोंको लेकर इन्द्राणीके आगे-आगे चलीं।

उस समय इन्द्राणीने जगतको आनन्द प्रदान करने वाले जिनदेवको लाकर बड़ी प्रसन्नतासे इन्द्रको दिया। भगवानकी अपूर्व सुन्दरता उनकी तेजोमय दीप्ति देखकर देवोंका स्वामी इन्द्र उनकी स्तुति करने लगा—हे देव ! तुम हमें परम

शची आदि दे देव कुमारि, अंगुरिन पर नाचौं मनमारि। आपुन इन्द्र मध्य जिमि मेर, पांति मराल लसैं चहुं फेर ॥१०९॥
छिनमें उर्ध्व उचालै तबै, छिन में अंगुरिन झेलै सबै। छिनमें सकल अलोपित होइ, फिर छिन में देखै सब कोय ॥११०॥
ऐसी विधि बहु लीला करी, गूढ़ न काहू परगट धरी। भुव में रहे करै नट ख्याल, उपमा रहित महेन्द्र सुजाल ॥१११॥
जय जय धोक करै आकाश, देव और विद्याधर जास। इस विधि दिव्य नृत्य कर इन्द्र, विक्रिय उद्भव मन आनंद ॥११२॥
उत्सव हाव भाव कर सबै, पिता आदि पुरजन सुख जबै। जिनवर शुश्रुषा कर इन्द्र, सेवा राख धनद सुख वृन्द ॥११३॥
धर्म महातम दीनौ भाख, तीन लोक जिय कीनै साख। चतुर देव विद्याधर राज, निज निज लोक गये सब साज ॥११४॥
सिद्धारथ नृप सब परिवार, जन्म महोत्सव कौतुक धार। देख्यौ पुत्र तनों फल पाय, पुण्य वृक्ष पूरव सुखदाय ॥११५॥
तहां सकल पुरजन के वृन्द, करी बधाई मन आनंद। घर घर वंदनवार बंधाय, रत्नजटित कंचन समुदाय ॥११६॥
मंगन उनको दीनौ दान, हय गय रतन पटंवर आन। जन्म महोत्सव कर मन रंग बहु वादित्र वजै इक संग ॥११७॥
गावै गीत सकल पुर सार, सो वरनत लागै बहु वार। जन्मकल्याणक अति उत्साह, प्रभु की सेव करैं अति चाह ॥११९॥

## गीतिका छन्द

यह सुकृत पुण्य विपाक फल, सब स्नान श्री जिनवर भयौ। इन्द्र शत अरु देव चउविधि, खचर मिलि उत्सव ठयौ ॥
मेरु शीस सु जायकै प्रभु, थापि सिंहासन धरै। क्षीरसागर जल जु भर फिर, कलश लै शिरपर ढरै ॥११८॥



आनन्द प्रदान करनेके लिये बाल चन्द्रमाकी भांति लोकको प्रकाश देनेके लिये प्रकट हुए हो। हे ज्ञानी ! तुम विश्वके स्वामी इन्द्र धरणेन्द्र चक्रवर्तीके भी स्वामी हो। धर्म तीर्थके प्रवर्तक होनेके कारण तुम्हीं ब्रह्मा भी हो।

देव ! योगीराज तुम्हें ज्ञानरूपी सूर्यका उदयाचल मानते हैं। तुम भव्य पुरुषौंके रक्षक और मोक्षरूपी स्त्रीके पति हो। तुम मिथ्या ज्ञानरूपी अन्ध-कूपमें पड़े हुए अनेक भव्य जीवोंको धर्मरूपी हाथका सहारा देकर उद्धार करने वाले हो। संसारके सभी विचारशील व्यक्ति तुम्हारी अलौकिक बाणी सुनकर अपने कर्मोको नष्टकर परम पवित्र मोक्ष प्राप्त करेंगे। और किन्हीं भव्य जीवोंको स्वर्गकी प्राप्ति होगी। आज आपके अभ्युदयसे सन्त पुरुषोंको बड़ी प्रसन्नता हुई। वस्तुतः आपही धर्म प्रवृत्तिके कारण हैं।

अतएव हे देव ! हम तुम्हें नमस्कार करते हैं, तुम्हारी सेवा करते है, भक्ति प्रकट करते हैं और प्रसन्नता पूर्वक तुम्हारी आज्ञाका पालन करते हैं— दूसरे मिथ्यात्वी देवकी नहीं। इस तरह वह देवोंका पति सौधर्मका इन्द्र भगवानकी स्तुति कर उन्हेंगोदमें उठाकर सुमेरु पर्वत पर चलने को उद्यत हुआ। उसने और देवोंको भी सुमेरु पर चलनेके लिये आज्ञा दी। उस समय सभी देवोंने प्रभुकी जय हो, आनन्दकी वृद्धि हो आदि ऊंचे शब्दोंसे जय जयकार की। उनकी ध्वनि समस्त दिशाओंमें फैली।

इन्द्रके साथ-साथ और देव भी जय-जय शब्द करते हुए आनन्द मनाने लगे। प्रसन्नताके मारे उनका शरीर रोमांचित हो गया। आकाशमें प्रभुके समक्ष अप्सरायें नृत्य करने लगीं गन्धर्वदेव भी वीणा आदि वाद्योंके साथ गान करने लगे। देवोंकी दुन्दुभी की आवाजसे सारा आकाश मण्डल गूंज उठा। किन्नरियां हर्षित हो अपने किन्नरोंके साथ जिनदेवका गुणगान करने लगीं। उस समय सब देव भगवानका दर्शन कर अपने जीवनको सार्थक समझने लगे। वे बड़ी देर तक भगवानका दिव्य शरीर देखते रहे। इन्द्रकी गोदमें बिराजमान भगवानको ऐशानके इन्द्रने दिव्य छत्र लगाया। सनत कुमार और माहेन्द्र स्वर्गके इन्द्र भी चमर डुलाते हुए भगवान की सेवा करने लगे। जिनेन्द्र भगवानकी ऐसी सम्पदा देखकर अनेक देवोंने उस समय सम्यकत्व धारण किया। उन्होंने इन्द्रके बचनोंको प्रमाण माना वे इन्द्र आदि ज्योति चक्रको लांघ कर अपने शरीरके आभूषणोंकी किरणोंसे आकाशको प्रकाशित करते हुए जा रहे थे।

परस्पर सैकड़ों उत्सव मनाते हुए वे देव बड़ी विभूतिके साथ ऊंचे सुमेरु पर्वत पर जा पहुंचे। उस सुमेरु पर्वतकी ऊंचाई एक हजार कम, लाख योजन की है। पर्वतके आरम्भमें ही भद्रशाल बन हैं। उस वनमें परकोट और ध्वजाओंसे सुशोभित कल्याणकारक चार जैन मंदिर सुशोभित हैं। उस वनसे साढ़े बासठ हजारकी ऊंचाई पर महा रमणीक सौमनस वन है। जहां पर सभी ऋतुओंमें फल देने वाले एकसौ आठ वृक्ष हैं और जिन-चैत्यालयोंकी संख्या चार है।

धर्मसों सुर इन्द्र सुख लहि, धर्म गुण वारिधि भरै। धर्म हित तिहुं लोक जीवन, धर्मतें शिवपद धरै॥
धर्म भव दुख नाश करता, धर्म जग माता पिता। धर्म पण्डित बुद्धि उपजै, धर्म तारण तरणता॥१२०॥
धर्म तिहुं जग वीर है, बहु धर्म तीर्थंकर धनी। धर्म गुण सर्वज्ञ निर्मल विश्व जग चूड़ामनी॥
कल्याण सुख उपमा रहित, वृष कर्मशत्रु विनाशनी। 'नवलशाह' प्रणामि धर्म हि, मन वच तन पावनी॥१२१॥



उस सौमनस वन से छत्तीस हजार योजन की ऊंचाई पर अन्तिम चौथा पांडुक वन है। वहां जिन चैत्यालय वृक्षोंके ऊंचे-ऊंचे समूह थे। उस वनकी सुंदरता अपूर्व थी। वनके बीचमें एक चूलिका है। वह चालीस योजन ऊंची है। उसी चूलिका के ऊपर स्वर्ग है। मेरुकी ईशान दिशामें सौ योजन लम्बी, पचास योजन चौड़ी, आठ योजन ऊंची एक पांडुक नामकी शिला है। वह सिद्ध शिला चन्द्रमाके समान सुशोभित है। छत्र, चमर, स्वस्तिक, दर्पण, कलश, ध्वजा ठोना पंखा ये अष्ट मंगल द्रव्य उस शिला पर रखे हुए थे।

शिलाके मध्य भागमें वैडूर्य मणिके सदृश रंगीन एक सिंहासन है। उसकी लम्बाई, ऊंचाई और चौड़ाई आधा प्रमाण है। जिन भगवानके स्नानसे पवित्र रत्नोंके तेजसे ऐसा प्रतीत होता है कि, मानो सुमेरुकी दूसरी चोटी हो। उसके ठीक दक्षिण की ओर सौधर्मका दूसरा सिंहासन है। और उत्तर दिशाकी ओर इन्द्रके बैठनेका स्थान है। सौधर्म स्वर्गके इन्द्रने देवोंके साथ महोत्सव सम्पन्न करते हुए भगवानको स्नान करानेके उद्देश्य से उसी शिला पर विराजमान किया। देवराजने प्रथम पर्वत राजकी परिक्रमा की।

इस प्रकार देवेंद्रने पुण्योदयसे बड़ी विभूतिके साथ अन्तिमतीर्थंकरको शिलापर बिठाया। अतः यदि भव्यजन ऐसी संपदा और सुखकी आकांक्षा रखते हैं तो उन्हें सोलह कारण भावनाओंसे निर्मल पुण्यका उपार्जन करना चाहिये। तीर्थंकरादि सम्पदा प्राप्त करानेमें पुण्य ही सहायक होता है। पुण्यसे इस जगतमें पवित्रताकी वृद्धि होती है। पुण्यके अतिरिक्त इस जगत में दूसरी कोई वस्तु सुख प्रदान कराने वाली नहीं है। इस पुण्यका मूल कारण व्रत है। प्राणियोंको पुण्यके बलसे ही अनेक गुणोंकी प्राप्ति हुआ करती है।


साहुकारकी हवेलीमें एकस्वान रात्रीसमय चोरकूं प्रतक्ष देषकरिकें भूकू भूकू करीहै तदून नहीं देषणेवाला स्वान हवेलीके बाहीरहै सोवी भूकू भूकू करतोहै



श्री १००८ भगवान महावीर बाल्यावस्था में देवों के साथ क्रीड़ा करते थे।
उनके शरीर में एक हजार आठ लक्षण थे और अत्यन्त बलशाली थे।



देव भगवान को दीक्षा के लिये ले जाते हुये भगवान महावीर स्वामी के द्वारा परिग्रह को त्यागने का उपदेश।

# नवम अधिकार

## मंगलाचरण

### दोहा

वर्धमान पदकमल नमि, जुग कर धर निज शीस। गुणसमुद्र गंभीर अति, सो गुण देउ कृपीश ॥१॥
बालचरित आगम अगम, कौ कहिवै समरत्थ। अलप बुद्धि संक्षेप कह, सकलकीर्ति ले अत्थ ॥२॥

वर्धमान जिनेन्द्र की बाल्यावस्था का वर्णन

### चौपाई

श्री सन्मति प्रभु शोभित एव, मति श्रुत अवधि त्रिज्ञान समेव। माता पय नहिं पीवै कदा, हस्त अंगूठामृत चखि सदा ॥३॥
यह विधि दिन दिन वृद्धि कराय, दोइज चंद्र बढ़त जिमि जाय। वस्त्राभरण पहुप की माल, पहिरावत सुर मुदित विशाल ॥४॥
न्वहन करावै जल शुचि अंग, दिगकुमार देवी मन रंग। नाना क्रीड़ा कर जिन सोय, अति आनन्द रमावै जोय ॥५॥
कर अम्बूज जु पंसारै दोय, प्रभुहि खिलावैं बहुविधि सोय। बालचन्द्र पृथिवी के मांहि, अति छबिधर सबको हरषांहि ॥६॥
माता दरस करै अहलाद, पिता अनंद नमै द्वै पाद। दिनकर छिपै देहकी कान्त, आनन चन्द्र तजै धर शान्त ॥७॥
अति संतोष पितृ परवार, सुधा सिन्धु पायौ सुत सार। शनैः शनैः पद धारैं देव, मणिमय धरा सूर्य सम एव ॥८॥
खेलै देवन सहित जिनेश, तहां रतनमय धूलि विशेष। सों निज शिर पर डारैं केलि, धूल देय मिथ्यामत बेलि ॥९॥
क्रम क्रम कहैं कमल मुख बैन, शारद इव सोहैं सुख दैन। हंसि विकसै मुख कमल कुमार, सुन्दर देह लसै अधिकार ॥१०॥
हर्ष करै क्रीड़ा बहु सोय, बांधव सजन सुक्ख अति होय। इहि विधि बालकुमार सुहात, माता आगे बच तुतलात ॥११॥
स्वेद रहित मलवर्जित देह, दूध समान रुधिर है तेह। बज्रवृषमनाराच संहान, सोहै सम सु चतुर संठान ॥१२॥
अति-सुगन्धि वपु दश दिशवास, उपमा रहित रूप है तास। लक्षण एक सहस अरु आठ, अद्‌भुत बल प्रभुकौ निज ठाठ ॥१३॥
जगत पियारी बानी कहैं, वृष उपदेश सदा निर्बहैं। एदश अतिशय सहज हि अंग, गुण अनंत धारक सरबंग ॥१४॥

### दोहा

एक सहस वसु अधिक जे, लक्षण जिनवर देह। पृथक पृथक कछु वरनऊं, आगम अर्थ सनेह ॥१५॥



दृश्य देख अभिषेक का हर्षित देव समाज। विविध भांति उत्सव करें सजि सजि अनुपम साज।

जिनेन्द्र भगवानके महान उत्सवको देखनेकी इच्छा रखने वाले धार्मिक देव उस पर्वत राजको घेर कर बैठ गये। दिकपाल देव अपनी अपनी मंडलीको साथ लेकर अपनी दिशाकी ओर बैठे। उस स्थान पर देवोंने एक ऐसे मण्डपका निर्माण किया था, जिसमें सभी देव सुख पूर्वक बैठ सकें। मण्डपमें यत्र-तत्र कल्प वृक्षकी मालायें लटक रही थीं। उन मालाओंपर बैठे हुए भौंरे इस प्रकार गूंज रहे थे, मानो वे प्रभुका गुण-गान ही कर रहे हों।

गन्धर्व देव और किन्नरियोंने जिनदेवके कल्याणक गुणोंको बड़े ही सुमधुर स्वरमें गाना आरंभ किया। दूसरी देवियां हाव-भाव पूर्वक नृत्य करने लगीं। देवोंके तरह-तरहके बाजे बजने आरंभ हो गये। कुछ देव पुण्यादिकी इच्छासे पुष्पोंकी वर्षा करने लगे। इसके पश्चात् इन्द्रने अभिषेक करानेके लिये प्रस्ताव कर कलशोंकी रचना की। कलश निर्माण मंत्र जानने वाले

## पद्धडि छन्द

श्रीवत्स शंख स्वस्तिक सरोज, वर शंख चक्र दल नील बोज। सरवर तुरंग ध्वज चमर छत्र, तोरन गौपद अरु आतपत्र ॥१६॥
नरनारी सागर कामधेन, शर धनुष बज्र कमला सुऐन,। तह कल्पवृक्ष कच्छप सुगंग, भू महल वैन बीणा मृदंग ॥१७॥
केहरी कलश पुनि वृषभ श्वेत, कपि गरुड मीन माला सुहेत। अंकुश पाटंबर रतनदीप, सौवण बीजना अहि समीप ॥१८॥
गज भवन पतिग्रह सुर विमान, सिद्धारथ जम्बू वृक्षमान। चूड़ामणि शारद गिरि सुमेर, मेंडा बराह मृग महिष फेर ॥१९॥
भूषण से ही अजंग नु जान, शुभ साल खेत कुंडल वखान। रवि शशि आदिक नवग्रह सुहेत, सतवीस नखत नवनिधि समेत ॥२०॥

## दोहा

प्रातिहार्य मंगल दरव, प्रमुख हि लक्षण ठौर। अष्टोत्तर शत प्रमिति इति, नव सय व्यंजन और ॥२१॥
परै केवली दृष्टि तैं, सुरनर लखहिं न किद्ध। शक्र इष्ट प्रथमहिं लहै, सो लक्षण सुप्रसिद्ध ॥२२॥
वर्धमान भगवान के, दाहिन पद शोमंत। लक्षण केहरि हरिसुवर, सो त्रय जग जयवंत ॥२३॥

## चौपाई

सौम्य कान्ति दीसै प्रभु अंग, कनक वरन सम दीप्ति अभंग। कबहूं देव सधधर जबै, कथा परस्पर भाषै सबै ॥२४॥
कला, ज्ञान, चातुर्य विवेक, धर्म विचार करै प्रभु टेक। क्रमसौं शुद्ध ज्ञान संचरै, क्षायिक सम्यक् दृढ़ आदरै ॥२५॥
जव प्रभु आठ वरषके भये, श्रावक व्रत द्वादश परणये। नर सुर सभा मध्य जिमिभान, अद्भुत वीरज परम प्रधान ॥२६॥
वीरनाथ प्रभु बालकुमार, धीर वीर शूरा अगवार। दिव्य रूप गुणगणहि सुधार, क्रीडावृत्ति करै अधिकार ॥२७॥
देव सहित प्रभु जाइठ धान, द्रुम वल्ली सोमै तिहि थान। बालक रूप देख पितमात, पीछै धर चालै प्रभु सात ॥२८॥
देव विक्रियामय जब करौ, अतिशय मत्त मतंग तन धरौ। दूर पलाइ गये जन सबै, भय आतुर देखौ वह तबै ॥२९॥
गज आवत देव्यौ जिनराय, भय बिन पकरि लियौ छिन धाय। प्रभु निरास निःशंक प्रधान, गज आरूढ़ भये उद्यान ॥३०॥
तब कुटुम्ब मिलि अरु सब देव, थुति आरंभ करी प्रभु सेव। तीन जगत जिय तृणवत सबै, महाबली जिन देखे अबै ॥३१॥
इन धीरज सम को जगमांहि, अचरजवान भये सब ताहि। प्रभु के गुण को अपरंपार, या कह कह हरषै परिवार ॥३२॥
तुम स्वामी त्रिजगत धर धीर, कर्म शत्रुके हंता वीर। तुमरी द्युति के तेज प्रताप, छिपै चन्द्र सूरज किरणाय ॥३३॥
तुमरौ नाम सुमिर अब हरै, सुर अहमिन्द्र सुक्ख विस्तरै। नमौ दिव्यमूरति प्रभु तोय, नमों दिव्य भर्ता अवलोय ॥३४॥



सौधर्म इन्द्रने मोतियोंकी माला और चन्दनसे युक्त क्लशको हाथमें लिया। और सब कल्पवासी देव जय जय शब्द करते हुए कल्याणक सम्बन्धी कार्य करने लगे। इन्द्राणी देवियां भी कार्य करनेमें संलग्न हो गयी। उनके हर्षका पारावार नही था। स्वयं भगवानका शरीर स्वभावसे ही पवित्र है। उनका लोहूका रंग दूधके सदृश है। अतएव उनके लिये क्षीर समुद्रके जलके अतिरिक्त और कोई जल स्पर्श करना ठीक नही। ऐसा सोचकर वे देवगण पर्वतसे लेकर समुद्र तक कतारें बांरू कर खड़े हो गये। उस समय इन्द्रने जिनेन्द्रको स्नान करानेके लिये उस आठ योजन गहरे और एक योजन मुखवाले मोतियोंके हारसे सुशोभित ऐसे सुवर्ण-मय कलशको पकड़नेके उद्देश्यसे दिव्य आभूषणोंसे युक्त हजार भुजाये बना ली। उस समय इन्द्रकी शोभा देखने लायक थी। एक सहस्र हाथोंसे एक हजार कलशोंको लिए हुए इन्द्र ऐसा प्रतीत होता था, मानो वह भाजनांग जातिका कल्पबृक्ष ही हो। सौधर्म इन्द्रनें जय जय शब्दका गंभीर उच्चारण करते हुए भगवानके मस्तक पर बड़ी मोटी जल धारा छोड़ी। और भी देव उस समय जय हो, हमारी रक्षा करो आदि जय घोष करने लगे। उनके गम्भीर शब्दोंसे पर्वत राज पर बड़ा कोलाहल मचा। दूसरे देवेन्द्र भी सौधर्मके साथ भगवानके मस्तक पर गगाकी तीव्र प्रवाहित धाराके सदृश जल-धारा छोड़ने लगे।

वह जल धारा बड़ी तीव्र गतिसे भगवानके मस्तक पर पड़ने लगी। वह धारा यदि दूसरे पहाड़ों पर पड़े तो उसके



( श्री १००८ भगवान् महावीर स्वामी के बाल्यकाल का वर्णन )
देव ने विक्रिया रिद्धि से अपने को मदमस्त हाथी बना लिया, जिसे देखकर सब
लोग डर गए परन्तु भगवान ने विना किसी डरके उसे तुरन्त ही पकड़ लिया।



लौकान्तिक देवों के द्वारा भगवान महावीर स्वामी की स्तुति करना। हे प्रभु आप
मनवांछित सुख के दाता हैं, अज्ञान को नष्ट करने वाले हैं।

इहि प्रकार अस्तुति कर देव, सारथ नाम धरै उर सेव। बार बार प्रणमैं शिर ताम, अपने थान गये विश्राम ॥३५॥
प्रभुहि वचन अमृत सम ऐन, विषयलोक बोधन सुख चैन। अन्य दिवस सुर इन्द्रहि आय, नाना नृत्य करहि प्रभु पाय ॥३६॥
किनर गीत सुकंठहिं करै, अति आनंद सबै मनु हरै। आनंद नृत्य रचौ बहु इन्द्र, कलश देव ले लीला कंद ॥३७॥
देखै वहुविधि उत्तम ख्याल, माता पिता उर सुक्ख विशाल। भूषण बसन माल पहिराय, पुन सुरेन्द्र निज थानहि जाय ॥३८॥
कबहूं सुर हर्षित प्रभु पाहि, जलक्रीड़ा वनक्रीड़ा जाहि। नित प्रति देव विनोदहि धरै, धर्महि लै सुख वांछा करै ॥३९॥
फिर सुरेश सुख करवै काज, आयौ सबै विभूति हि साज। अति विचित्र नृत्तक विस्तरे, बाजै गीत ग्राम मनु हरै ॥४०॥
स्वर्गजनित जे वस्तु अनेक, पहिरावै प्रभु को थुति टेक। काव्य पढ़ै गुण गोष्ठि जु करै, धर्म हिये लै वच उच्चरै ॥४१॥
इहि प्रकार बहु पुण्य उपाय, सुखसागर अमृत जल पाय। क्रम क्रम सों प्रभु जौबन भये, नित प्रति सुर नर सेवा ठये ॥४२॥
मणिमय मुकुट शीस पै लसै, भाल तिलक शोभा कर बसै। कण्ठमाल मुक्तागण एम, मेरु प्रदक्षिण उडुगम जेम ॥४३॥
मुख कपोल सोहै निज तेह, अष्टम इन्द्र लहै द्युति जेह। नयन कमल दल शोभा धार, भ्रकुटी चढ़ौ धनुष आकार ॥४४॥
मणिमय कुण्डल सोहैं कर्ण, अरु मुखेन्दु सूरजसम किर्ण। कीर नासिका दाडिम दशन, बिम्बोष्ठी ठोड़ी को शरन ॥४५॥
अधर कमल की शोभा सजै, वचन कोकिला वानी लजै। वक्षःस्थल मणिहार बिराज, भुजा दंड सम कोमल राज ॥४६॥
मुदरी भूषित अंगुरी चंग, पोंची कंकण मण्डित रंग। नख सूरज किरणाबलि धरै, कौ बुध शोभा वरनन करै ॥४७॥
अंग अंग बहु दीपत वान, नाभि वर्तुलाकर प्रभान। वागदेवि इम बचन गहीर, लक्ष्मी क्रीडा विमल सुधीर ॥४८॥
मेखल कटि मैं शोभा गहै, जुगल जंघ कदली सम बहै। पाद कमल जुग बनै सुढार, महादीप्त नख है अधिकार ॥४९॥
यह प्रकार भूषण शृंगार, केश नागिनी सुत आकार। तीन जगत में श्रेष्ठ सरूप, अति पवित्र सदगंध अनूप ॥५०॥
तीर्थंकर पुद्गल वरगना, और न होय यही तन विना। सात हाथ तन उन्नत सार, वीर नाथ जग तारनहार ॥५१॥

### दोहा

अति विचित्र सुन्दर सुरभि, परमौदारिक देह। अद्भुत बल तीर्थेशकौ, रूप वाक्य गुण गेह ॥५२॥

### छन्द चाल

मन वच तन व्रतको लीनौं, सो धर्म ध्यान सुख भीनों। प्रभु लीला बाल जु कीनौ, पित मात हर्ष सुख दीनौ ॥५३॥
सुख भुंजें सबरस पागे, सपने सम तै अनुरागै। है तीस वरस संजोगू, लहि तृपत भये नहि भोगू ॥५४॥
अब काललब्धि को पाई, क्षायिक सम्यक्तत्व सुहाई। चारित मन में अब धारौ, सनमति प्रभु बुद्धि विचारौ ॥५५॥

भगवान का वैराग्य वर्णन

वह पूरब प्रेक्षा दीनौं, तब कोटि भ्रमन भ्रम कीनौं। उतकृष्ट भाव वैरागो, भव, भोग सकल अब त्यागो ॥५६॥
अब रतनत्रय तप लीजै, मोहादि करम खय कीजै। ए वृथा सकल दिन जांही, व्रत दुर्लभ वहु जग मांही ॥५७॥



खण्ड खण्ड हो जांय, पर अतुलित बलशाली होनेके कारण वह भगवानके शरीर पर पुष्प जैसी मालूम होने लगी। जलके छींटें आकाशमें वहुत ऊंचे उछलते हुए ऐसे प्रतीत होते थे मानो वे भगवानके शरीर स्पर्श होनेसे पापोंसे मुक्त होकर उर्ध्व गतिको जा रहे हैं। स्नान जलके कितने ही छींटे मोतियों जैसे मालूम पड़ते थे। स्नान जलका ऊंचा प्रवाह उस पर्वत राजके वनोंमें ऐसा वढ़ा कि देखनेसे मालूम होने लगा कि, पर्वत राजको तैरा रहा हो।

भगवानके स्नान किये हुए जलसे डूबी हुई बनस्थली ऐसी दीखने लगी मानो वह दूसरा क्षीर समुद्र ही हो। महान उत्सवोंसे सम्पन्न, नृत्य गीतादिसे युक्त उस समयका उत्सव देखकर देवोंके आनन्द की सीमा न रही। इन्द्रने आत्म-शुद्धिके लिये भगवानको शुद्ध स्नान कराया।

## चौपाई

प्रभु आदिनाथ ते होई, इकवीस जिनेश्वर सोई। बहु आयु लै भोगजु कीनौ, आखिर तप कर शिव लीनौ ।।५८।।
नेमि पारस धन्य जु दोई, घटि आयु बाल तप होई। तप साध्यौ मुक्तिहि जाई, सो हम अब क्षिन न सुहाई ।।५९।।
वे काल रहे अब नाही, त्रय पल्य आयु सुख माही। अब आयु बहत्तर वरसा, तह तीस गये वे सरसा ।।६०।।
लघु आयु सु जे जगरूढा, रमयति तपो बिन मूढा। चितन त्रय ज्ञान जु नैना, थिति गेह बिना सुख चैना ।।६१।।
किम ज्ञान सधारण इच्छे, मुक्ति श्रीको नहि वछै। है ज्ञान सफल तेहीको, चारित तप दृढ जेहीको ।।६२।।
बहु ज्ञान विफल कर तेसा, जो प्रकट करै नहि लेशा। द्रग देखत परहि जू कूपा, ते चक्षु वृथा धर रूपा ।।६३।।
परै मोहकूप मे जाई, धर ज्ञान वृथा जग माई। कह तीन ज्ञान धर लीनौ, ससार बढावन कीनौ ।।६४।।

## दोहा

अज्ञानहि ते पाप कर, ज्ञान लहै घट जाय। ज्ञान पाय पापै गहै, सो क्यो छटै भाय ।।६५।।

## चौपाई

जान पाप कारज न करेय, शोभित ज्ञानवत पुरुषेय। प्राण गये कौ सशय नाहि, निन्द्य करम मोहादिक आहि ।।६६।।
राग द्वेष दुर्धर चिरकाल, दुर्गति घोर दुखको शाल। भ्रमण करै, प्राणी परवीन, सुख नहि रच प्रकट है दीन ।।६७।।
तातै ज्ञानी मोह जु शत्र, हने ज्ञान के खडग जगत्र। शक्ति पाय जो हनै न ताहि, तो फिर दाव न दावै काहि ।।६८।।
बालपनै तप साधै सुधी, जौवन लहै होय मन कुधी। तातै अब कीजै तप काज, मुक्ति पुरीको लीजै राज ।।६९।।
जीवन भूप काम की फौज, पचेन्द्रिय है तिन मे मौज। जीतै तह दुर्गति को देश, धरै मोह जोधा आदेश ।।७०।।
जीवन गये जरा तन आय, बल अरु दीप्ति सबै जर जाय। नैन कान कर राखै मन्द, तब पछिताय परै जम फन्द ।।७१।।
अब तप लैन विना न सुहाय, विषय शत्रु को देउ वहाय। यह चिन्तवन करौ प्रभु सोय, राज्य भोग नि स्पृह मन होय ।।७२।।
गृह आगार राजश्री तज्यौ, तप उद्यम कर मुक्तिहि भज्यौ। काल लब्धि यह दुर्लभ पाय, सुख निधान सवेग उपाय ।।७३।।

## दोहा

श्री सन्मति त्रय ज्ञान मय, द्वादश प्रेक्षा चित। सवेगादिक भाव धर, आतम कार्ज लहत ।।७४।।
है अनित्य वस्त्वादि जग, शरण न दीसै कोय। ससारहि भ्रम एकलौ, अन्य जीव तन सोय ।।७५।।
अशुचि अपावन पोतरा, आस्रव कर्म अधार। सवर कर निर्जर झरै, तीनहु लोक मझार ।।७६।।
दुर्लभ दुर्लभ पाइयै, मानुष जन्म जिहाज। धरमहि लगि पारहि लगै, अपर भवौदधि माज ।।७७।।
बारह अनुप्रेक्षाओ का चिन्तवन

## जोगीरास छन्द

काललब्धि श्री वीर जिनेश्वर, आपुन मनहि विरागे। राज समाज भोग इत्यादिक, ते सब वेरस लागे ।।
आयु काल के मुख मे खेले, जोबन घट हि जरासौ। रोग अनेक देह मे व्यापति, छिनभगुर सब यासौ ।।७८।।



स्नानकी जल धारा भगवानके शरीरका स्पर्श कर अत्यन्त पवित्र हो गयी। पुण्य प्राप्त करने वाली और ससारकी इच्छा पूर्ति करने वाली वह जलधारा हमे और भव्य जीवोको मोक्ष—लक्ष्मी प्रदान करे। जो जल धारा पुण्यास्रव जल धाराके समान मन-वाछित पदार्थोको प्रदान करने वाली है, वह समस्त भव्य जीवोकी इच्छित वस्तुओको प्रदान करे।

तोन लक में वस्तु जु सुन्दर, देखत विनशै सोई। अतिदुर्लभ गति कोटिन धरधर, नरभव थिरनहि होई ।।
कोई गर्भहि में खिर जाई, पाप उदय जब आवै। कोई वाल तरुण हो विनशै, कोई जरा सतावै ।।७९।।
कोई पुण्य उदय जोबन लहि, धर्म हि साध सुधारौ। कोई मूढ़ मोह मदमातो, दुर्गति भटकट भारौ ।।
कोई रोग व्याधि कर पीड़ित, नाना दुःख सहंतौ। कोई पुत्र कलित्र मोह वश, गृह बन्दी खनवंतौ ।।८०।।
हयगय रथदल देखि विनश्वर, अभ्रपटल सम सोई। लक्ष्मी राज्य चक्रवति आदिक, थिर न भई तहं कोई ।।
तातै सुधी जान जग भंगुर, तपकर मुक्तिहि साधौ। नित्य अनन्तै सुक्खहि भुंजौ, नित्य गुणन अवराधौ ।।८१।।

इति अनित्यानुप्रेक्षा

ज्यों बन भीतर हिरन इत्यादिक, सिंह कबलकौ नाखै। तैसे या जग जीवित प्रानी, काल गहतकौ राखै ।।
इन्द्र चक्रि हरिहर विद्याधर, राख छिनक नहि सक्के। आपुन सकल मीचकीचिन्ता, और शरण कह तक्के ।।८२।।
मंत्र यंत्र तंत्रादिक औषधि, और उपाय घनेरौ। जब ही सन्मुख काल दिखानौ, भये वृथा सब हेरौ ।।
तातें भविजन शरन धरौ निज, पंच परम गुरू चरना। है रक्षक दुर्गति तें राखत, शुभ गति साथी शरना ।।८३।।
तप अरु ज्ञान जिनेश्वर पूजा, तप व्रत आदिक भावै। विश्व अनिष्टहि हनकर शरनहि, लै शुभगति पहुंचावै ।।
चंडिक क्षेत्रपाल बहु आदिक, शरण मूढ़ जे बांछै। रोग क्लेश बहु दुःखहि लेकर, नरक परत कृत पाछै ।।८४।।
जे भव अशरण जानि जगत में, कुगुरु कुदेवनि कोई। है परमेष्ट धरम तप आदिक, देह दुक्ख खय सोई ।।
जो रत्नत्रय आदि चरण लहि, मुक्ति पुरी में जावे। ताहि अनंते सुख गुण पूरण, सांचौ शरण जु पावै ।८५।।

इति अशरण अनुप्रेक्षा

द्रव्य क्षेत्र अरु कालहि, भावजु भव संसारहि पांचौ। ताको आदि रु अंत न कोई, भ्रम भ्रम जिय पुख नाचौ ।।
सुख दुख भय जड़ आतम तीनौ, केवल दुःखहि भूंजौ। पंच प्रकार बना तरु भूमैं, सिंह व्याघ्र ह्वै गुंजौ ।।८६।।
औदारिक अरु वैक्रियिक आदिक, पंच शरीर धरंतौ। तीन लोक में जेते पुद्गल, वर्तन अनुक्रम जंतौ ।।
इहि विधि वार अनंतौ धर धर, भ्रमियौ कर्मन घेरो। द्रव्य परावर्तन यह वर्ते, द्रव्य संसार सुडेरो ।।८७।।

(द्रव्य परिवर्तन)

मेरु सुदर्शन के तल हेठ हि, अष्ट गोष्ठी थन सोहै। तहं तें अष्ट दिशा तन धर धर, अघ ऊरघ तन जोहै ।।
चौदह राजू लोक प्रमानै, याके सकल प्रदेशा। श्रेणीवद्ध मरण जन्मांतर, क्षेत्र संसारहि भेषा ।।८८।।

(क्षेत्र परिवर्तन)

उत्सर्पिणि अवसर्पिणि दोई, कोड़ाकोड़ी वीसा। कालचक्र मर्यादा इतनी, तिन समयन वीत्या सा ।।
समय समय धर जन्म मरण जिय, अन्त उपज नहि लेखै। अनुक्रम सकल संपूरण कीनै, काल संसारहि भेखै ।।८९।।

(काल परिवर्तन)



वह जलधारा तीक्ष्ण तलवारके सदृश सत्पुरुषोंके विघ्नोंका नाश कर देती है। वह दुःखों और असह्य वेदनाका नाश करने वाली है। जो जलधारा भगवानके शरीरसे लग कर पवित्र हो चुकी है, वह हमारे दुःख कर्मरूपी मैलको हटाकर हमें पवित्र करे। इस प्रकार देवोंके स्वामीने भगवानका अभिषेक करके 'भव्योको शान्ति हो, ऐसा कहा। उस सुगन्धित जल (गन्धोदक) को देवोंने अपनी शुद्धिके लिए मस्तकमें लगाया।

अभिषेकका उत्सव सम्पन्न होनेके पश्चात् तीर्थंकर इन्द्र और देवताओं द्वारा पूजे गये। उन महावीर भगवानकी दिव्य गन्ध मोतियोंके अक्षत कल्पवृक्षके फूल अमृतके पिण्ड रूप नैवेद्य, रत्नों के द्वीप अष्टांगधूप कल्पवृक्षके फल, अर्घ पुष्पांजलि आदि

चारहु गतिकी आयु विचारी, उतकिठ जघन जु भेदा। तिनके समय समय प्रति धारै, गति गति पूरन खेदा ।।
नारक देव मनुष पशु के सब भ्रमण चतुरगति न्यारै। मिथ्यामतिधर लख चोरासी, जो नहि भव ससारै ।।९०।।

(भव परिवर्तन)

मिथ्यादिक सतावन वन्धन, अशुभ प्रणामन साधै। सो वसु कर्म प्रकृति अड़तालिस, चारौ बन्धन बाधै ।।
आतम भाव भये नहि कबहूं, जाते कारज होई। भव ससार जु इहि विधि लहिजै, जीव अनादि जु सोई ।।९१।।

(भाव परिवर्तन)

विषयन में जड़ सुखकर मानै, वे दुख अधिक जु लीनें। ज्यौ घृत तेल अगनि सन कीजै, अगनि प्रचडित कीनै ।।
प्राणी-जीव भ्रमत चिरकालहि, अन्त न पायो केहू। रत्नत्रय आदिक व्रत धरिकै, भव जिय पार लहेहू ।।९२।।
और अठारह नाते जिय त्रय, भव भव है विख्याता। कबहूं पिता-पुत्र हौ कबहूं, कबहू त्रियकी माता ।।
धर्म बिना प्राणी बहु भ्रमियौ, काल अनादि अजाना। धर्म सहित सुख दुखहि दूर कर, जन्तु लहै निरवाना ।।९३।।

इति ससारानुप्रेक्षा

जनम होय एकाकी जग मे, मृत्युक एकहि सोई। एकत में जग केवल मै तह, एक हि सुखमय होई ।।
एकहि रोग ग्रस्यौ बहु व्याधनि, एकहि वेदन भारी। एकहि देख परत नेनन सौ, एकहु अन्ध अधारी ।।९४।।
यम अरु नियम व्रतहि गहि एकहू, सुरगति सुख्य उपाई। एकाकी तप साधि शिरोमणि, मुक्तिपुरी को जाई ।।
एकहु पाप करै सो भजै, दुर्गति दु.ख लहानौ। सावद हिसा निद्य आदि कर, नरकहि देय पयानौ ।।९५।।
माता पिता अरु पुत्र कलित्र हि, स्वजन सकल नहि सातौ। एक चिदातम को मन ध्यावै, तिनहू गुनकौ नातौ ।।
तातै अष्ट करम शत्रुनि को, रत्नत्रय असि हतौ। मुक्ति सरूपी सुन्दर जग है, भुगतै सुख्य अनतौ ।।९६।।

इति एकत्वानुप्रेक्षा

अन्य जु आतम पुद्गल अन्य जु, जन्म मृत्यु कह सोई। कर्म-सजोग सुख्य दुख भुगतौ, अती काल जहं होई ।।
अन्य हि माता-पिता अरि बाधव, त्रिया पुत्र सब अन्या। हाट प्रस्ताव सबै जुर आये, काज सरै नर मन्या ।।९७।।
सहजहि वपु अर आतम जानौ, पृथक पृथक कर पेखौ। साक्षत मृत्यादिक समयहि लखि, आपुन गहि नहि लेखौ ।।
जब पुद्गल को जीव त्याग कर, अन्तहि थितिको कीवै। मन वच कर्म सग ही चालै, फेर न वपुको छीवै ।।९८।।
कर्म कार्ज करवैलौ साथी, सुख दुख गति परनावै। जबहि कर्मरस भोग करै निज, आतम ज्ञान बितावै ।।
इन्द्रिय सकल पदारथतत्वनि आतम ज्ञानहि जाने। पुद्गल भिन्न जुदौ जडतामय, एकहि क्यों कर मानै ।।९९।।
इहि अतर बहु साध पृथक कर, ज्ञान गुणहि पहिचानै। वपु ये काय कछू नहि जानै, कर्म शुभाशुभ ठानै ।।
आतम ध्यान करै योगीश्वर, काय हतनके काजै। रहय चिदानन्द सुख्य अनतै, मुक्ति पुरी में राजै ।।१००।।

इति अन्यत्वानुप्रेक्षा



क साथ पूजा की गयी। इस प्रकार इन्द्रने बडी भक्तिके साथ भगवानकी प्रार्थना करते हुए अभिषेक उत्सव सम्पन्न किया। पुनः इन्द्रने इन्द्राणी और अन्य देवोंके साथ भगवानको नमस्कार किया।

उस समय का प्राकृतिक दृश्य बड़ा ही मनोरम हो गया था। आकाश से सुगन्धित जलके साथ पुष्पोंकी वर्षा होने लगी। देवोने मन्द सुगन्ध और ठढी वायु चलाई। वस्तुतः जिस प्रभुके जन्माभिषेकका सिहासन सुमेरु पर्वत है, और स्नान करानेवाला इन्द्र है, मेघके समान दूधसे भरे हुए कलश है, सब देवियां नृत्य करने वाली हैं, स्नानके लिए क्षीर समुद्र है और जिस जगह देव सेवक हैं, भला ऐसे जन्माभिषेककी महिमाका कोई कैसे वर्णन कर सकता है, अर्थात् कोई नही कर सकता।

## चौपाई

शुक्र रुधिर अर मांस जु चाम, अस्थि सहित मल मूत्र कुधाम। सप्त धातु को पुतरा सोइ, अशुचिवन बुध भजैन कोइ ॥१०१॥
क्षुधा तृषा बहु जराजु रोग, अगिनि समान उवलित संयोग। ऐसी काय कुटी में वास, ज्ञानवंन तहं होय उदास ॥१०२॥
रागद्वेष अरु सकल कषाय, मोह मरोर वहै महकाय। ज्ञानी पुरुष कहो क्यों रमै, पापी देह यही जग वमै ॥१०३॥
भरी स्वेदसों बहुत विकार, नेक सुगंध लगै नहि सार। चर्महि माहि रूप है सोय, तासौं रम्य कहै बुध कोय ॥१०४॥
ऐसी देह मोख नहि करै, रोग लहै दुर्गति संचरै। तप करि शोषत ज्ञानी जीव, स्वर्ग सुख्य लहि मुक्तिजु पीव ॥१०५॥
कर्म आदि मल बपु अपवित्र, संपूरन दुख करहि जगत्र। तपरूपी जलकर अस्नान, आतम पवित्र करै बुधवान ॥१०६॥

इति अशुचित्वानुप्रेक्षा

रागादिक दुद्गल सुख देइ, कर्मरूप आस्रव दुख लेइ। ज्यों सछिद्र नौका जल भरै, बूढ़ै वारिधि नहिं ऊवरै ॥१०७॥
ऐसा लहि कर्मास्रव जीव, भवसागर में रुलै सदीव। पंच मिथ्यात्व दुःख की खान, अर बारह अविरतिहि बखान ॥१०८॥
पुनि कहियै पच्चीस कषाय, पन्द्रह जोग दुर्धर समुदाय। इतनें कर्मास्रव बंधाय, भ्रमहि चतुर गति मे दुख पाय ॥१०९॥
कर्मास्रव नौका के छिद्र, रूधै ताहि क्षमादि समुद्र। तप कर पूरब कर्म खिराय, मुक्ति रमणि को सो परणाय ॥११०॥
जे सत जन कर्मास्रव एक, ध्यान धयन संजय के थोक। तिनि पुरुषन को वांछै सिद्धि, अवर वृथा काया की वृद्धि ॥१११॥
जौलौं कर्मास्रव को जोग, चंचल आतम विषयन भोग। जावत मोक्ष न पावै जीव, भवसागर को लहै न सीव ॥११२॥
ज्ञानवंत कर जतन प्रमान, रूंधि अशुभ आस्रव के थान। रत्नत्रय आदिक शुभ ध्यान, प्राप्ति चिदातम को सुख खान ॥११३॥
विकलप रहित ध्यान सरदहै, शुभ आस्रव को आवत जहै। कर्म शत्रु को घातहि तबै, मुक्ति पाय सुख भुजै जबै ॥११४॥

इति आस्रवानुप्रेक्षा

धीरवंत संवर अनुसरै, कर्मास्रव को रोध जु करै। व्रत अरु समिति गुप्तित्रय थोक, तेरह विधि चारित्रहि लोक ॥११५॥
दश विध धर्म जगत विख्यात, अनुप्रेक्षा द्वादश चितात। बाइस परीषह जीतहि सोय सामायिक आदिक सब जोय ॥११६॥
धर्म शुक्ल ध्यान हि अभ्यास, मन निरोध कर्मास्रव नाश। सो संवर शिवदायक सुक्ख, जतन राख धीरज तज दुःख ॥११७॥
क्रर्महि संवर करहि सुजान, निर्जर तप कर उक्त महान। क्लेश सहैं दुख कठिन निधान, निर्मल मुक्ति सुख्य बहुमान ॥११८॥

इति संवरानुप्रेक्षा।

पूरब सकल अवस्था कही, सवर कर तपसा निज सही। सो निर्जरहि कर्म जड़ जान, योगीश्वर शिव को सुखदान ॥११९॥
कर्म उदय को भोगहि सोइ, आतम स्वभाव खिरावै जोइ। ऐसे कर्म शिथिल कर रहै, सो सविपाक निर्जरा यहै ॥१२०॥
उग्र उग्र तप साधें जबै, श्री मुनीश कर्मन हनि तबै। मुक्ति श्री वांछै वर सोय, निर्जर है अविपाकी जोय ॥१२१॥
जब पूरन निर्जर संचरै, संपूरन कर्मन क्षय करै। तपहि साधि योगीश्वर वीर, मुक्ति अंगना संगम धीर ॥१२२॥



अभिषेक किये हुए भगवानके सर्वाङ्गको इन्द्राणीनें उज्वल कपड़ेसे पोंछा। इसके वाद उन्होंने भक्ति पूर्वक सुगन्धित द्रव्योंसे उनका लेपन किया। यद्यपि वे प्रभु तीनों जगतके तिलक थे, फिर भी भक्तिवश उन्होंने उनके मस्तक पर तिलक लगाया। जगतके चूणामणि भगवानके मस्तकमें चूणामणि रत्न बांधा गया। यद्यपि भगवानके नेत्र स्वभावसे ही काले थे, फिर भी व्यवहार दिखानेके लिये उन्हें इन्द्राणीनें अंजन लगाया।

भगवानके कानोंमें इन्द्राणीने रत्नोंके कुण्डल पहनाये। प्रभुके कण्ठमें रत्नोंका हार, वाहोंमें बाजूबन्द, हाथोंके पहुंचोंमें कड़े और अंगुलियोंमें अंगूठी पहनाई। कमरमें छोटीघंटियों वाली मणियोंकी करधनी पहनाई, जिसके तेजसे सारी दिशायें व्याप्त हो

विश्वपूर्ण सुख करता सोय, मुक्ति रमा वांछक है जोय। ताहि अनन्त गुणन को चहै, पद तीर्थंकर गणधर लहै ।।१२३।।
सकल भोग त्यागै जे सुधी, कर्म नाश वांछै ते बुधी। निर्जर जगत पूज्य जगमाहि, भवनाशन भव्यनि सुखदाहि ।।१२४।।
इहि प्रकार निर्जर को ध्याय, जीत परीषह घोर महाय। भवसागर उद्धरै जु सोय, शिव प्रापति के कारण होय ।।१२५।।

इति निर्जरानुप्रेक्षा।

सब उर नतावंत अकाश, तामें लोक नखते वत जास। (अ)नादि शाश्वतौ बहु गुण भरौ, हरिहर आदि न काहू करौ ।।१२६।।
अधो लोक चौखूटी थान, मध्य लोक झल्लरी समान। ऊरध लौक मृदगाकार, तीन लोक सब पुरुषाकार ।।१२७।।
चौदह राजू सबै उतंग, वातबलय बेड्यौ सरवंग। प्रथमहि तनु वाताहिको नाम, बीस सहस जोजन आयाम ।।१२८।।
दूजौ वातवलय धन कह्यौ, वीस सहस जोजन को लह्यौ। तिती घनोदधि मोटौ सोय, बीस सहस जोजन को लोय ।।१२९।।
मूलहि ते इकराजू तंग, सात सात चारौ दिश सग। तामें पंच गोल कै जेह, तिनके भेद कहौ कछु येह ।।१३०।।
प्रथमहि खंदर नामहि भेव, जम्बूद्वीप समान गनेव। दूजी अडर नाम बढान, भरतक्षेत्र वत है उनमान ।।१३१।।
तीजी गोलक नाम अवास, कोशल देश समान सुवास। चौथी पुलवि नाम है कही, नग्र अयोध्या वत है कही ।।१३२।।
पचम देह नाम लहि सोय, चक्रवर्ति मंदिर वत होय। सब में नित्य निगोदहि जीव, उपजै मरि मरि रहै सदीव ।।१३३।।
तहं तै त्रस नाड़ी सुन भेव, तेरह राजू ऊंची लेव। ताके मधि इक राजु विथार, तामें त्रस उपजै ससार ।।१३४।।
छैराजू में नरक जु सात, अरु तिहि अन्त भवन दश जात। सब ही पूरव पर विस्तार, राजू इक इक हीन विचार ।।१३५।।
दक्षिण उत्तर सब ही सात, अब सुन पृथक पृथक सब भात। धम्मा पहिलहि तेरह पटल, रत्नप्रभा दीसै भू अडल ।।१३६।।
बिले तहां हैं लाख जु तीस, उपजै तहं नारक दुख दीस। दूजौ वंशा नरक हि नाम, पृथिवी प्रभा शर्करा ठाम ।।१३७।।
ग्यारह पटल यहां दुख खान, बिल पच्चीस लाख उन्मान। मेघा तृतीय नरक पहिचान, वालू वत आभा सब थान ।।१३८।।
बिले जु पन्द्रह लाख प्रमान, नव पलटन में दुःख महान। चौथों अंजन नरक वखान, पंक प्रभा दीसै बहु ग्लान ।।१३९।।
पटल सात है ताके लीय, विले लाख दश उपजै जीय। पंचम आरिष्टा दुख धाम, घूम वर्ण दीसै अभिराम ।।१४०।।
पटल पंच पुनि ताके कहै, विले जु तीन लाख सरदहै। छठमौ मधवी नारक जेह, अन्धकारसम पृथिवी तेह ।।१४१।।
पटल तीन ताकै सुख नून, विलै जु एक लाख पंचून। सातम नरक माधवी नाम, महा जु अंधकार दुख धाम ।।१४२।।
पटल एक है दुख की खान, पंच विले जिय उपज प्रमान। सातम तैं पहले लौं होय, पंक बहुल जल पृथ्वी सोय ।।१४३।।
असुर कुमार प्रथम भवनेव, चौसठ लाख विमान गनेव। तितनै ही जिन मंदिर लसै, अष्टोत्तर प्रतिमा जो वसै ।।१४४।।
खर पृथ्वी में नब भवनान, नागकुमार दुतिम है थान। (वि)मान लाख चौरासी जहां, जिन मंदिर इक इक है तहां ।।१४५।।



गयी। प्रभुके पैरोमें मणिमय गोमुखी कड़े पहनाये गये। इस प्रकार असाधारण दिव्य मंडनों [गहनों] से कांति एवं स्वाभाविक गुणोंसे वे प्रभु ऐसे प्रतीत होने लगे, मानो लक्ष्मीके पुज ही हों।

भगवानका दिव्य शरीर आभूषणोंसे और भी शोभायमान हो गया। आभूषणोंसे सजे हुए इन्द्र की गोदमें विराजमान महावीर प्रभुको देखकर इन्द्राणीको बड़ा आश्चर्य हुआ। इन्द्रको भी कम आश्चर्य नही हुआ। एक नेत्रसे देखनेसे जब इन्द्रकी तृप्ति नहीं हुई, तब उन्होने हजार नेत्र कर लिये। अन्य देव-देवियां भी भगवानकी रूप-सुधाका पान कर अत्यन्त हर्षित हुई।

पश्चात् सौधर्मके इन्द्र प्रभुकी स्तुति करनेके लिये प्रस्तुत हुए। वे तीर्थंकरके पुण्योंदयसे उत्पन्न उनके गुणोंकी प्रशंसा करने लगे। उन्होने कहा—देव ! बिना स्नानके ही आपका सर्वाङ्ग पवित्र है, पर मैने अपने पापोंकी शान्तिके लिये आज भक्ति पूर्वक आपको स्नान कराया है। आप तीनों जगतके आभूषण है, पर मैने अपने सुखोकी प्राप्तिके लिये आपको आभुषणोंसे विभूषित किया है। प्रभो तुम्हारी महान सत्ता आज सारे ससार पर अपना प्रभाव विस्तार कर रही है।

विदुत कुमार तृती सरदहै, लाख छिहंतर मंदिर लहै। सुपर्ण कुमार तुरी हैं देव, बहतर लाख विमान कहेव ।।१४६।।
वातकुमार पंच मैं जान, लक्ष छयानवे तहां विमान। स्तनित कुमार छठे सुन भेव, लाख छिहंतर ग्रहा गनेव ।।१४७।।
उदधि कुमार सप्तमै होइ, लाख छिहंतर मंदिर सोइ। दीप कुमार अष्टमै जान, लाख छिहंतर ताहि विमान ।।१४८।।
अगनिकुमार नवम गुणधार, लाख छिहंतर गृह अवधार। दिगकुमार दशमै भवनेव, लक्ष छिहंतर ग्रहगन लेव ।।१४९।।
सर्व भवन दश को कर जोड़, बहत्तर लाख जु सात करोड़। इक इक जिन मन्दिर तिन सबै, प्रतिमा इकसै आठ जु फबै ।।१५०।।
अष्ट प्रातिहारज जुत सबै, तिनको वंदन कीजै अबै। मेरु तर ते जानो सोय, अधो लोक मरजाद जु होय ।।१५१।।
राजू सात ऊंचाई लेव, तको घनाकार सुन भेव। भवन समेत नरक इक जान, दश राजू को कहौ निदान ।।१५२।।
दूजौ सोरह राजू ठयौ, तीजो बाइस लौं वरनयौ। चौथो अष्टावीस वखान, पंचम चौंतीसहि उनमान ।।१५३।।
छटम सातमौं राजू चाल, गोलक मूल छयालिस पाल। यह विधि क्रमसों लीजै जोर, जहं है थान घनाघन रोर ।।१५४।।

## दोहा

अधो लोक घनकार सब, इकसै छयानव तेह। राजूसौं गन लीजिये, भ्रम नाशन सब एह ।।१५५।।

मध्यलोक का वर्णन

## चौपाई

मध्यलोक अब सुनौ बखान, पूरब पर इक राजू जान। दक्षिण उत्तर सात गनेह, तीन तीन दुइ दिशा सुनेह ।।१५६।।
त्रस नाड़ी भीतर उनमान, राजू एक सबैं परवान। द्वीप समुद्र असंख्य सु नाम, जम्बूद्वीप मध्य अभिराम ।।१५७।।
ताके मध्य सुदर्शन मेर, लवण समुद्र बहे चहुं फेर। सो वर्णन पूरव वरनयौ, पुनर उकत सो फिर नहि भयौ ।। १५८।।

धातकीखण्ड द्वीपका वर्णन

ताकौ घेर धातकी द्वीप, चार लाख जोजन सु महीप। तामें पूरब पश्चिम जोय, विजय अचल हैं मेरु जु दोय ।।१५९।।
ताकौ कछु वर्णन को लहौ, जिनवाणी जैसो सरदहौ। पूरब दिश पृथ्वी है इती, लवणहितें कालोदधि मिती ।।१६०।।
चार लाख चौड़ी उन्मान, ताके मध्य विजयगिरि जान। सहस चुरासी ऊंचौ सोय, सब विभूति प्रथमहि वत होय ।।१६१।।
करतै तहां विदेहै सहै, पूरव अमर दोय दिशि बहै। दक्षिण उत्तर इक्ष्वाकार, दोय मेरु के भेंड़ विचार ।।१६२।।
भरत दोय ऐरावत दोय, ताके मध्य हि इक इक सोय। लम्बे चार लाख परवान, ऊंच विथार निषधसम जान ।।१६३।।
तापर इक इक जिनवर गेह, अष्टोत्तर शत प्रतिमा जेह। दक्षिण इक्ष्वाकारहि निकट, भरतक्षेत्र षट खंडहि विकट ।।१६४।।



देव ! कल्याणकी कामना रखने वाले लोगोंका तुम्हारे द्वारा ही कल्याण होगा। तुम मोहके गह्वरमें गिरे हुए व्यक्तियोंके लिये सहारा हो। तुम्हारी अमृतमयी वाणी मोह-शत्रुका विनाश करेगी। तुम धर्म-तीर्थ रूपी जहाजके द्वारा भव्य-जीवोंको संसार-समुद्रसे पार उतारोगे। नाथ ! आपकी वचन रूपी किरणें जीवोंके मिथ्याज्ञान रूपी अन्धकारका सर्वथा विनाश करेंगी, इसमें सन्देह नहीं। स्वामिन आप केवल मोक्ष प्राप्तिके उद्देश्यसे ही नहीं उत्पन्न हुए हैं, आपका उद्देश्य मोक्षकी आकांक्षा रखने वाले जीवोंको मार्ग दिखलाना भी है। आप सम्यग्दर्शनादि रत्नत्रयकी वर्षा करते हुए सत्पुरुषोंको निर्मल बनायेंगे। आपका जन्म धारण सर्वथा स्तुत्य है।

महाभाग ! मोक्ष रूपी स्त्री आपमें आसक्त हो रही है। भव्यजीव तो आपकी प्रतीक्षा करते ही हैं। वे बड़े प्रेम और भक्तिके साथ आपकी चरण सेवाके लिये सन्नद्ध हैं। वे आपको मोह रूपी महायोधाके विजेता, शरणमें आये हुएके रक्षक कर्म रूपी शत्रुओंके विनाशक और मोक्ष मार्ग प्रशस्त करने वाले मानते हैं। प्रभो, वस्तुतः आज हम आपका जन्माभिषेक कर अत्यन्त कृतार्थ हो गये और आपका गुणानुवाद करनेसे हमारा मन अत्यन्त निर्मल हो गया है।

लांबौ पूरब पश्चिम धार, चार लाख है दण्डाकार। क्षेत्र मध्य विस्तार गनंत, बार सहस जोजन निवसंत ॥१६५॥
ऊपर इकशिय जोजन पांच, सवा पाचसै धनुष हि सांच। दुगुण दुगुण कीजै अवदात, षट पर्वत अर क्षेत्र जु सात ॥१६६॥
गंगा सरिता को सुन भेव, मूल चुरासी जोजन एव। समुदहि मिलि दश गुनी जु होय, दोय लाख परिवार जु सोय ॥१६७॥
ऐसी सिन्धू नदी प्रमाण, क्षेत्र क्षेत्र प्रति दुगुणी जाण। भरतक्षेत्र वत ऐरावता, तहं इक्ष्वानग उत्तर युता ॥१६८॥
कहौं विदेह किमपि विस्तार, जम्बूद्वीप चतुर्गु ण धार। लम्बाई को करौ बखान, लवण समुदतट सुनहु सुजान ॥१६९॥
एक लाख सैताल हजार, तिनमें क्रम क्रम बडती धार। मेरु निकटकी कही विदेह, दोय लाख अरु सहस गनेह ॥१७०॥
बत्तीसहि ताको परमान, इक सय साढे अडसठ जान। इतने जोजन गनिये सोय, अब कालोदधि तटको जोय ॥१७१॥
मेरु निकट तै पौने दुगुन, गिरिवक्षार विभंगा रयन। यह विभूति पूरव बहु कही, ऐसै ही पश्चिम की मही ॥१७२॥
परबत नदी कुटुंब बहु तेह, उपसमुद्र जुत जानो जेह। नदी चतुर्दश लवण हि मिली, कालोदधि लेती है रली ॥१७३॥
जिन मन्दिर उत्कृष्ट हि सर्व, आकृत्रिम कंचनमय दर्व। इकसै अठावन को है जोर, धातहि द्वीप वर्णियो थोर ॥१७४॥
ताको घेर समुद्रको वहै, आठ लाख कालोदधि लहै। तामें जलचर जीव प्रमान, जल मीठो पीवे कौ जान ॥१७५॥

पुष्करवर द्वीपका वर्णन

ताकौ घेर जु पहुकर द्वीप, सोरा लाख जु जोजन हीप। ताके मध्य जु बलयाकार, मनुषोत्तर है प्रबल पहार ॥१७६॥

मानुषोत्तर पर्वतका विस्तार आदि

मूल चारसौ जोजन तीस, एक कोश ऊपर जानीस। चौड़ी भूधर एक हजार, बाइस जोजन अधिक जु सार ॥१७७॥
एक सहस सतसौ इकवीस, जोजन महा उतंग जु दीस। लम्बौ एक कोड़ि परवान, लख पनतिस परवन मध्यान ॥१७८॥
सतसै चौविस गनौ विथार, हेम वरण की शोभा सार। चौदा द्वार गुफा है तहां, नदी चतुर्दश निकसी जहां ॥१७९॥
चार दिशा जिनमदिर चार, विदिशा लघु सुर गृह अधिकार। मानुष लोक मियाद अगाध, ताके भीतर पुहकर आध ॥१८०॥
तामें दोय मेरु राजंत, मन्दर विद्युन्माली संत। पूरव दिशको सुन व्यवहार, आठ लाख को लहि विस्तार ॥१८१॥
कलोदधितें आदि गनेह, मनुषोत्तर पर्यत भनेह। तास मध्य मन्दर गिरि दीस, सहस चुरासी ऊंचौ ईस ॥१८२॥
तास निकट कुरुद्वय दो वसै, और विभूति पूर्ववत लसै। पूरब अपर विदेह जो लहै, कालोदधितें पर्वत बहै ॥१८३॥
ऐसे ही दो इष्वाकार, दक्षिण उत्तर निषध प्रकार। वहतै क्षेत्ररु षट कुल सबै, पृथक-पृथक् सो जानो तबै ॥१८४॥
दक्षिण इक्ष्वाकार नजीक, भरतक्षेत्र दो दो दिस ठीक। आठ लाख के दण्डाकार, अब ताको वरणौ विस्तार ॥१८५॥



हे गुणोंके अपार सागर ! आपकी स्तुति करनेसे हमारा जन्म सफल हो गया और आपकी शरीर-सेवासे हमारा शरीर भी सफल हुआ। जिस प्रकार खानसे निकलने वाले रत्नका संशोधन करने पर उसमें अधिक चमक आने लगती है, ठीक उसी प्रकार आप स्नान आदिसे और भी सुशोभित हो रहे हैं। नाथ ! आप संसारके नाथ हैं और आप विना किसी कारणके ही लोक हितचिन्तक हैं। अतएव परमानन्द प्रदान करने वाले विभो ! आपको शतशः नमस्कार है। तीनों ज्ञानरूपी नेत्रोंके धारक आपको बारम्बार नमस्कार है।

धर्मतीर्थके प्रवर्तक भगवान ! उत्तम गुणोंके सागर ओर मल पसीना आदिसे रहित शरीर धारण करने वाले आपको नमस्कार है। हे देव ! निर्वाणका मार्ग दिखाने वाले कर्मरूपी शत्रुओंके प्रहारक, पंचेन्द्रियोंके मोहको परास्त करने वाले पंच कल्याणकोंके भागी, स्वभावसे निर्मल स्वर्ग-मोक्ष प्रदान करने वाले, अत्यन्त महिमासे मडित बिना कारण समस्त संसारी जीवोंके हित करने वाले, मोक्षरूपी भार्याके पति, संसारका अन्धकार नष्ट करने वाले, तीनों जगतके पति और सत्पुरुषोंके गुरु आपको करबद्ध प्रणाम है।



नव ग्रह



सुदी १ २ ३ ४ ५ ६ ७ ८ ९ १० ११ १२ १३ १४ १५ बदि-१

अष्टावीस सहस गन तेह, चार शतक उनतिस अधिकेह। इतनै जोजन कहै प्रमान, दून दून पर्वत क्षेत्रान ॥१८६॥
गंगा सिन्धू मूल विचार, त्रय शत अरु पैंतालहि धार। कालोदधि मिलि तैं दशगुनी, पुहकर समुदरली विसगुनी ॥१८७॥
दुगुन दुगुन सब लीजौ जोर, इहि विधि पूरब दिशकी ओर। सो पश्चिम जानो अवलोय, विधुन्माली गिरितहं जोय ॥१८८॥
पूरब वत वर्णन अवधार, नदी चतुर्दश भेद विचार। पूरब पश्चिम की पहिचान, सात सात कालोदधि थान ॥१८९॥
सात सात मनुषोत्तर फोर, पुहकर उदधि मिली सब जोर। पुहकरार्थ जिनगृह उत्कृष्ट, इकसे अंठावन जग दिष्ट ॥१९०॥
और विभूति पूर्ववत सोय, लघुमति कवि वर्णन नहि होय। पुहकर उदधि द्वीपको घेर, जोजन बत्तिस लाख जु फेर ॥१९१॥
निर्मल जल गंगावत बार, जलचर जीव न होंहि लगार। ताको घेर जु वारुण द्वीप, चौंसठ लख विस्तार महीप ॥१९२॥
ताको घेरहि वारुण सिन्ध, जोजन एक कोड़को लिन्ध। अरु अठ्ठाइस लाख प्रमान, इतनो गन विस्तार महान ॥१९३॥
तहं तै क्षीर द्वीपवर नयौ, दोय कोड़ छप्पन लख ठयौ। ताको क्षीरोदधि चहुं फेर, पांच कोड़ बारह लख हेर ॥१९४॥
फिरि दधिवर द्वीपहि उन्माद, दश कोड़ी चोबीस बखान। दधिवर उदधि घेर के सोइ, जोजन बीस कोड़ कर जोइ ॥१९५॥
अरु अड़ताल लाख निरधार, इतनौ है ताकौ विस्तार। तहं तैं द्वीप इक्षुवर जान, जोजन चालिस कोड़ बखान ॥१९६॥
लाख छयानवे ऊपर धार, गनि सब लेहु तास विस्तार। उदधि इक्षुवर ताहि घिराय, इक्यासी गन कोड़ लहाय ॥१९७॥
लाख बानबै है जो और, यह विस्तार कीजियो ठौर। तहं तैं अष्टम द्वीप लहंत, नंदीश्वर नामहि निवसन्त ॥१९८॥
एक अरब अर त्रेसठ कोड़, लाख चुरासी जोजन जोड़। इतनौ गनिये तिहि विस्तार, अब वरनौं लंबाई सार ॥१९९॥
सप्तम उदधि अन्त निकटेह, सो भू गिरदाकार गनेह। नव अर्वहि सु बिलालिस कोड़, लाख पंचावन जोजन जोड़ ॥२००॥
मध्यद्वीप लंबाई जान, गिरदाई सब गुनहु सुजान। चौदह अर्व चुहत्तर कोड़, लख सैतालिस जोजन जोड़ ॥२०१
द्वीप अन्त की परिधि गनेह, सब उनईस जु अरब भनेह। पैंसठ कोड़ निन्यानव लाख, द्वीपहि तीन भेदकर भाख ॥२०२॥
घनाकार अब वरनौं जोर, वीस अंक लिखिये तिहि और। दौय लाख इकताल हजार, पंच शतक सतहत्तर धार ॥२०३॥
इतनै कोड़ाकोड़ी जान, ऊपर और सुनो बुधवान। सोरह लख अड़ताल हजार, इतने कोड़ गनो सविचार ॥२०४॥
(२४१५७७१६४८००००००००००)
ता में चारों दिश शोभंत, बावन चैत्यालय जिन संत। पूरब दिश वरनौ कछु तेह, अंजनगिरि पर्वत इक जेह ॥२०५॥
नील वरण इक शोभा रंग, सहस चुरासी जोजन तुंग। इतनै ही गिरदा विस्तार, ताके मधि इक जिनगृह धार ॥२०६॥
गिरिके चहुं दिश वापी चार, लाख महाजोजन विस्तार। जलकर पूरित पहुप सरोज, चार घाट पैड़न जुत जोत ॥२०७॥
वापिन मधि दधि मुख इक लेख, दश हजार उत्तुंग विशेख। सो विस्तार कह्यौ धर लीक, उज्ज्वल इक इक जिनगृह ठीक ॥२०८
भीतर वापी घाटन माहि, द्वै द्वै रतिकर आठ गनाहि। रक्त वरण शोभा जुत सोय, जोजन सहस एक अवलोय ॥२०९॥
इक इक जिनवर भवन समेत, ऐ तेरह पूरव दिश हेत। तेरह दक्षिण पश्चिम गनौ, तेरह उत्तर दिश जुत भनौ ॥२१०॥



देव ! मैं आपकी इसलिये स्तुति नहीं करता कि मुझे तीनों जगतकी संपदा प्राप्त हो, बल्कि मुझे ऐसी संपदा प्रदान करो, जिससे मोक्षका मार्ग सुलभ हों। वस्तुतः इस संसारमें आपके सदृश दूसरा कोई दाता नहीं है। इस प्रकार महावीर स्वामी की स्तुतिकर सौधर्मके इन्द्रने व्यवहारकी प्रसिद्धिके लिये उनके दो नाम रख दिये। कर्म-शत्रुपर विजय प्राप्त करनेके कारण 'महावीर' और सदगुणोंकी वृद्धि होने से 'वर्द्धमान' नाम रखे। इस प्रकार भगवानका नामकरण कर इन्द्रने देवोंके साथ उनको ऐरावत हाथी पर बिठा कुण्डलपुरको ओर प्रस्थान किया। देवोंकी सारी मण्डली बड़े उत्सवके साथ कुण्डलपुरमें पहुंची। उस समय सारा नगर देव-देवियोंसे भर गया। पश्चात् इन्द्रने कुछ थोड़ेसे देवोंको साथ लेकर राज भवनमें प्रवेश किया। वहां अत्यन्त रमणीक गृहके आंगनमें रत्नोंके सिंहासन पर शिशु भगवानको विठा दिया। अपने बंधु-बांधवोंके साथ महाराज सिद्धार्थ अनुपम गुण कांतियुक्त पुत्रको देखने लगे।

सब बावन पर्वत विस्तार, ऊंचे लंबे ढोलाकार। नन्दा नन्दोत्तर हैं आदि, महावापिका षोडश गादि ॥२११॥
तहां इन्द्र जुत आवे देव, नन्दीश्वर द्वीपहि जिन सेव। गेर द्वीप कुण्डल आकार, कुण्डल गिरि पर्वत अवधार ॥२१२॥
दश हजार जोजन सु उतंग, दोसै चालिस अधिक सुसग। अरु विस्तार जु पर्वत शीस, सहस पचत्तर दोसैं वीस ॥२१३॥
चारहु दिश जिन मन्दिर चार, कचनमय शोभा अधिकार। आवहि विवुध दरशको जहां, इन्द्र सहित जिन बन्दन तहां ॥२१४॥
तेरम द्वीप रुचक वर फेर, नाम रुचकगिरि पर्वत धेर। सहस चुरासी ऊचौ भार, इतनौ जोजन महा विथार ॥२१५॥
चार दिशा जिनगृह चहुं संग, प्रातिहार्य जुत प्रतिशोभत। छपन कुमारी देवी लसैं, रुचकवासिनी जिनवर जसैं ॥२१६॥
तहं तै द्वीप असंख्य जु भये, संभूरमण अंतमौ ठये। ताके मध्यजु गिरदाकार, नागेन्द्रहि पर्वत अतिभार ॥२१७॥
मनुषोत्तर तें परे विचार, नागेन्द्रहि के उरै सम्हार। भोगभूमिवत पृथ्वी कही, तिरयंच हि हिमवत सम सही ॥२१८॥
आधे द्वीप कर्मभू सोय, विकलत्रय जलचर जिय होय। ताको घेर समुद्र महान, तिनको कछू सुनो उनमान ॥२१९॥
लवणोदधि वत सब व्यवहार, मध्यलोक मर्याद सुधार। द्वीप समुद्र असंख्य प्रमान, तिनको कछू सुनो उन्मान ॥२२०॥

असंख्य प्रमाण।

राजू एक भाग वसु करै, तामें चार मेरु तै परै। संभूरमण उदधि दो भाग, संभूरमण दीप इक लाग ॥२२१॥
भाग एक दधि द्वीप असख्य, ताको किमपि कहौं निरशंक। जम्बूद्वीप समानहि कुण्ड, गहरो एक सहस को मण्ड ॥२२२॥
प्रथम शलाका कुण्ड प्रमान, प्रतीशलाका दूजौ जान। महाशलाका तीजौ कह्यौ, अनवस्थित मापहि चउ लह्यौ ॥२२३॥
ताके सरसों को परमान, अंक छियालिस गन बुधिमान। उनिस सतानवे ग्यारह हाल, उनतिस अड़तिस अर पैताल ॥२२४॥
तेरह सोलह अंकहि धयौं, छत्तिस पद्रह वार जु कयौं। उक्त अंक हिरदै सरदहो, निर्मल समकित मनमें लहो ॥२२५॥
(१९९७११२९३८४५१३१६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६१२)
प्रथम गर्त सरसों भर लयौ, द्वीप समुद इक इक डारयौ। जब वह कुण्ड रीत सब जाय, दोय रहै सौ करहि उपाय ॥२२६॥
एक सरस राखै वह कुड, एक धरै दूजै में मण्ड। जिहि द्वीपहि में सरस निसर्त, तेही द्वीप भरै वह गर्त ॥२२७॥
सो फिर सरसों भर जु चलाय, एक एक सो डारत जाय। फिर वह गर्ता में इक रहै, सोय प्रथम कुडहि धर तबै ॥२२८॥
वही द्वीप मेकुण्ड भरेय, फिर सरसों इक इक डारेय। पीछे एक रहै जब सोय, सो पहिले में डारै जोय ॥२२९॥
यह विधि करत कुण्ड वह भरै, तब इक सरस दूसरै करै। यह प्रकार जब दूजौ भरे, तब इक सरस तीसरै धरै ॥२३०॥
एही विधि सों तीजौ भर्ण, पूरव रीति करै सो पूर्ण। संभू रमण समुद लौं अन्त, नामावलि यह जानौ संत ॥२३१॥
सो तिर्यच लोक यह जास, अरु व्यन्तर देवनको वास। तिन विमान है अनसंख्यात, एक एक जिनगृह विख्यात ॥२३२॥

**दोहा**

चैत्यालय उत्कृष्ट जुत, मध्यलोक परमान। चउ सय अंट्ठावन प्रमिति, व्यन्तर अधिक बखान ॥२३३॥

इन्द्राणीने जाकर मायामयी निद्रामें लीन महारानीको जगया। उन्होंने बड़े प्रेमसे आभूषणोंसे युक्त अपूर्व कान्ति वाले पुत्रको देखा जगत पिताकी माताको इन्द्राणी सहित इन्द्रको देखकर बड़ी प्रसन्नता हुई। उन्होंने समझ लिया कि आज हमारा मनोरथ सिद्ध हो गया। इसके पश्चात् ही सब देवों ने मिलकर माता-पिताको वस्त्राभूषणोंसे अलंकृत कर उनकी विधिवत पूजा की। इन्द्रने बड़ी श्रद्धाके साथ माता-पिताकी स्तुति की। उन्होंने कहा—तुम दोनों संसारमें धन्य हो, तुम श्रेष्ठ पुण्यी और सब में प्रधान हो। तुम विश्वके गुणी और विश्व पिताके माता-पिता हो।

ज्योतिर्लोक का वर्णन :-

एक चन्द्र तारा अक ६६९७५००००००००००००००

भरत क्षेत्र पर तारा अंक ७०५०००००००००००००००

अढ़ाई द्वीप तारा अंक ८८३७००००,००००,००००,००००

मध्यलोकके अन्तगत ज्योतिर्लोक का वर्णन।

## चौपाई

अब ज्योतिष को सुन विरतंत, बिन आश्रय नभ मांहि बसंत। सूर्य-चन्द्र ग्रह नखत जु तार, बहु कुटुम्ब जुत पंच प्रकार ॥२३४॥
मध्यलोक पृथ्वी तैं जान, ऊंचौ जोजन महा प्रमान। सात शतक नव्वे तहं तार, तिहि तैं सूरज दश अधिकार ॥२३५॥
जोजन असी सूर्य से चन्द्र, तहं तैं चार नखत सब वृन्द। तिहितैं बुध जोजन चहु तुंग, बहतें शुक्र तीन गुणपुंग ॥२३६॥
गुरु मंगल शनि ये ग्रह तीन, तीन तीन ऊपर गन लीन। रतनजडित सबके जु विमान, पन्थ चलैं मेरु पर जान ॥२३७॥
तिनितैं कोइ अणू भुवि खिरै, कुमति कहैं देव यह मरै। राहु केतु दो ग्रह पुनि श्याम, निकट रहैं रवि शशि के धाम ॥२३८॥
जोजन एक अधो ये चलै, रवि शशि इनके ऊपर भलै। शशि अरु केतु दोउ इक जोट, दव्यौ चलै छाया की ओट ॥२३९॥
दिन दिन छाया छूटत जाय, इक इक कला चंद्र प्रगटाय। पूनौके दिन केतन अंक, सोहत षोड़श कला मयंक ॥२४०॥
अंजन मणिकी भूलैं माल, तिहि प्रतिबिम्ब श्यामता घाल। ताकौ निरखि कहें मतिमन्द, थाप्यौ जगत कलंकी चंद्र ॥२४१॥
फिर परमातैं दावे केत, छाया पड़े उपरिकौ तेत। मावस के दिन सुनो प्रवीन, दीसै हिमकर कला बिहीन ॥२४२॥
इहि विधि राहु केतु द्वय सोय, तर ऊपर शशि दावैं लोय। घटै अमास राहु की छाह, दाबै सूरज कला जु ताह ॥२४३॥
ग्रहण कहैं सब अजनी लोग, ताको भेद कहो धर जोग। जब शशि सूरज सप्तम थान, राहु सूर्य इक खेत निदान ॥२४४॥
चन्द्र ग्रहण ता निसमें लसै, जब पूनौ गति परमा वसै। अब सुन सूर्य ग्रहण को भेव, दावै छाया राहु जु तेव ॥२४५॥
जास नक्षत्रहि रविको वास, वेही नखत अमावस जास। राहु सूर इक थान गनेह, परमा सरसी मिलिकै तेह ॥२४६॥
सूरज गहन होय इमि रीत, छठमैं मास राहु अर नीत। इहि विधि सत्य पदारथ सार, सरधौ मन में करहु विचार ॥२४७॥
अब विमान की संख्या लाग, जोजन के इकसठ कर भाग। छप्पन चन्द्रविमान भनेह, सूरज अड़तालीस गनेह ॥२४८॥
भृगु गुरु बुध मंगल शनि थान, किंचित् ऊन कोश परमान। अर्ध अर्ध कर घट पुन लेख, नखत हि तारागण जु विशेख ॥२४९॥
रतनमयी सब पटहाकार, तापर नग्र विभूति अपार। बसैं देव देवनि जुत नेक, जिन चैत्यालय मण्डित एक ॥२५०॥
एक चन्द्र परिवार सुदीस, ग्रह जु अठासी उडु अठवीस। अब तारागण गिनती जान, छयासट सहसरु नवसै मान ॥२५१॥
पचहत्तर ऊपर पुनि सोय, इतनै कोड़ाकोड़ी होय। भरतक्षेत्र तारागण सबै, सात सया पंचोत्तर फबै ॥२५२॥

(एक चन्द्र तारा अंक—६६९७५००००००००००००००) (भरतक्षेत्र पर तारा अंक—७०५००००००००००००००)

इतनै कोड़ा-कोड़ि प्रमान, तितनै दुगुन दुगुन पहिचान। भरत क्षेत्रतें दूनै जोय, हिमवत पर्वत पर अवलोय ॥२५३॥
हिमवनतै दूनै परमान, हिमवत क्षेत्रहि में जु बखान। क्षेत्रहैमवत तें कर दुगुन, मह हिमवन परवत पर वरन ॥२५४॥
हरिक्षेत्र हि ताहीतैं दून, तिनितैं दुगुन निषद्ध हि भून। तितनै ही गण मेरुहि उरै, यह सब चन्द्र एक प्रति जुरैं ॥२५५॥
यह विधि दुतिय चन्द्र परिवार, ऐरावततैं मेरु हि धार। जम्बूद्वीप दोय रविजुता, भरत एक इक ऐरावता ॥२५६॥
दिनकर जब हि विदेहन जाय, भरतैरावत रैन लहाय। तिनहि मार्ग इक गहि छह मास, उतरायण दक्षिणायन वास ॥२५७॥



तीन जगतके पिताको उत्पन्न करनेके कारण आज तुम्हारी मान्यता सारे संसारमें है। तुम्हारी कीर्ति अक्षुण्य है, कारण सबके उपकार और कल्याणके तुम्हीं दोनों भागी हो। आजसे तुम्हारा गृह चैत्यालयके सदृश हो गया और गुरुके सम्बन्ध से तुम हमारे पुज्य और मान्य गुरु हो। इस प्रकार इन्द्रने माता-पिताकी स्तुति कर और भगवानको उन्हें सौंपकर सुमेरुकी उत्तम कथा सुनाई। वे दोनों ही जन्माभिषेककी बातें सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुए। उनके आनन्दकी सीमा न रही।

इन्द्रकी सम्मतिसे उन दोनों माता-पिताके बन्धुवर्गके साथ भगवानका जन्मोत्सव संपन्न किया। सर्व प्रथम श्री जैन-मन्दिरमें भगवानकी अष्ट द्रव्योंसे पूजा की गयी। इसके पश्चात् ही बन्धुओं और दास-दासियोंको अनेक प्रकारके दान दिये

लवणोदधि में चन्द्रहि चार, धातकि द्वीप हुआ दश धार। कालोदधि जु व्यालिस माघ, चद्र वहत्तर पुष्कर आध ॥२५८॥
सब इकसै ब८ोस हि जोर, इतने हि रवि कहे बहोर। इनै आदि ग्रह सबै बखान, व्यारा सहस छसै परवान ॥२५९॥
ऊपर सोरह कहै जु और, अब सब नखत गनौ तिहि ठौर। तीन हजार छसै छयानवें, कहौ भेद तारागण सबै ॥२६०॥
लाख अठासी तीस हजार, ऊपर सात सयाय जु धार। इतनें कोड़ाकोड़ी तार, इकसै वत्तिस चन्द्र प्रवहार ॥२६१॥

(अढ़ाईद्वीप तारा अंक—८८३७००००००००००००००००)

द्वीप अढ़ाईके सब तेह, मेरु पंच परदक्षिण देह। पहुकरार्ध तैं बाहिर जहां, सभूरमण उदधि अन्त तहा ॥२६२॥
घटाकार उदै कर रहे, सदा जहां के तहं ही लहै। सहस पचासहि जोजन लेव, परकालौ भाषौ जिनदेव ॥२६३॥
चन्द्र जहां हैं रात्रि सदीव, सूरज जहां दिवस है सीव। असख्यात तिन कहै वखान, सोई जिन गृह को परमान ॥२६४॥
इकसै दश जोजन नभ माँहि, ज्योतिष पटल भिन्न २ जाहि। मध्यलोक इमि वर्णन कहौ, जथा शास्त्र हिरदै सरदहौ २६५॥

ऊर्ध्वलोक का वर्णन।

उर्ध्वलोक अब जो विख्तात, है उतंग सब राजू सात। पूरब अपर सुनो विस्तार, मध्यलोक तैं बढ़ि क्रम धार ॥२६६॥
ब्रह्म स्वर्ग भर राजू पच, घट क्रम लोक अंत इक संच। दक्षिण उत्तर सब ही सात, पृथक पृथक अब सुनिये भांत ॥२६७॥
(सौ)धर्म प्रथम ईशान जु दोय, ताहि पटल इकतीस हि होय। (वि) मान सकल सब साठ जु लाख, इक इक जिनवर भवन जु साख
सनत्कुमार महेन्द्र जु नाम, सात पटल सोहै अभिराम। बीस लाख तह कहे विमान, सोई श्री जिनवर अस्थान ॥२६९॥
ब्रह्म और ब्रह्मोत्तर कल्प, पटल चार सोहैं तह स्वल्प। विमान चार लाख सौ वास, श्री जिन चैत्यालयसो जास ॥२७०॥
लांतव अरु कापिष्ट बखान, दोय पटल सोहैं अस्थान। सहस पचास विमान वसंत, सोई श्री जिनगृह निवसंत ॥२७१॥
शुक्ररु महाशुक्र अभिराम, एक पटल सोहै सुख धाम। चालिस सहस हि सबै विमान, इक इक जिन गृह है परमान ॥२७२॥
शतार सहस्रार दुइ स्वर्ग, पटल एक ताके बहुबर्ग। छह हजार तहं कहे विमान, श्री जिनगृह जुत सबै बखान ॥२७३॥
आनत प्राणत दोई थोक, पटल तीन सोहै वह लोक। हैं विमान पंचसै इकताल, तिनमें इक जिनभवन विशाल ॥२७४॥
आरण अच्युत कल्पहि जान, तीन पटल सोभै शुभ थान। इकसै उनसठ ताहि विमान, तितने ही जिन भवन महान ॥२७५॥
कल्प लोक इतलौं वरनयौ, अब अहमिन्द्र ब्रह्मदृढ़ थयौ। ग्रैवक तीन अधोगन लेय, तीन पटल ताके अतनेय ॥२७६॥
(वि) मान एक सौ ग्यारह सोय, तितने ही जिनगृह अवलोय। मध्यम ग्रैविक पटल जु तीन,(वि)मान एकसै सात प्रबीन ॥२७७
ऊरध ग्रैवक हैं त्रय पटल, (वि) मान इंक्यानव सौहैं अटल। सोई जिन गृह लीजै जान, नव अन नुतर पन सुविमान ॥२७८॥
ए सब त्रेशठ पटल जु भास, तिहि विमान चौरासी लाख। सहस संतानवे अरु तेईस, इक इक जिनमन्दिर सब दीस ॥२७९॥
तीन लोक के जिनगृह साख, आठ कोड़ि अरु छप्पन लाख। सहस संतानवै चऊसै एक, ऊपर इक्यासी वर नेक ॥२८०॥

गये तथा वन्दी और दीन अनाथोंको योग्यताके अनुसार दान दे, उन्हें सन्तुष्ट किया गया। नगरको तोरण और मालाओंसे खूब सजाया गया। बाजे और शंखकी गंभीर ध्वनि होने लगी। ऐसे ही नृत्य-गीतादि सैकड़ों उत्सवोंसे वह नगर स्वर्ग जैसा प्रतीत होने लगा।

इस उत्सवसे नगरकी प्रजा और कुटुम्बीजनोंको भी बड़ी प्रसन्नता हुई। देवेद्रने भी पुरवासी और नगर निवासी जनों को प्रसन्नता प्रकट करते हुए देखकर स्वयं प्रसन्नता प्रकट की। उस समय इन्द्रने गुरुकी सेवाके लिये देविवोंके साथ त्रिवर्ग फलका साधक दिव्य नाटक सम्पन्न किया। इन्द्रके नृत्य आरम्भ होने पर गन्धर्व देवोंने वाद्य और गान आरम्भ किये। महाराज सिद्धार्थ पुत्रको गोदमें लेकर बैंठे और अन्य रानियां उनके आस पास बैठीं। आरम्भमें इन्द्रने जन्माभिषेक सम्बन्धी दृश्य दिख-

सदा सासुते सवै जु सोय, सौ जोजन लम्बाई होय। अरु पचास विस्तार महान, पंचहत्तर ऊंचै उनमान ॥२८१॥
तिनमें जिनप्रतिमा सोभंत, अष्टोत्तर शत ताहि गनंत। धनुष पांच सै ऊंचो काय, समोशरण मण्डित समुदाय ॥२८२॥
तिन सब प्रतिमा को करजोर,[1] नवसै कोड़ जु पच्चिस कोर। त्रेपन लख सत बोस हजार, नोसै अड़तालीस समार ॥२८३॥
सर्वारथ तै उचित रवन्न, मोक्ष शिला बारह जोजन्न। पटहावत सो गिरदाकार, ऊर्ध्व अणू नीचे विस्तार ॥२८४॥

सिद्धशिला का वर्णन

पैंतालीस लाख है सोय, मोटी वसु जोजन अवलोय। फटिक सरीखो उज्वल गनो, तहं तै वातवलय तनु सुनौ ॥२८५॥
पौने सोरहसौ धनु महा, और भेद अब सुनियौ तहां। ऊपर जहां छत्र आकार, मोटो सो कोशशि इकधार ॥२८६॥
जोजन लख पैताल विथार, गिरदामयी तहां तै सार। माखी पंख सम पतरो सोय, मोक्ष शिला सो लागी जोय ॥२८७॥
तनु वातहि में तिष्ठै एम, भानु छिप्यौ पानी शशि जेम। ता मधि अन्तरीक्ष तिष्ठहा, सरव सिद्ध माथे सम सही ॥२८८॥
सो त्रय अवगाहन परवान, उतकिठ मध्य जघन्य बखान। पौने सोरह सै धनु तेह, ताके लघू भये जो येह ॥२८९॥
सत लख और सतासि हजार, तिनहि भाग, पन्द्रहसै धार। सबै भाग खाला अध रहै, सबा पाचसै धनुषहि लहै ॥२९०॥
सो उतकिठ अवगाहन होय, बहूबलि सम तन जिहि जोय। अब जघन्य के सुनिये भेव, पूर्वहि वर्ण लघू धन तेव ॥२९१॥
तिनहि चतुरगुन हाथ बहोर, साढ़े इकतिस लाखहि जोर। ताकै नव लख भाग करेह, अधो भाग सव खालो तेह ॥२९२॥
ऊर्ध्व भाग इक हूंठहि हाथ, सो जघन्य अवगाहन नाथ। चतुरथ काल लहै शिव सोय, नमई वर्ष केवली होय ॥२९३॥
मध्यम अवगाहन बहु भेव, सब विदेह तन पंच शतेव। भरतैरावत और अनेक, क्रमसौं जानो आगम टेक ॥२९४॥
मध्यम अवगाहन वहु यहै, चर्म शरीर धार शिव लहै। तामें अस्थि चरम नख केश, यहै ऊन निज तनतै शेष ॥२९५॥
घनाकार सुन ऊरध लोक, जुदे जुदे भाषौ सब थोक। मध्यलोक सौधर्महि जुगल, साढ़ै उनिसहि राजू अटल ॥२९६॥
सनत्कुमार महेन्द्र वखान, साढ़ै सैतिस राजू जान। ब्रह्म ब्रह्मोत्तर स्वर्ग जु दोय, साढ़ै सोरह राजू होय ॥२९७॥
जुगल कह्यौ लांतव कापिष्ट, साढ़ै सोरह राजू धिष्ट। शुक्र महाशुक्र अभिराम, साढ़ै चौदह राजू जाम ॥२९८॥
शतार सहस्रार ए दोय, साढ़ै बारह राजू होय। आनत प्राणत जुगलहि नाम, साढ़ै दश राजू गुणधाम ॥२९९॥
आरण अच्युत स्वर्ग वखान, साढ़ै वसु राजू उन्मान। अहमिंद्र अरू मोक्ष पर्यन्त, ग्यारह राजू सव निवसंत ॥३००॥
इहि विधि घनाकार हैं सर्व, इकसै सैतालिस गनधर्व। अध ऊरध सबको कर लेख, राजू जोजन महा विशेष ॥३०१॥
पूर्व सात इक पंचहि एक,' चौदह भये तिहि चौ त्रय लेख। दक्षिण सप्त गुन साढ़ चौबीस, ऊंचो चौदासौ कर वीस ॥३०२॥
सो त्रय सय अरु तैतालीस, घनाकार यह विधि अवनीस। तीन लोक में पृथिवी जेह, किमपि भेद वरणौं कछु तेह ॥३०३॥

आठ पृथ्वियों के नाम

नारक, भावन, वासी सबै मानुष, पृथ्वी ज्योतिष, फबै। कल्पलोक, अरु ग्रैवक ठाठ, (स) र्वार्थसिद्धि तहं मोक्षजु आठ ॥३०४॥



लाया। पुनः जिनेन्द्रके पुर्व जन्मके अवतारोंको नाटककी तरह दिखलाता और नृत्य करता हुआ इन्द्र कल्पवृक्ष सा प्रतीत होता था। रंगभूमिके चारों ओर नृत्य करता हुआ इन्द्र विमानकी भांति शोभायमान हुआ।

इधर इन्द्रका ताण्डव नृत्य आरम्भ था और उधर देवगण भक्तिवश इन्द्र पर-वृष्टि कर रहे थे। नृत्यके साथ अनेकों सुमधुर बाजे बजने आरम्भ हुए। किन्नरी देवियां भगवानका गुणगान करने लगीं। इन्द्र अनेक रसोंसे मिश्रित ताण्डव नृत्य कर रहा था। हजारों भुजाओं वाले इन्द्रके नृत्यसे पृथ्वी चंचल हो उठी। इन्द्र कभी एक रूप कभी अनेक रूप कभी स्थूल और कभी सूक्ष्म रूप धारण कर लेता था। क्षण भरमें समीप क्षण भरमें दूर और क्षण भरमें ही आकाशमें पहुंच जाता था। इस प्रकार

## दोहा

गोलक इक पृथ्वी कही, नरकमाहि उनबास । भावन षोडश अवनि जुत, मध्यलोक इक वास ।।३०५।।

ज्योतिष नभमे तिष्ठ ही, त्रेशठ देव महीस । मोक्ष एक, सब जोरि इमि, इक सम अरु उत्तीस ।।३०६।।

पाच पैताल्लाओ के नाम

प्रथम नरक पहलौ पटल, द्वीप अढाई जाल । ऋजु विमान सर्वार्थ सिध, मोक्ष पाच पैताल ।।३०७।।

## चौपाई

इहि प्रकार लोकोत्तम जान, सुख दुख दायक है जगथान । छह द्रव्यनि जुत भरयो सदीव, ज्यो घट मुई शर्करा घीव ।।३०८।।

पुद्गल जीव मिलो भ्रम ओर, बध्यो फिरै कर्मनकी डोर । सुर नर नारक पशुगति माहि, त्रस थावर मे रुल्यौ सदाहि ।।३०९।।

अब यह करन लब्धि को पाय, सुपनै सम ससार दिखाय । रत्नत्रय तप साधौ जतन, कर्म दाहि कर मुक्तिहि धरन ।।३१०।।

इति लोकानुप्रेक्षा

दुर्लभ ज्ञान चतुर्गति माहि, भ्रमत भ्रमत मानुषगति पाहि । जैसे कोई दरिद्री रहै, कर्म संजोग रत्ननिधि लहै ।।३११।।

अरु उत्तम कुल जन्म जु होय, आरजखण्ड मुक्तिपद सोय । आयुपूर्ण पचेन्द्रिय सुक्ख, निर्मल मत घर कोई न दुख ।।३१२।।

मन्द कषाय तजै मिथ्यात, विनय गुनन जुत है विख्यात । दुर्लभ देव शास्त्र गुरु पाहि, कल्प वेल फैलो जगमाहि ।।३१३।।

समकित दरशन ज्ञान जु धीर, तप इत्यादिक लहि भव वीर । सब सामग्री दुर्लभ पाय, मोहादिक हनि मुक्ति लहाय ।।३१४।।

जो मिथ्यात प्रभाद कराय, बूढै भव वारिधि में जाय । पापहि तजि चढि धर्म जहाज, मुक्तिपुरी को पावै राज ।।३१५।।

इति बोधिदुर्लभानुप्रेक्षा

पालै धर्म जतन कर जबै, मुक्ति महासुख पावै तवै । धर्म सहित जो मरण करेह, भव भव सुक्ख लहे धर नेह ।।३१६।।

भव समुद्र में बूडत जीव, धर्म जहाज पार लहि सीव । धर्महि तै तीर्थंकर होय, धर्महि तै चक्रीपद सोय ।।३१७।।

उत्तम क्षम अरु मार्धव अग, आर्जव सत्य शौच निरभग । सजम तपहि त्याग मन आन, आकिचन ब्रह्मचर्य बखान ।।३१८।।

इति दशलक्षण धर्म नाम

## गीतिका छन्द

दान तीरथ करहि जप तप, व्रतहि जुत भुवि शयन है, पुनि ध्यान धर वनवास, पुनि जन आश शिवपद की चहै ।
कोप अगनि न बुझ्यौ मनकी, कार्ज सब निसफल बहै, जब हि सब जिय भजहु धीरज, अग उत्तम क्षम यहै ।।३१९।।
जाति कुल बल रूप प्रभुता, लाभ विद्या तप लयौ, वंह अष्ट मद जुत मत्त, ज्यो गत जगत सब नीचौ ठयौ ।
जब हि मान विध्वस कीनौ, जीव सब रक्षित भयौ, भजहु समता अग मार्दव, मोक्ष मारग पद दयौ ।।३२०।।
आदि अन्त जु जगत भ्रम भ्रम, कष्ट कर मानुष भयौ, तदपि माया जुत फिरै जन, विषय हित जग वचियौ ।
आर्जवग हि शुद्ध मन जब, दान व्रत प्रभु पूजयौ, कुटिलता तज आत्म भज, जो शिबहि सुख सो रच्चयौ ।।३२१।।



इन्द्र का नाटक बडा ही मनोरजक और प्रभावोत्पादक हुआ । साथ-साथ देवागनाओके नृत्य तो और भी आकर्षक हुए । वे बड़ी लयके साथ गाती और हाव-भावके साथ नृत्य करती थी । उनमे कोई ऐरावत हाथीके ऊपर इन्द्रकी भुजाओमे से निकलती और पुन प्रवेश करती हुई कल्पवेलीके समान प्रतीत होती थी । कोई अप्सराय इन्द्रकी हस्तागुलि पर नाभि रख नृत्य करने लगी । इन्द्रकी प्रत्येक भुजापर नृत्य करती हुई अप्सराये सबको प्रसन्न करने लगी ।

लोभतैं जग झूठ वच कह, लोक में अपजस भये; ताहि तजिकैं सत्यवादी, जिनहि पद सुरगन नये।
सत्यतैं गुण ज्ञान लहिये, सत्यतैं कुल उच्चये; सत्यतैं शिवलोक वसिये, सत्य अंगहि सेवये ॥३२२॥
शौचसे मन रहे निर्मल, बाह्य आभ्यंतर सदा; प्राप्त ध्यान जिनेन्द्र पूजा, अष्ट द्रव्यहि संमुदा।
भाव अविचल शुद्ध राखैं, जिनहि शिवसुंदरि वरैं; शौच अंगहि भजहु पंजम, धर्म जुत भव अपहरै ॥३२३॥
संजमेन्द्रिय पंच दंडहि, संजमी नहि भव वहै; संजमी षटकाय रक्षा, संजमी शुचि तन रहे।
संजमी लहि सुख्य सुरपति, संजमी व्रत मंड है; अब षष्ठमौ भज अंग संजम, ताहितें शिवपद लहै ॥३२४॥
तपहि द्वादश भेद भजिलै, बाह्य षट षट अंतरै; तपहितें वसुकर्म जीतहि, तपहि ध्यानहि संचरै।
तपहितें सुरगति बसैरो, तप हि शक्र हि पद धरै; तप हि केवलज्ञान प्रगट हि, तप हि निरवाण हि करै ॥३२५॥
त्याग अंग हि भजहु अष्टम, दान चारौ विधि धरौ। आहार औषधि अभय जीवन, ज्ञान शास्त्र हि जुत करौ॥
उत्कृष्ट मध्यम जघन पात्रहि, भावसौं पायनि परौ। भोग भुवि सुर सुख्य भुंजहि, फेर भवदधि ऊवरौ ॥३२६॥
नवम आकिंचन जु अंग हि, सकल परिग्रहको चयौ। बाह्य दश हि जु क्षेत्र आदि हि, चौदहा अभि अंतयौ॥
साधु निश्चय ग्रन्थ पालहिं, श्रावक हि व्यौहार यौ। सुरग गति फिर मोक्ष पहुंचै, धर्म सों भवि परनयौ ॥३२७॥
शील सागर ज्ञान नागर, चित्त चारित धारिकै। शीलवंत हि इन्द्र वंदहि, अहमिन्द्र पुनि अवतारकै॥
शील भज सुख मोक्ष दायक, भवहि दुःख निवारकै। नव बाड़ ब्रह्मचर्य पालहु, मन वचन तन वारिकै ॥३२८॥

उक्तंच-कवित्त

तिय थल वास प्रेम रुचि निरखन, दै परीक्ष भाषत मधुबैन। पूरव भोग केलिरस चिन्तन, गरुव अहार लेत चित चैन॥
कर शुचि तन शृंगार बनावत, तिय पर्यक मध्य सुख सैन। मन्मथ कथा उदरभर भोजन, ए नव बाड़ जानमत जैन ॥३२९॥

## चौपाई

ए दश लक्षण धर्म विख्यात, मुक्ति वृक्ष को बीज सुहात। दुहि कर्मनको हंता सोइ, संपूरण सुख करता होइ ॥३३०॥
रत्नत्रय तप करै मुनेश, मूलोत्तर गुण पालक देश। तीन लोक में दुर्लभ धर्म, समवसरन लक्ष्मीको शर्म ॥३३१॥
धर्म मन्त्र आकर क्षण करै, स्वर्ग योषिता इच्छा धरैं। तीन जगत में दुर्लभ इष्ट, पद पद में मिलियौ संतुष्ट ॥३३२॥
माता पिता अरु मित्र जु धर्म, चिन्तामणि कल्पद्रुम शर्म। कामदेव नव निधि भंडार, सहगामी भव भव हितकार ॥३३३॥
यह जग धन्य पुरुष है सोय, तजि परमाद धर्म भजि कोय। जे शठ मूढ़ गमहि विन धर्म, विन सींगनके वृषभ विशर्म ॥३३४॥
यही जान भवि धर्म हि करे, तजै पाप दिन दिन विस्तरै। धर्म शुक्ल ध्यानहि लवलीन, मुकति वधू के सुख आधीन ॥३३५॥

इति धर्मानुप्रेक्षा

## अडिल्ल

ये अनुप्रेक्षा जान मूल वैराग को। बहु गुण रत्न विधान हन्यौ दुख राग को॥
जिन मुनि बुधिजन सकल तास सेवित जहां। पाप दूर कर देहि अपार यातैं कहा ॥३३६॥



अप्सरायें प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष दोनों प्रकारका नृत्य करती थीं। इस प्रकार नृत्यमें सम्मिलित इन्द्र पक्का जादूगर मालूम होता था। इन्द्रकी सारी कलायें उन नर्तकी देवियोंमें बंट गयीं। विक्रिया ऋद्धिसे नृत्य करता हुआ इन्द्र माता-पिता आदि सभी जनोंको प्रसन्न करने लगा।

## गीतिका छन्द

इहि भांति बारहभावना, भवि सदा हिरदै भाव ही। अंततैं जु अतीत गुण निधि, मुक्ति पंथ सु पावही ॥
भवहरण विमल सिद्धान्त साधक, सूत्र उद्भव जानिये। सुर आदि सकल विभूति दायक 'नवलशाह' वखानिये ॥३३७॥
बालपन सुख भोग कीनौ, सुर असुर सेवा करै। सुर जनित सकल विभूति क्रीड़ा, करत निशदिन मन हरै ॥
पुनि काललब्धि विचार प्रभु जहं परम उर वैरागियौ। श्री वीर जिन कर जोर प्रनमौं, चित्त शिवपद लागियौ ॥३३८॥



पश्चात् जिनेन्द्र देवकी सेवाके लिये देवियोंको तथा असुर कुमार देवोंको वहां रखकर इन्द्र देवोंके साथ बड़ी प्रसन्नता पूर्वक स्वर्गको गया। इस प्रकार पुण्यके फल स्वरूप तीर्थंकर स्वामी सम्पूर्ण सम्पदाओंसे पूर्ण हुए। अतएव भव्य जनोंको चाहिये कि वे सर्वदा धर्मका पालन करते रहें।



येकपुरुष अमावस्याकी मध्यरात्रीका अंधारामैं चंद्रमाकूं
हेरताहै· ढूंढताहै· स्यात् चंद्रमाकी चानणीमैं ढूंढतोच
द्रदरस होबीजावे

# दशम अधिकार

## मंगलाचरण

### दोहा

भोग काम विरकत भये, गुण संवेग बढ़ाय। मुकति वधू अनुराग हिय, नमों वीर जिनराय ॥१॥
द्वादश भावन विविध विधि, भावैं प्रभु वैराग। तिहि अवसर लोकान्त सुर, आये मन अनुराग ॥२॥
सारस्वत आदित्य द्वै, वह्नि वहुर रुण चार। गर्दतोय पंचम कहे, तुषित छठम गुण धार ॥३॥
अव्याबाधनु सातमौ, रिषमेष्टक वसु जान। सब विमान ये आठ कहि, तिनमें देव प्रमान ॥४॥
तिनकी संख्या लीजिये, चार लाख गन लेह। सहस बहत्तर जानिये, विशोत्तर अधिकेह ॥५॥

### चौपाई

ब्रह्म स्वर्ग के अन्तिम वास, लौकान्तिक शुभ नाम प्रकास। ब्रह्मचारि* उर सदा विराग, तीन ज्ञानधारी वड़भाग ॥६॥



धर्म प्रवर्तक वीर प्रभु ! करता तुम्हें प्रणाम। करो नष्ट मेरे सभी क्रोध मोह मद काम ॥

जिनके द्वारा काम-क्रोधादि अंतरंग शत्रु जीत लिये गये हैं, जो तीनों जगतके हितके चिन्तक और अनन्त गुणोंके समुद्र हैं, उन महावीर स्वामीके पाद-पद्मोंमें शतशः नमस्कार है।

पूर्व अध्यायमें बताया जा चुका है कि, भगवानकी सेवाके लिये सोधर्मके इन्द्र अनेक देवियोंको राज-महलमें नियुक्त कर गये थे। उनमें से कोई धायका काम करती, कोई वस्त्र आभूषण आदिसे उनके अंगोंको सजाती कोई अनेक प्रकारके खिलौने

---

* बालब्रह्मचारी

Lord Mahavira did not marry —Prof. Dr. H. S. Bhattacharya : Lord Mahavira P. 13

वर्द्धमान कुमार की वीरता, रूप, गुण और सुन्दर युवावस्था देखकर अनेक राजा-महाराजा अपनी-अपनी कुमारियों का सम्बन्ध श्री वर्द्धमानजी से करने के लिए राजा पर जोर डालने लगे। माता त्रिशला तो इस बाट में थी ही कि कब मेरा लाडला बेटा जवान हो और मैं विवाह करके अपने दिल के अरमान निकालूं। उन्होंने कलिंग देश के महाराजा जितशत्रु की राजकुमारी यशोदा को अनुपम सुन्दरी, महागुणों की खान और हर प्रकार से योग्य जानकर उससे कुमार वर्द्धमान का विवाह करना निश्चित किया। राजा सिद्धार्थ ने भी इस प्रस्ताव को सराहा। संसार की भयानक अवस्था को देखकर वर्द्धमान का हृदय तो पहले से ही वीतरागी था, वह कब कामवासना रूपी जाल में फँसना पसन्द करते? जब माताजी ने इसकी स्वीकारता मांगी तो कुमार वर्द्धमान जी मुस्करा दिये और बोले—"माताजी ! अधिक मोह के कारण आप ऐसा कह रही हो, संसार की ओर भी जरा देखो, कितना दुःखी है वह ?" रानी त्रिशला देवी ने कहा—"बेटा यह ठीक है, किन्तु तुम्हारी यह युवावस्था तो गृहस्थाश्रम में प्रवेश करने की है, यशोदा से विवाह करके पहले गृहस्थ धर्म का आदर्श उपस्थित करो, यह भी एक कर्तव्य है, फिर धर्मतीर्थ की स्थापना करना।" राजकुमार वर्द्धमान जी ने कहा—"मां ! देखती हो, कुछ लोग भोग में कितने अन्धे हो रहे हैं ? परउपकारता के लिए समाज में स्थान नहीं है ! आत्मिक धर्म को भूले हुए हैं। स्त्री जाति को योग्य सम्मान प्राप्त नहीं है। शूद्रों के लिए धर्म सुनना पाप बताया जाता है। है। स्वाद के वश हिंसक यज्ञ होते हैं। संसार इन्द्रियों का दास बना हुआ है। तो क्या मैं भी उनकी भांति भ्रान्ति में पड़ूं ? मां की ममता भी वर्द्धमानजी की कर्त्तव्य दृढ़ता के सन्मुख क्षीण हो गई।

हैं एका अवतारी सोय, प्रनमैं तिनहि इन्द्र सुर जोय। प्रभु दीक्षा कल्याणक काज, आव सकल महोत्सव साज ।।७।।
महावीर जिनवर जब देखि, अपनो जन्म सफल कर लेखि। तीन प्रदक्षिण दे शिर नाय, प्रणमें भुवि कर शीस लगाय ।।८।।



आदिके द्वारा उनका विशेष मनोरंजन करती थी। जब वे देवियां उन्हें सम्बोधन कर बुलाती तो वे बालक भगवान मुस्कराते हुए उनके पास चले जाते थे। तीर्थकर भगवानकी अवस्था चन्द्रमाकी कलाकी भाति बढ़ने लगी। उनकी बाल सुलभ चपलतासे माता-पिताको बड़ा ही आनन्द होता था।

---

दिगम्बरीय सम्प्रदाय के अनुसार श्री वर्द्धमान महावीर सारी उम्र ब्रह्मचारी रहे, परन्तु श्वेताम्बरी सम्प्रदाय इनका यशोदा से विवाह होना बताता है। श्री वर्द्धमान के ब्रह्मचारी होने या न होने से उनकी विशेषता या गुणों मे कोई कमी नही पड़ती। अनेक तीर्थकर ऐसे हुए जिन्होने विवाह कराया, परन्तु निष्पक्ष विद्वानो के ऐतिहासिक रूप से विचार करने के लिए दोनों सम्प्रदायों के प्रमाण देना उचित है।

पद्मपुराण हरिवंशपुराण और तिलोयपण्णत्ती नाम के दिगम्बरीय ग्रन्थ बताते हैं कि २४ तीर्थकरों में से श्री वासुपूज्य, मल्लिनाथ, अरिष्टनेमि, पार्श्वनाथ और महावीर पांच बाल-यति हुए है, जिन्होने 'कुमार' अवस्था में संसार त्याग दिया था। श्वेताम्बरीय ग्रन्थ भी अपने पउमचरियं तथा आवश्यक निर्युक्ति नाम के ग्रन्थों में इसी बात को स्पष्ट रूप से स्वीकार करते है कि महावीर ने 'कुमार' अवस्था में ससार त्याग दिया था! अब केवल यह देखना है कि कुमार' शब्द का अर्थ क्या है? 'कुमार' का अर्थ है कुवारा यानी अविवाहित अथवा ब्रह्मचारी! आवश्यक-निर्युक्ति की गाथा २२१-२२२ में 'कुमार' शब्द का मतलब यदि बाल्यावस्था होता तो उसी ग्रन्थ की गाथा २२६ में 'पठमबस' अर्थात पहली यानी कुमार अवस्था में वीर स्वामी के दीक्षा लेने का कथन न आता! इससे और भी स्पष्ट हो गया कि पहली बार गाथा २२१ और २२२ में 'कुमार' शब्द का अर्थ अविवाहित अर्थात ब्रह्मचारी ही है, जैसा कि स्वयं श्वेताम्बरीय मुनि श्री कल्याणविजयजी भी स्वीकार करते है कि भगवान् महावीर के अविवाहित होने की दिगम्बर सम्प्रदाय की मान्यता बिलकुल निराधार नही है?

श्वेताम्बरीय प्रसिद्ध मुनि श्री चौथमलजी महाराज ने अपने 'भगवान् महावीर का आदर्श जीवन' के पृ० १६१ पर जो भगवान् महावीर की जन्म कुण्डली दी है। उसी के आधार पर श्री ऐल० ए० फल्टेन साहब ने ज्योतिष की दृष्टि से भी यही सिद्ध किया कि भगवान् महावीर का विवाह नही हुआ बल्कि वे ब्रह्मचारी थे।

जब दिगम्बर सम्प्रदाय दूसरे अनेक तीर्थंकरों का विवाह होना स्वीकार करता है, यदि वर्द्धमान कुमार का भी विवाह होता तो कोई कारण न था कि श्री जिनसेनाचार्य ने जहां हरिवंशपुराण में महावीर के विवाह की जो योजना का उल्लेख किया है, वे यशोदा से उनके विवाह होने का कथन न करते। वास्तव मे भगवान् महावीर का विवाह नहीं हुआ, वे बालब्रह्मचारी थे, निष्पक्ष विद्वानों ने भी उन्हें अखण्ड ब्रह्मचारी बताया है।

१. 'स्वयं श्वेताम्बरी प्राचीन ग्रन्थों, 'कल्पसूत्र' और 'आचाराङ्गसूत्र' में भगवान् महावीर के विवाह का उल्लेख नही है। श्वेताम्बरीय 'आवश्यक निर्युक्ति' में स्पष्ट लिखा है कि भगवान् महावीर स्त्री-पाणिग्रहण और राज्याभिषेक से रहित कुमारा-वस्था में ही दीक्षित हुए थे। (नयइत्थिआभिसेआ कुमारविवासंमि पव्वइया) अतएव वल्लभीनगर में जिस समय श्वे० आगम-ग्रन्थ देवर्द्धिगणि क्षमा श्रमण द्वारा संशोधित और सस्कारित किए गए थे, उस समय प्राचीन आचार्यों की नामावली चूर्णि और टीकाओं में विवाह की बात बढ़ाई गई सम्भव दीखती है। उस समय गुजरात देश में बौद्धों की संख्या काफी थी। वल्लभी राजाओं का आश्रय पाकर श्वे० जैनाचार्य अपने धर्म का प्रसार कर रहे थे। बौद्धों को अपने धर्म में सुगमता से दीक्षित करने के लिए उन्हें अपनी ओर आकृष्ट करने के लिये उन्होंने अपने आगमग्रन्थों का सङ्कलन बौद्ध ग्रन्थों के आधार से किया प्रतीत होता है। बौद्ध यात्री ह्यू नत्सांग ने अपने यात्रा विवरण (पृ० १४२) में स्पष्ट लिखा है कि श्वेतपटधारी जैनियों ने बौद्ध-ग्रन्थों से बहुत सी बातें लेकर अपने शास्त्र रचे हैं। पाश्चात्य विद्वान् भी इस बात को स्वीकार करते हैं कि सम्भवत: श्वेताम्वरों ने श्री महावीर जी का जीवन वृत्तान्त म० गौतमबुद्ध के जीवन चरित्र के आधार से लिखा है। (बुल्हर, इण्डियन सेक्ट ऑफ दी जैन्स पृ० ४५) "ललित विस्तार" और "निदान कथा" नामक बौद्ध ग्रन्थों में जैसा चरित्र गौतम बुद्ध का दिया है, उससे श्वेताम्बरों द्वारा वर्णित भ० महावीर के चरित्र में कई बातों में सादृश्य है। कैमरेज हिस्ट्री ऑफ इंडिया (पृ० १५६) इस दशा में दिगम्बर जैनियों की मान्यता समीचीन विदित होती है और यह ठीक है कि महावीर जी बालब्रह्मचारी थे।"

—कामताप्रसाद : भगवान् महावीर पृ० ७६-८१।



लौकान्तिक देवों के द्वारा भगवान् महावीर स्वामी की स्तुति करना।



देवों के द्वारा भगवान को दीक्षा के लिये लेजाना

## दोहा

परम भक्ति उर में बढ़ी, विरकत वचन सुनाय। पुनि अस्तुति आरम्भ किय, लौकान्तिक सुरराय ॥९॥

लौकान्तिक देवों के द्वारा भगवान् का सम्बोधन होना।

## चौपाई

तुम प्रभु तीन जगत के नाथ, तुम गुरु में गुरु महा सनाथ। तुम ज्ञानिन में ज्ञानी सर्व, भव्य जीव बोधक गुणधर्व ॥१०॥

विश्व ज्ञान परकाशक भान, सकल पदारथ वेदक वान। सो सब बोध प्रगट जग भयौ, भव्यजीव को विकलप गयौ ॥११॥

जब उदयाचल आवे भान, निश नम गयौ जग्यौ जगवान। तीन लोक तुम उदय कराय, मोह नीद भग गई पलाय ॥१२॥

निज नियोग हम आये देव, तुम संवोध सकै कौ एव। प्रभुकी भक्ति न हृदय समोय, मुख उच्चार करावै सोय ॥१३॥



जब उनकी अवस्था कुछ अधिक बढ़ी तो उनके मुखसे सरस्वतीकी भांति वाणी निकलने लगी। रत्नोंकी भूमि पर चलते हुए उनके आभूषण सूर्यकी किरणोंकी तरह दमदमाते थे और वे स्वयं किरणोंसे परिवेष्ठित सूर्यसा प्रतीत होते थे। उन्हें खेलनेके लिये देव, हाथी, घोड़ा आदिके रूप कृत्रिम दिये गये थे। वे उनके साथ क्रीड़ा करते हुए खेला करते थे। इस प्रकार अन्यान्य क्रीड़ाओंसे प्रसन्न करते हुए वे भगवान कुमार अवस्थाको प्राप्त हुए। उनका जो पूर्वमें क्षायिक सम्यकत्व था, उससे उन्हें समग्र पदार्थोंका स्वतः ज्ञान हो गया।

प्रभुके उस समय दिव्य शरीर में स्वाभाविक मति श्रुति, अवधिज्ञान आदि वृद्धिको प्राप्त हुए। उन्हें समस्त कलायें और विद्यायें स्वतः प्राप्त हो गयीं। इसलिये वे प्रभु मनुष्य तथा देवोंके गुरु स्थानीय हो गये। पर इन स्वामीका कोई गुरु नहीं था। ठीक आठवें वर्षमें उन्होंने बारह व्रतोंको ग्रहण किया। प्रभुका शरीर पसीना रहित, चमकीला और मलमूत्र आदि रहित श्वेत दूधके सदृश था। श्वेत रुधिर युक्त और महान सुगन्धित आठ शुभ लक्षणों मे वे शोभायमान थे। पूर्वमें वज्रवृषभ नाराच संहनन और सम चतुरस्र संस्थान वाले उत्तम रूप युक्त और विशाल बलवान हुए।

वे सबके हितकारक और कर्ण मधुर शब्दोंका उच्चारण करते थे। इस प्रकार जन्म कालमे ही दिव्य दश अतिशयोंसे युक्त शांतता आदि अपरिमित गुण कीर्ति कला विज्ञान आदि सभीसे वे सुशोभित थे। उनका शरीर तपाये हुए सोनेके वर्ण जैसा हुआ। वे दिव्य देहके धारक धर्मकी प्रतिमूर्तिके सदृश जगतके धर्मगुरु हुए।

एक दिनकी घटना है—कि इन्द्रकी सभामें देवोंने भगवानको दिव्य कथा की चर्चा की। वे कहने लगे—देखो, वे वीर जिनेश्वर कुमारअवस्थामें ही धीर, शूरोंसे मुख्य, अतुल पराक्रमी, दिव्य रूप धारी अनेक गुणोंसे युक्त संसार क्षेत्रमें क्रीड़ा करते हुए कितने सुन्दर प्रतीत होते हैं। उसी स्थान पर संगम नामका एक देव बैठा था। वह देवोंकी ऐसी बात सुनकर भगवानकी परीक्षाके लिये स्वर्गसे चल पड़ा। वह महाबनमें आया, जहां प्रभु अनेक राज पुत्रोंके साथ क्रीड़ा कर रहे थे। उस

---

२. "दिगम्बर सम्प्रदाय महावीर को अविवाहित मानता है जिसका मूलाधार शायद श्वेताम्बर सम्प्रदाय सम्मत 'आवश्यकनिर्युक्ति हैं। उसमें जिन पांच तीर्थकरों को 'कुमार प्रव्रजित' कहा है, उनमें महावीर भी एक हैं। यद्यपि पिछले टीकाकार 'कुमार प्रव्रजित' का अर्थ 'राजपद नहीं पाये हुए' ऐसा करते हैं, परन्तु 'आवश्यकनिर्युक्त' का भाव ऐसा नहीं मालूम होता।

श्वेताम्बर ग्रन्थकार महावीर को विवाहित मानते हैं और उसका मूलाधार 'कल्पसूत्र' हैं। कल्पसूत्र के किसी सूत्र में महावीर के गृहस्थ आश्रम का अथवा उनकी भार्या यशोदा का वर्णन हमारे दृष्टिगोचर नहीं हुआ।

कुछ भी हो इतना तो निश्चित है कि महावीर के अविवाहित होने की दिगम्बर सम्प्रदाय की मान्यता विलकुल निराधार नहीं है।"

श्वेताम्बर मुनि श्री कल्याणविजय जी महाराजः श्रमण भ० महावीर (श्री क० वि० शास्त्र संग्रह समिति जालोर, मारवाड़) पृ० १२।

तीन ज्ञान तुम नैन सु ठार, हेयाहेय सकल वेत्तार। तुम शिक्षा दे समरथ नाहि, दीप तेज जुगनू द्युति जाहि ॥१४॥
तुम प्रभु तीन योग उर ल्याइ, मोह महा अरि विजय कराइ। अब निज पद की कीन्ही चाह, प्रनमौ तीन जगत के नाह ॥१५॥
कोई प्रभु तुम अस्तुति पाय, दुर्लभ धर्म जहाज चढाय। भववारिधि है अगम अथाह, उत्तर गहै शिवपुरकी राह ॥१६॥
कोई सुन धर्म हि उपदेश, रत्नत्रय उर धरै महेश। ता फल पावहि उत्तम थान, शुभ सरवारथसिद्धि महान ॥१७॥
तुम वच-सूरज किरण प्रकाश, तम अज्ञान छिनक में नाश। विश्वतत्व को अर्थ बढ़ाय, दीसे शिव मारग सुखदाय ॥१८॥
तुम अभीष्ट-सुख-सिद्ध कराय, अखिल-वृद्धि-दायक जिनराय। हो प्रभु स्वर्ग मोक्ष के गेह, भविजन उर नाशन सदेह ॥१९॥
जे नर मोह पक गस रहै, जिनके हस्त कमल निज गहै। धर्म तीर्थ वरतावनहार, तुमको शिवदासी सम सार ॥२०॥
तुमरे वचन महा गभीर, मय वैराग्य वज्रसम धीर। मोह महा पर्वत सम दण्ड, तिनकौ चूर करै शत खण्ड ॥२१॥



देवने प्रभु को डरानेके उद्देश्यसे काले सर्पका आकार बनाया। वह एक वृक्षकी जड़से लेकर स्कन्ध तक लिपट गया। उस सर्पके भयसे अन्यान्य राजकुमार वृक्षसे कूद कर घबराये हुए दूर भाग गये।

पर महावीर कुमार जरा भी भयभीत नही हुए। वे विकराल सर्पके ऊपर आरुढ़ होकर क्रीड़ा करने लगे। मालूम होता है कि, वे माताकी गोदमें क्रीडा कर रहे हो कुमारका ऐसा धैर्य्य देखकर देव बड़ा चकित हुआ। वह प्रकट होकर प्रभुकी स्तुति करने लगा। उसने बड़े नम्र शब्दोमे कहा—देव तुम्ही ससारके स्वामी हो, तुम महा धीर-वीर हो। तुस कर्मरूपी बैरियोके विनाशक तथा समग्र जीवोंके रक्षक हो।

वह कहने लगा—देव ! आपके अतुल पराक्रमसे प्रकट हुई कीर्ति स्वच्छ चांदनीके सदृश लोक की नाड़ीमें विस्तृत हो रही है। तुम्हारा नाम स्मरण करने मात्रसे ही प्रयोजनोको सिद्ध करने वाला धैर्य्य प्राप्त होता है। अत्यन्त दिव्य मूर्ति वाले सिद्ध वधूके भर्ता महावीर मै आपको बारंबार नमस्कार करता हूं। इस प्रकार वह देव भगवानकी स्तुति कर उनका महावीर नाम सार्थक करता हुआ स्वर्गको चला गया। कुमारने भी अपने यशको बडे ध्यानसे सुना। देवकी स्तुति वड़ी ही कर्णप्रिय तथा भगवान के यशको ससारमें विस्तृत करने वाली थी।

इस प्रकार भगवान महावीर स्वामीका गुणानुवाद बारबार देव करता था। वे भगवान किन्नरी देवियों द्वारा गाये गये अपने गुणानुवादको बडे ध्यान पूर्वक सुना करते थे। कभी नेत्रोंको तृप्त करने वाले इन्द्रकी अप्सराओंके नृत्य और विभिन्न प्रकारके नाटक देखते थे। वे किसी समय स्वर्गसे प्राप्त आभूषण, वस्त्र माला आदि दिखाकर प्रसन्न होते थे। अन्य देव कुमारोके साथ कभी जल-क्रीड़ा और कभी अपनी इच्छासे वन क्रीड़ा करते थे। इस प्रकार क्रीड़ामें सलग्न धर्मात्मा कुमारका समय बड़े-सुख से व्यतीत होने लगा।

सौधर्म स्वर्गका इन्द्र भी अपनी कल्याण-कामनाके लिये देवियोसे अनेक प्रकारके नृत्य गीत कराने लगा। काव्य आदिकी गोष्ठी और धर्म-चर्चासे समय व्यतीत करते हुए कुमारने ससारको सुखी करने वाली यौवनावस्थाको प्राप्त किया। कुमारके मस्तकका मुकुट धर्मरूपी पर्वतकी शिखरकी भाति दीखने लगा था। इनके गालों और मस्तक की कान्ति ऐसी भली मालूम पड़ती थी मानो अष्टमी के चन्द्रमाकी कान्ति हो। इस प्रभुके सुन्दर भोहोके विभ्रमसे शोभित कमल नेत्रों का वर्णन भला यह तुच्छ लेखनी क्या कर सकती हैं, जिसके खुलने मात्रसे ससारके जीव तृप्त हो जाते है।

प्रभुके कानके कुण्डल बड़े ही भव्य दीखते थे। वे ऐसे शोभायमान होते थे, मानो ज्यतिष चक्रसे घिरे हुए हों। भला उन प्रभुके मुख रूपी चन्द्रमाका वर्णन क्या किया जा सकता है, जिसके द्वारा संसारका हित करने वाली ध्वनि निकलती है। उस प्रभुकी नासिका ओठ दात और कठकी स्वाभाकि सुन्दरता जैसी थी, उसे बतानेके लिये किसीमे शक्ति नही है। उनका विस्तृत वक्षस्थल रत्नोंके हारसे सुसज्जित होता था, मानो वह लक्ष्मीका मदन ही हो।

अनेक प्रकारके आभूषणोंसे सुसज्जित उनकी भुजाये ठीक कल्पवृक्षके सदृश प्रतीत होती थी। हाथोके दशों नख अपनी किरणोंसे ऐसे प्रतिभाषित हो रहे थे, मानो वे धर्मके दश अङ्ग ही हो। उनकी गहरी नाभि—सरस्वती और लक्ष्मीका क्रीड़ास्थल (सरोवर) जैसी प्रतीत होती थी। प्रभुकी वस्त्र पट की करधनी ऐसी मालूम होती थी, जैसे वह कामदेवको बांधनेके लिये नाग फ़ास हो।

भव उपदेश करैं बहु भेव, पापी पाप बढ़ावै देव। कामी काम सक्त अज्ञान, तिन्हें हनौ प्रभु ज्ञान कृपान ।।२२।।
कोई प्रभु तुम भक्ति बड़ाय, सेवै पादांबुज उर लाय। षोडशकारण भावन भाय, जिन्हें करत अपने सम राय ।।२३।।
इन्द्रिय मोह शत्रु दुखदाय, ता विषसौं कंपै भविकाय। तुम संवेग वचन निर्दोष, अमृत वत पीवै चित पोष ।।२४।।
दुर्जय आरत रौद्र निदान, और परीषह सुभट महान। क्षमाभाव की फौज चढ़ाय, जीतै सुभट महाभट राय ।।२५।।
मोह महा अरि विजयीवान, घातिकर्म नाथन भगवान। वीर धीर प्रभु तुम अविकार, भव्यजीव के तारणहार ।।२६।।
सुरनर आदि सबै जगजीव, होंहि काल सन्मुख जु सदीव। तप कर हनौ ताहि जिनदेव, भव्य शिवालय करता एव ।।२७।।
प्रनमौं सब सुखदायक स्वामि, प्रनमौं गुणबारिधि शिरनामि। प्रनमौं मुक्ति कामिनी कंत, जगत प्रसिद्ध उदित अरहंत ।।२८।।
प्रनमौं तुम निस्पृह जिनदेव, अंग भोग सुख कीनौ छेव। अरु सस्पृह प्रनमौं कर सेव, मुक्ति श्री साधक सुख एव ।।२९।।



प्रभुके दोनों जानु विस्तीर्ण और पुष्ट थे। यद्यपि वे कोमल थे, फिर भी व्युत्सर्गादि तप करनेमें उनकी समानता नहीं की जा सकती थी। भला उस प्रभुके चरण कमलों की तुलना किससे की जा सकती है, जिनकी सेवा इन्द्र धरणेन्द्र आदि सभी देव किया करते हैं। इस प्रकार प्रभुकी अपूर्व शोभा चोटीसे नखतक थी। उसका वर्णन करना असाध्य है। तीन जगतमें रहने वाले दिव्य प्रकाशमान पवित्र और सुगन्धित परमाणुओंसे ब्रह्मा व कर्मने उस प्रभुका अद्वितीय शरीर बनाया है। उस शरीरका पहला वज्रवृषनाराच सहनन था।

प्रभुके शरीरमें मद खेद, दोष रागादिक तथा वातादिक तीन दोषोंसे उत्पन्न किसी समय भी रोग नहीं होते थे। उनकी वाणी समस्त संसारको प्रिय थी। वह सबको सत्य और शुभ मार्ग दिखाने वाली धर्म माताके समान थी। दूसरे खोटे मार्गको व्यक्त करने वाली नहीं थी। दिव्य शरीरको पाकर वे प्रभु ऐसे सुशोभित हुए जैसे धर्मात्माओंको पाकर धर्मादिगुण सुशोभित होते हैं। उन भगवानके लक्षण ये हैं—

श्री वृक्ष, शंख, पद्म, स्वस्तिक, अंकुश, तोरण, चमर श्वेतछत्र, ध्वजा सिंहासन, दो मछलियां, दो घड़े, समुद्र, कछुआ, चक्र, तालाब, विमान, नागभवन, पुरुष स्त्रीका जोड़ा, बड़ा भारी सिंह, तोमर, गंगा, इन्द्र, सुमेरु गोपुर, पुर, चन्द्रमा, सूर्य घोड़ा वीजना, मृदंग, सर्प, माला, वीणा वांसुरी, रेशमीवस्त्र, दैदीप्यमान कुण्डल विचित्र आभूषण, फल सहित बगीचा, पके हुए अनाजवाला खेत, हीरा रत्न, बड़ा दीपक, पृथ्वी, लक्ष्मी, सरस्वती, सुवर्ण, कल्प वेल, चूड़ारत्न, महानिधि, गाय, बैल, जामुनका वृक्ष, पक्षिराज, सिद्धार्थ वृक्ष, महल, नक्षत्र, ग्रह, प्रतिहार्य आदि दिव्य एक सौ आठ लक्षणोंसे तथा नौ सौ सर्व श्रेष्ठ व्यंजनोंसे विचित्र आभूषणोंसे और मालाओंसे विभुका स्वभाव सुन्दर दिव्य औदारिक शरीर अत्यन्त सुशोभित हुआ।

विशेष वर्णन ही क्या किया जाय, संसारमें जितनी भी शुभ लक्षण रूप सम्पदा और प्रिय वचन विवेकादि गुण हैं, वे सब पुण्य कर्मोके उदयसे तीर्थंकर भगवानमें स्वतः अधिष्ठित स्वामी उनकी सेवामें सदा रत रहते थे। वे महावीर कुमार धर्मकी सिद्धिके लिये मन वचन कायकी शुद्धिसे अतिचार सहित भक्ति पूर्वक गृहस्थोंके बारह व्रतोंका नित्य पालन करते थे। वे सर्वदा शुभ ध्यानकी और विचार किया करते थे। पुण्यके शुभोदयसे प्राप्त हुए सुखोंका उपभोग करते हुए वे कुमार आनन्द-पूर्वक जीवन व्यतीत करने लगे।

विश्वपति मन्दरागी वे महाप्रभुने तीस वर्षका समय क्षणकालके समान व्यतीत किया। एक बार ऐसा हुआ कि अच्छे होनहारके कारण चारित्र मोह कर्मके क्षयोपशमसे उन्हें स्वतः अपने पूर्वके करोड़ों जन्मोंका संसार भ्रमण ज्ञात हो गया। वे इस प्रकारकी पूर्व घटित घटनाओं पर विचार कर बड़े ही क्षुब्ध हुए। उन्हें तत्काल ही वैराग्य उत्पन्न हो आया। वे विचार करने लगे कि, मोहरूपी महान शत्रुका सर्वनाश करनेके लिये रत्नत्रय रूप तपका पालन श्रेयस्कर है। उन्होंने सोचा—चारित्रके अभाव में मेरा इतने दिनका समय व्यर्थ ही व्यतीत हो गया जो अब प्राप्त नहीं हो सकता। पूर्व कालमें ऋषभादि जितने भी तीर्थंकर हो गये हैं, उनकी आयु बहुत अधिक थी, इसलिये वे सब कुछ कर सकनेमें समर्थ हुए थे। पर हम सरीखे थोड़ी सी आयु वाले सांसारिक कार्य कुछ भी नहीं कर सकते। वे नेमिनाथादि तीर्थंकर धन्य हैं, जिन्होंने अपने जीवनकी अवधि थोड़ी सी समझ कर अल्पायु में ही मोक्षके उद्देश्यसे तपोवनकी ओर प्रस्थान किया था। अतः संसार हित चाहनेवाले थोड़ी आयु वाले व्यक्तियोंको संयमके बिना एक क्षण भी व्यर्थ नहीं जाने देना चाहिये।

प्रनमौ अद्भुत वीरज धार, ब्रह्मचारि तुम बाल्कुमार। प्रनमौ विरकत राजभंडार, सदा शाश्वतौ पद विस्तार ।।३०।।
कृपासिन्धु तुम वीर जिनेश, जुग कर जोर नमौ जोगेश। प्रनमौ तीन लोक के मित्त, वुधिसागर बन्दौ धर चित्त ।।३१।।
बहु प्रकार अस्तवन जिनेश, जन्म जन्म मुहि मिल्यौ महेश। तुम दातनि में दाता एव, तप चारित्र सिद्ध कर देव ।।३२।।
इत्यादिक प्रभु शक्ति अपार, को बुध भक्ति करै लहि पार। बाल कुमार धरौ वैराग आर्ति मोह मद हनि बड़भाग ।।३३।।

## दोहा

यह विधि बहु अस्तुति करी, लौकान्तिक वरदेव। विविध प्रार्थना प्रकट कर, निज नियोग स्वयमेव ।।३४।।
परम पुण्यको उदित करि, थुति जुत पूजा कीन। चरण कमल जुग प्रणमिकर, गये स्वर्ग परवीन ।।३५।।



वस्तुतः—वे बड़े ही मूर्ख है जो थोड़ी आयु पाकर तपस्याके बिना अपने अमूल्य समयको नष्ट कर देते है। वे यहां भी दुःख भोगते हैं और नरकादि की यातनाये भी। मै ज्ञानी होते हुए भी सयम के अभावमें एक अज्ञानीकी भाँति भटक रहा हूं। अब गृहस्थाश्रम मे रहकर समय व्यतीत करना उपयुक्त नही कहा जा सकता। वे तीनों ज्ञान ही किस कामके, जिनके द्वारा आत्माको और कर्मोको अलग २ न किया जाय तथा मोक्षरूपी लक्ष्मीकी उपासना न की जाय। ज्ञान प्राप्त करनेका उत्तम फल उन्ही महा-पुरुषोंको प्राप्त है, जो निष्पाप तपका आचरण करते है। दूसरोंका ज्ञानाभ्यासरूप क्लेश करना नितान्तनिष्फल है।

उस व्यक्तिके नेत्र निष्फल है, जो नेत्र होते हुए भी अन्धकूप में गिरता है, वही दशा ज्ञानी पुरुषो की है जो ज्ञान होते हुए भी मोहरूपी कूप में बधे रहते हैं। वस्तुतः अज्ञान (अनजान) में किये गये पापसे तो ज्ञान प्राप्त होने पर छुटकारा भी मिल जाता है। पर ज्ञानी (जानकर) का पापसे मुक्त होना बड़ा ही दुष्कर होता है। अतएव ज्ञानी पुरुषोंको मोहादिक निन्दनीय कर्मोके द्वारा किसी प्रकारका पाप नही करना चाहिये। इसका कारण यह है कि मोहसे राग द्वेष उत्पन्न होता है। उस पापके फल स्वरूप जीवको बहुत दिनों तक दुर्गतियोंमें भटकना पड़ता है। वह भटकना भी साधारण नही अनन्त काल तकका, जिसका वर्णन नही किया जा सकता।

ऐसा समझ कर ज्ञानियों को चाहिये कि वे मोहरूपी शत्रुको वैराग रूपी तलवार से मार दे। कारण यह मोह ही सारे अनर्थोकी जड़ है। पर यह स्मरण रहे कि यह मोह गृहस्थी द्वारा नही मारा जा सकता। इसलिये पापका बन्धन गृह तो त्यागना ही पड़ेगा। गृह-बन्धन बाल्यावस्थामें तथा यौवनावस्थामें सारे अनर्थ उत्पन्न करता रहता है। अतः धीर वीर पुरुष मोक्षकी प्राप्तिके उद्देश्यसे गृह-बन्धन का सर्वथा परित्याग कर देते हैं। वे ससारमें पूज्य और महापुरुष है जो यौवनावस्था में दुर्जेय कामदेवको भी परास्त करनेमें समर्थ होते है।

यौवनावस्था रूप राजाने कामदेव और पंचेन्द्रिय आदि चारों जीवोंके जीवनको बिकृत करनेके लिये भेजा है। पर जब यौवनकी अवस्था मन्द हो जाती है, तब उसके साथ, साथ बुढापे रूप फासीसे बंधे हुए वे कामदेवादि भी ढीले पड़ जाते हैं। अतएव यह उचित होगा कि मै यौवनावस्थामें ही उग्रतप आरम्भ कर दूँ, जिससे कामदेव और पचेन्द्रिय विषय रूपी शत्रुओंका सर्वनाश हो। इस प्रकारकी चिन्ता कर वे महा बुद्धिमान महावीर स्वामी अपने चित्तको निर्मल कर राज्य भोगादिकोंसे विरक्त हुए और मोक्ष-साधनमें संलग्न हो गये।

महावीर प्रभुके चित्तमें ऐसी भावना उत्पन्न हो गयी कि, उन्होने घरको बन्दीगृह समझ कर राज्य-लक्ष्मीके साथ उसका परित्याग कर दिया। वे तपोवनमे जानेके लिये, उद्यत हुए। समय पाकर उन्होंने सुखको तिलाजलि दे सुखका भण्डार वैराग्य प्राप्त कर लिया। ऐसे बाल ब्रह्मचारी महावीर प्रभु मुझे गुण-सम्पदा प्रदान करे।

हन्ता शत्रु स्वकर्म के, वीर आत्मरस लीन। जगद्वंद्य पद्म-कंजमें नमे भक्तिवश दीन ।।

जिन्होंने कर्मरूपी शत्रुओंका हनन किया, जो सदा आत्मानुभव करते है और जगद्वंद्य है, उन वीर भगवान की यह दीन भक्तिवश वन्दना करता है।

पिछले अध्यायमें यह बताया जा चुका है कि, महावीर प्रभुको एकाएक वैराग्य उत्पत्न हो गया और उन्हें सांसारिक भोगोंसे एकदम विरक्ति हो गयी। वे अपने वैराग्यमें वृद्धि होनेके उद्देक्ष्यसे बारह भावनाओंका चिन्तन करने लगे।

## चौपाई

तब सब चतुरनिकायी देव, घंटा आदि भयौ रव भेव। जान्यौ संजम उत्सव सबै, निज निज वाहन साजे तबै ।।३६।।
सजकैं सकल विभूति निदान, आये कुंडलपुर जिन थान। भक्त हिये उत्साह अनेक, रुंध्यौ पुर वन मारग सेक ।।३७।।
छाय रह्यौ नभ सकल विमान, देखे जिन गुण परम निधान। प्रभु को सिंहासन बैठार, सब सुरपति हिय हर्ष विचार ।।३८।।
हेम-कुम्भ उन्नत गंभीर, भर ल्याए क्षीरोदधि नीर। प्रभुको तहं अभिषेक कराय: अरु पूजा कीनी समुदाय ।।३९।।
गीत नृत्य वादित्र बजाय, जय जय शब्द कर्‌यौ अधिकाय। तीन लोक भूषण जिनराय, कंठमाल सुरपति पहिराय ।।४०।।
मात पिता बांधव परिवार, जान्यौ जिन वैराग्य विचार। महामोह उर कीनों घनौ, मानों वज्रपात तन हनौं ।।४१।।
कहिकै मधुर वचन जिनदेव, संबौधै सव परिजन एव। जो वैराग्यजनित है धर्म, सो विधि भेद बताया पर्म ।।४२।।
तजि बांधव परिजन समुदाय, गृह लक्ष्मी नहि राज्य सुहाय। उरमें अति संवेग बढ़ाय, दीक्षा लौं लागी जिनराय* ।।४३।।



अनित्य. अशरण, संसार, एकत्व अन्यत्व, अशुचि, आस्रव, संवर निर्जरा लोक, बोधि दुर्लभ, और धर्मानुप्रेक्षा इस प्रकारकी बारह भावनायें हैं, जो वैराग्यको पुष्ट करती है।

अनित्य भावना—तीनों लोकोंमें आयु यमराजसे घिरी हुई है। यौवन वृद्धावस्थाके मुंहमें है। यह शरीर रोगरूपी

* इस प्रकार बारह भावना भाने से श्री वर्द्धमान महावीर की संसारी पदार्थों से रही-सही मोह-ममता भी नष्ट हो गई। संसार उन्हें महादुःखों की खान और धोखे की टट्टी दिखाई देने लगा। उन्होंने अपने माता-पिता से प्रार्थना की कि जब तक कर्मरूपी इन्धन तप रूपी अग्नि में भस्म नहीं होगा, आत्मिक शान्ति रूपी रसायन की प्राप्ति नहीं हो सकती। इसलिये तप करने के लिये जिन दीक्षा ग्रहण करने की आज्ञा दीजिये। पिताजी ने कहा—"क्षत्री धर्मः परमोधर्मः" राज्य करना ही क्षत्रियों का धर्म है। वीर स्वामी ने उत्तर में कहा—'छः खण्ड का राज्य करने वाले भरत सम्राट आज कहाँ है ?" और भरत सम्राट पर विजय प्राप्त करने वाले श्री बाहुबलि योद्धा आज कहां ? इन्द्र को जीतने वाला, कैलाश पर्वत को हिला देने वाला म्लेच्छों और राक्षसों का अधिपति रावण आज कहाँ ? और ऐसे महायोद्धा रावण को भी जीतने वाले श्री रामचन्द्र जी आज कहा। मैं संसारी उत्तमोत्तम वस्तुओं का धारी नारायण हुआ। छः खन्डों का स्वामी चक्रवर्ती हुआ। परन्तु आवागमन से मुक्त न हो सका। राज सुख तो क्षण भर का है। पृथ्वी पर हरी घास पर ओस के समान क्षणिक है।" पिता जी ने कहा माता को तुम्हारा कितना मोह है ? वीर स्वामी ने उत्तर दिया—"मैंने अनादि काल से अनन्तानन्त जन्म धारे, अनेक जन्म के मेरे अनेक माता-पिता थे, वे आज कहां ? संसार में कोई ऐसा जीव नहीं है, कि जिस किसी से किसी जन्म में कुछ न कुछ सम्बन्ध न रहा हो।" माता त्रिशला देवी ने कहा कि बन में रीक्ष, भगेरे, सांप, शेर आदि अनेक भयानक पशु निवास करते हैं। कोमल शरीर होने के कारण भूख, प्यास, सर्दी, गर्मी आदि परिषहों का सहन करना भी बड़ा दुर्लभ है। वीर स्वामी ने बड़े विनयपूर्वक माता जी से निवेदन किया—"आप तो गुणों की खान हो, भली भांति जानती हो कि आत्मा मेरी है, शरीर मेरा नहीं, आत्मा के निकल जाने पर यह यहीं पड़ा रह जाता है, तो इसका क्या मोह ? जिस प्रकार नदियों से सागर और इन्धन से अग्नि कभी तृप्त नहीं होती, उसी प्रकार संसारी सुखों से लालची जीव का हृदय कभी तृप्त नहीं होता ? सच्चा सुख तो मोक्ष में है। मोक्ष की प्राप्ति मुनि-धर्म के बिना नहीं। स्वर्ग के देव भी मुनि धर्म पालन करने के लिये मनुष्य जन्म की अभिलाषा करते हैं। मेरे याद है, जब मैं स्वर्ग में था, तो दूसरे सम्यक्‌दृष्टि देवों के समान मैंने भी प्रतिज्ञा की थी कि यदि मनुष्य जन्म मिला तो अवश्य मुनि-धर्म ग्रहण करूंगा। कृपा करके मुझे अपने वचन पूरे करने का अवसर दीजिये।"

अपने अवधिज्ञान से श्री वर्द्धमान महावीर का वैराग्य जान, ब्रह्मलोक के बाल ब्रह्मचारी और महान् धर्मात्मा लोकान्तिदेव भगवान् महावीर के वैराग्य की प्रशंसा करने के लिए स्वर्ग लोक से कुण्डग्राम आये, और वीर स्वामी को भक्तिपूर्वक नमस्कार कर, उनकी इस प्रकार स्तुति की :—

"तप से महा गन्दा शरीर परम पवित्र हो जाता है, तप मनुष्य जन्म का तत्व है, धन्य है आपने संसार को असार जाना। वह कौन सा शुभ दिन होगा कि हम स्वर्ग के देव मनुष्य जन्म धार कर आपके समान संसार को त्याग कर तप करेंगे।"

वीर स्वामी के माता-पिता की भी स्तुति करके लौकांतिदेवों ने उनसे कहा कि आपका बुद्धिमान पुत्र तारनतरण जहाज है, जो स्वयं इस दुःख भरे भवसागर से पार होगा और दूसरों को धर्म का सच्चा मार्ग दिखाकर पार उतारेगा। आपके लिए आजसे बढ़कर और कौनसा शुभ दिन होगा ? धन्य है ऐसे भाग्यशाली माता-पिता को कि जिनके सुपुत्र ने पापरूपी अन्धकार के नाश करने का दृढ़ निश्चय कर लिया है। देवों के इस प्रकार समझाने से उनका मोहान्धकार नष्ट हो गया और उन्होंने बड़े हर्ष के साथ वीर स्वामी को जिन-दीक्षा लेने की आज्ञा दे दी।

तब सुरेश एक शिविका रची, हेममयी रतननि कर खची । सूर्य चन्द्र छबि देख छिपाय, तप लक्ष्मी को व्याहन जाय ॥४४॥
प्रथम लही शिविका भुवि राय, सात पैड़ अति हर्ष बढ़ाय । पुन खगपति-लिय सातौं पैड़, नभ गतिधर पुनि निज मैंड़ ॥३५॥
अपने अपने कंधाधार, लीनी सुरपति हर्ष विचार । धर्म राग रस सबनि बढ़ाय, जय जयकार करै अधिकाय ॥४६॥
आसन जुम्मक वाही जान, भवनपती दश भेद बखान । दशहू दिशतैं हरष बढ़ाय, करै पहुप वरषा समुदाय ॥४७॥
मन्द पवन सुरगंध समेत, वातकुमार करै निज हेत । शक्र सबै आनन्द बढ़ाय, बहु देवी सुरगण समुदाय ॥४८॥
कोलाहल उत्सव अति करै, भक्ति भाव हिरदै आदरै । पुरते नभ वारिधि लौं सोय, रूंध्यौ नभ मारग घन होय ॥४६॥
दुन्दुभि नगर बजै अधिकार, सब विधि वर्तन लहै न पार । सुर नर्तक नाटकगति करै, अति विचित्र उपमा मन हरै ॥५०॥



सर्पका बिल है---और इन्द्रिय सुख क्षणभंगुर हैं। अर्थात् जो कुछ भी सुन्दरसे सुन्दर वस्तुएं दृष्टिगोचर हो रही हैं, ये सभी कर्मोसे उत्पन्न हुई हैं और समय आनेपर स्वत: नष्ट हो जायेगी । जो करोड़ों जन्मोंसे भी दुर्लभ मनुष्यायु मृत्युसे क्षण भरमें ही नष्ट हो जाती हैं तो अन्य वस्तुओंके स्थिर रहनेकी कल्पनाही कैसे की जा सकती है, सबका सर्वनाश करने वाला यमराज जन्मसे लेकर समयादिके हिसाबसे जीवको अपने पास घसीट ले जाता है । यौवन धर्म सुखादि होनेसे सज्जनोंको माननीय है, यह भी व्याधि रोग मौतसे घिर कर क्षण भरमें वादलोंके समान नष्ट हो जाता है। कारण कोई जवान पुरुष रोगरूपी अग्निसे जलते है और कोई बदीखानेमे रखे गये अनेक प्रकारके दु:ख भोगते हैं ।

नरकादिका कारण निन्दनीय कार्य भी चंचल और सारहीन है। चक्रवर्तीकी राज्य लक्ष्मी आदि भी बादलकी छायाके समान विनाशदान और चंचल है, तब दूसरीकी स्थिरिता ही क्या हो सकती है ? इस प्रकार ससारकी सारी वस्तुएं क्षणभंगुर है । अतः बुद्धिमानोंको उचित है कि वे सर्वदा मोक्षका साधन किया करें ।

अशरण भावना-जिस प्रकार निर्जन वनमें सिंहके पंजेमें आये हुए बालक को कोई शरण नही होती, उसी प्रकार संसारके प्राणीको रोग और मृत्युसे रक्षा करने वाला कोई नही । जिस प्राणी को यमराज ले जानेके लिये प्रस्तुत होता है, उसे इन्द्र, चक्रवर्त्ती, देव और विद्याधर तक भी क्षण भरके लिये नही बचा सकते । वस्तुतः जब काल समक्ष आ जाता है, तब मंत्रादिक और सारी औषधियाँ व्यर्थ होजाती है। केवल जगतमें भव्योंकी रक्षा करने वाले जिन भगवान, साधु और केवली द्वारा उपदेश किया हुआ धर्म है। इसके अतिरिक्त तप, दान, जिन-पूजा जप रत्नत्रय आदि भी अनिष्ट और पापोंके विध्वंसक हैं। जो बुद्धिमान संसारमे भयभीत होकर अर्हत आदिकी शरणमें जाते हैं, वे शीघ्र ही उनके गुणोंकी प्राप्तिकर उनके सदृश परमात्मा हो जाते हैं ।

किन्तु जो मूर्ख चण्डी क्षेत्रपाल आदि मिथ्यात्वी देवोंकी शरण ग्रहण करते हैं, वे नरक रूपी समुद्रमें पतित होते हैं। ऐसा विचार कर वुद्धिमानोंको पंच परमेष्ठीकी तथा तप धर्मादिकी शरण ग्रहण करनी चाहिये ; जो सर्वथा दु:खोंको विनष्ट करने वाली है । दूसरी शरण रत्नत्रयादिके द्वारा मोक्षको ग्रहण करना चाहिए; क्योंकि वह अनत गुणोसे युक्त है और अनन्त सुखका समुद्र है ।

संसारानुप्रेक्षा—यह संसार अनादि और अनंत है । इसमें अभव्योंको जो सुख ही सुख दृष्टिगोचर होते हैं, किन्तु ज्ञानी जीव सदा इसे दु:ख रूप समझते है, कारण अज्ञानी जन विषयको ही सुख मानते हैं, पर ज्ञानी उसे नरकादिका कारण समझ अधिक दु:ख रूप मानते है । द्रव्य, क्षेत्र, काल भावमे घिरे हुए प्राणी रत्नत्रय रूपी वाणके बिना अधिक कालतक भटकते रहते हैं और भविष्यमें भी भटकते रहेगे । संसारमें ऐसे कर्म और ऐसी गतियां न होंगी, जिनमें इस जीवको भटकना न पड़ा हो—यह द्रव्य संसार (भ्रमण) है । लोकाकाशका ऐसा कोई प्रदेश नही बना है, जिसमें इस जीवने जन्म न ग्रहण किया हो, और मृत्यु प्राप्त न किया हो । यह काल ससार है । नरकादि चार गतियोंमें ऐसी योनि नही बची, जिसे इस जीवने नही ग्रहण किया हो और न छोड़ा हो—यह भव संसार है । ये ससारी जीव मिथ्यात्वादि सत्तावन दुष्ट कारणोंसे भ्रमण करते हुए पाप कर्मोको सदा उपार्जन करते है—यह भाव ससार है ।

धर्मके अभावमें ही संसारके प्राणियोंको भव, भवमें भटकना पड़ता है । अतएव भव्योंको बड़े यत्न पूर्वक धर्मका पालन करना चाहिये । इसी धर्मके पालनसे अनन्त सुख रूप मोक्षकी प्राप्ति होती है ।

मोह महा अरि विजय बखान, जसगुन गीत कला विज्ञान । गावैं ज्योतिष किन्नर देव, परम हुलास करैं जिन सेव ॥५१॥
ध्वजा छत्र छायौ नभ मान, बढ़यौ प्रमोद गंगा उन्मान । षट देवी श्री आदिक जहां, दिक्कुमारिका आई तहां ॥५२॥
इत्यादिक माहात्म्य कराय, वीजमान प्राकीर्णक आय । सितच्छत्र शिर शोभै जोय, दिपहि अंगभूपण जुत सोय ॥५३॥
सौधर्मादिक सुर असुरेश, सब विभूति वरनै नहिं शेष । पूरब दिश नंदन वन जान, ले आये प्रभुको तिहि थान ॥५४॥
प्रभु उर परम विराग सुहाय, आरत रौद्र हनन जगराय । शिव मारग साधन अनुराग, सुख कल्याण देन वड़ भाग ॥५५॥
देख सबै उत्साह अनेक, भविजन मन कछु करै विवेक । हैं अंभुज संपति सुख गेह, करौ अमल वैराग सनेह ॥५६॥
देख्यौ राज्यभार प्रभु छोड़ि, देव जनित सुख त्यागे कोड़ि । वालापनैं काम रिपु हन्यौ, उर संवेग वढ़ायौ घनौ ॥५७॥
यह विचार मन हर्ष बढ़ाय, मन वैराग धरै अधिकाय । मोह मदन आरतिको हनै, हिरदै पंच परम गुरु भनै ॥५८॥
कोई सूक्षम बुद्धी जीव, भव सागर में रुल्यौ सदीव । देख स्वर्ग संपति सुख गेह, मन में सो चिंतवि शठ येह ॥५९॥
मोह काम ये किहि विधि गमै, तपसा दुख में कैसे रमै । सौ दारिद्री कुष्टी होय, पार न पावै भवदधि सोय ॥६०॥



एकत्व भावना—इस प्राणीको संसार रूपी वनमें अकेला ही जन्म धारण करना पड़ता है । यह अकेले ही भटकता है और अकेले ही महान् सुखका उपभोगी होता है । वेदना आदि दुःख भी इसे अकेले ही सहन करने पड़ते हैं, उस दुःखके भागको कुटुम्बी जन नहीं वांट सकते । यमराजकी मारसे यह अकेला ही रोता और चिल्लाता है, इसे क्षण भरके लिये हिंसादिक पाप का वन्ध करता है । उसके फल स्वरूप नरकादि खोटी गतियां प्राप्त कर अत्यन्त दुःख भोगता है—उसके साथ कुटुम्वी नहीं भोगते । इसे अकेले ही सम्यक्त्वादि शुभ कर्मोका बंध होनेसे स्वर्गादि महान विभूतियां प्राप्त होती हैं । रत्नत्रयादिके कारण इसे अकेले ही मोक्ष प्राप्त होता है । इस प्रकार सभी स्थलों पर एकत्वकी भावना कर ज्ञानकी प्राप्तिके लिये आत्माका ध्यान करना चाहिये ।

अन्यत्व भावना—प्राणी तू अपनेको सब जीवोंसे सर्वथा अलग समझ । जन्म मृत्यु कर्म सुखादि भी अलग मान ले । माता-पिता पुत्र, कुटुम्बी जन सभी अपने नहीं हैं । जब अन्तरंग यह शरीर भी मृत्युके बाद साथ छोड़ देता है, तब वहिरंग घर स्त्री आदि अपने कैसे हो सकते हैं ? निश्चयसे पुद्गल कर्म कर उत्पन्न हुआ द्रव्य मन तथा अनेक संकल्प विकल्पोंसे भरा हुआ भाव मन दोनों प्रकारके वचन ये सभी आत्मासे पृथक हैं । कर्म और कर्मोंके कार्य अनेक प्रकारके सुख दुःख इस जीवके दूसरे स्वरूप हैं ।

इन्द्रियां भी ज्ञान स्वरूप आत्मासे पृथक हैं और ये जड़ पुद्गलसे उत्पन्न हुई हैं, जोकि राग-द्वेषादि परिणाम जीवमयी मालूम होते हैं । वे भी कर्मों द्वारा किये गये कर्मों से उत्पन्न हैं—जीवमयी नहीं है, अन्य भी कर्मसे उत्पन्न हुई वस्तुएं सर्वथा आत्मासे भिन्न हैं । इस सम्बन्ध में अधिक कहनेकी आवश्यकता ही क्या, सम्यग्दर्शनादि आत्म गुणों के अतिरिक्त अपना कोई नहीं है । अतएव हे योगीश्वरो ! तुम अपने ज्ञान स्वरूप आत्माको शरीरादिसे पृथक समझकर शरीर—नाशके लिए आत्माका ही ध्यान करो ।

अशुचि भावना—यह शरीर रुधिर वीर्यसे उत्पन्न हुआ है । सप्त धातुसों और मलमूत्रादिसे भरा हुआ है, भला ऐसे शरीरपर कौन बुद्धिमान आस्था रखेगा ? जिस स्थल पर भूख-प्यास बुढ़ापा रोगरूपी अग्नियां जला करती है, उस काय रूपी झोंपड़े में क्या सत्पुरुष रह सकते हैं । जिस शरीरमें राग-द्वेष कषाय कामदेवरूपी सर्प हमेशा निवास करते हैं ऐसे शरीर रूपी बिलमें कौन श्रेष्ठ ज्ञानी निवास करना पसन्द करेगा ? यह पापी शरीर तो अशुद्ध है ही, साथ ही अपने आश्रित सुगन्धित वस्त्र आदिको भी विकृत कर डालता है । जिस प्रकारसे भंगीका टोकरा कहींसे भी अच्छा नहीं लगना, उसी प्रकार चर्महड्डी आदिसे निर्मित शरीर भी सुन्दर नहीं दिखाई देता ।

इस शरीरको पुष्ट करो अथवा सूखने दो, अन्तमें इसे भस्म होना ही है । अतः इसे तपस्याके द्वारा शोषण करना ही अत्युत्तम है । कारण अन्न आदि से पुष्ट किया गया शरीर रोग आदि दुखोंको उत्पन्न करता है । पर यदि इसका शोषण किया जायगा तो इसे परलोकमें स्वर्ग मोक्षादि प्राप्त होंगे । यदि इस शरीरमें केवलज्ञान आदि पवित्रगुणसिद्ध हो सकते हैं, तो इस सम्बन्धमें अधिक विचार करनेकी क्या बात है । ऐसा समझकर ज्ञानियोंको शरीर सुखकी कामना त्यागकर अविनाशी मोक्षकी

कोई प्रभु वैराग्य विचार, अपने जिय हित धरै समार । विन सवेग सफल नही काय, जीवौ सकल अकारथ जाय ॥६१॥
कोई श्रावकव्रत दृढ़ करै, ग्यारा प्रतिमा अन्तर धरै । पच करम गुरु हिरदै जाप, दूर होहि भव भव के पाप ॥६२॥
इहि विधि सब नर करै प्रमान, सुर अर असुर भक्ति उन्मान । तिहि अवसर पुरजन सो आय, मात पिता परिजन समुदाय ॥६३॥
पुत्र विछोह ताप अधिकाय, तन मन बेलि गई मुरझाय । रुदण करै बहु व्याकुल होय, दुख विलाप जुत विह्वल सोय ॥६४॥
पुत्र पुत्र कर रटै अपार, हाहाकार करै मन हार । कब देख्यो इन नैननि तोहि, कब तनको दुख नासै मोहि ॥६५॥
तुम विन को यह बाजी चढै, तुम विन माय मायको रढे । तुम विन नरपति सुरपति आय, काकौ नवे शीस भुवि लाय ॥६६॥
तुम अति कोमल बालकुमार, तप जेसे खाडेकी धार । घोर परिषह है बाईस सो उपसर्ग अनेक सरीस ॥६७॥
पचेन्द्रिय दुर्धर मातग, तीन लोक विजयी सरवग । अरु कषाय है अति वडवीर, किहि विधि जीत सकौ सुत धीर ॥६८॥
कैसे एकाकी वन माहि, गिरि कदर निवसौ सुत काहि । यह प्रकार बहु करहि विलाप, तब बोले सुरपति निज आप ॥६९॥
भो देवी उर धीरज आन, मेरे वचन सुनो निज कान । तुम सुत तीन जगत भरतार, अद्भुत विक्रम को नहि पार ॥७०॥
भवसागर दुख पूरब सहै, ताके भेद वरण सब कहै । यह विचार इन बाल कु वार, दीक्षा उर धारी अविकार ॥७१॥
आप तरै अरु तारै और, तीन लोक पति है शिरमौर । निर्भय यथा सिह बन रहै, पुरजन जाकी सीम न गहै ॥७२॥
देवी तुम सुत जग गुरु सार, मोहादिक बधन निरवार । भव दधि तारन तरन महेश, किम गृह रमै मुख्य तहलेश ॥७३॥



सिद्धि करनी चाहिये । बुद्धिमानोको चाहिए कि, वे दर्शन, ज्ञान तपरूपी जलसे अपवित्र देहके कर्ममलको धोकर अपनी आत्माको पवित्र करले ।

आस्रव भावना—जिस रागी आत्मामे रागादि भावोसे पुद्गलोका समूह कर्म रूप होकर आवे, वह कर्मो का आना ही आस्रव है । वह अनन्त दु खोंका प्रदाता है । जिस प्रकार छिद्र युक्त जहाजमे जल आनेसे वह समुद्र में डूब जाता है, ठीक उसी प्रकार यह जीव भी कर्मोके आनेसे ससार-सागरमे डूबता उतराता रहता है । उस आस्रवके निम्न कारण है—खोटेमतोसे उत्पन्न पाच प्रकारके मिथ्यात्व, बारह प्रकारकी अविरति, पन्द्रह प्रमाद पापकी खानि पच्चीस कषाये और पन्द्रह योग । ये दुष्ट कारण बडी कठिनाईसे दूर होते है । अतएव मोक्षकी आकांक्षा रखनेवाले जीवोको चाहिए कि वे सम्यक् चारित्र और तपरूपी खड्गसे कर्मास्रवके कारण रूपी शत्रुओको नष्ट कर दे । जो प्राणी कर्मोके आनेवाले दरवाजेको ज्ञानादिसे नही रोक सकते, उन्हे कठिन तप करने पर भी मोक्षकी प्राप्ति नही हो सकती ।

किन्तु जिन्होने ध्यान शास्त्राध्ययन और सयमादिसे कर्मोका आना बिल्कुल रोक दिया है, उनका मनो-वाछित मोक्षरूपी कार्य सिद्ध हो चुका । जब तक योगोमे चचल आत्माके कर्मोका आगमन है, तब तक मोक्ष प्राप्त होना दुष्कर है । इस सम्बन्धसे तो ससारकी परिपाटी बढ़ती जाती है । ऐसा जानकर अशुभ आस्रवोको रोक रत्नत्रयादिके शुभ ध्यानसे अपने आत्माके स्वरूप की प्राप्ति कर निर्विकल्प शुद्ध ध्यानसे कर्मास्रवको एकदम रोक देना चाहिये ।

सवर भावना—जहा मुनिश्वर योग, व्रत गुप्ति आदिसे कर्मास्रवके द्वारो को रोकते है--वही रोकना मोक्ष प्रदान करने वाला सवर है । कर्मास्त्रव रोकनेके इतने कारणो को मुनिश्वर प्रयत्न पूर्वक सेवन करे । वे ये है—तेरह प्रकारका चरित्र, दश प्रकारका धर्म, वारह भावना, बाइस परिषहोका जीतना, निर्मल सामायिक, पाच तरह का चरित्र, धर्म का शुल्क रूप शुभध्यान और उत्तम ज्ञानाभ्यास । ये कर्मास्रवोके रोकनेके लिये उत्तम कारण है । जिन मुनिश्वरके प्रतिदिन कर्मोका सवर और निर्जरा होती है, उनके उत्तम गुण स्वत प्रकट हो जाते है । वे देहका कष्ट सहन करते हुए भी पाप कर्मोका सवर करते रहते है, पुण्य कर्मोका नही । इस प्रकार सवरके गुणोको जानकर मोक्षाभिलाषी जीवो को सदा सम्यग्दर्शन ज्ञान चरित्र और श्रेष्ठ योगोके द्वारा सब प्रकारका सवर करते रहना चाहिये ।

निर्जरानुप्रेक्षा—पूर्व कर्मको तपस्याके द्वारा क्षय करना ऐसी अविपाक निर्जरा योगियोको ही हुआ करती है । जो जीवो के स्वभावसे ही कर्म उदय होने पर निर्जरा होती है, वह सविपाक निर्जरा है । उसे त्याग देना चाहिये । कारण इससे नवीन कर्म उदय होते है ।

तीन ज्ञान हैं नैन विशाल, जानै सकल चराचर जाल । मोह कूप जे परें अजान, तिनको काढ़नहार निदान ।।७४।।
तुम अपने उर देखो टोय, शोक महा अघकारी होय । करो धर्म अपने गृह जाय, प्रभु के चरण कमल चित लाय ।।७५।।
मूरख शौक बढ़ावैं कोय, सो पुन इष्ट विराधी होय । जो उर धर्म धरैं अधिकार, सो अनिष्ट घातक गुणधार ।।७६।।

## दोहा

यहि प्रकार वच सुन सकल, देवी समझ विवेक । शोक सबैं उरतैं गयो ,ज्यों दीपक तम टेक ।।७७।।
धरौ धर्म निज हृदय दृढ़, उर संवेगय नाम । बांधव सुजन कुटुम्व जुत, गई मात निज धाम ।।७८।।

## चौपाई

उत्तम वन अति सघन विचार, फल अरु फूल तहां अधिकार । चन्दन तरु तामें रमणीक, मंडप सम शाखा कर ठीक ।।७९।।
तिहिंतर शिला महा छबि धार, चन्द्र कान्ति मन की उनहार । सुरपति पहिल रची मन रग, शीतल छाह देख सरवंग ।।८०।।



तप और योगोंके द्वारा जैसे जैसे निर्जरा की जाती है वैसे वैसे मोक्षलक्ष्मी मुनिश्वरोंके समीप आती जाती है। और जब कर्मोंकी निर्जरा पूरी हो जाती है तो, योगियोंको मोक्ष-लक्ष्मी प्राप्त हो जाती है।

यह निर्जरा सब प्रकार सुख प्रदान करनेवाली है। अनन्त गुणोंसे युक्त है। सभी तीर्थकर और गणधर इसकी सेवा करते हैं। यह सव दुःखोंसे अलग है और सबका समान रूपसे हित करनेवाली है। इससे संसार नष्ट होता है। इस भांति निर्जराके गुणों को जानकर संसारसे भयभीत भव्योंको तपस्या और कठिन परिषहोंको सहन कर बड़े यत्नसे मोक्ष प्राप्तिके लिये निर्जरा करना चाहिये ।

लोक भावना—जहां पर छह द्रव्य दिखलाई दें, वह लोक है। वह लोक अधो मध्य उर्ध्व भागोंसे तीन भेद रूप अकृत्रिम है और अविनाशी है। इस लोकके निम्न भागमें सात राजू प्रमाण नरककी सात भूमियां हैं। वे सव अशुभ और दुःख देनेवाली हैं। उनमें ४९ पटल (खन) हैं और चौरासी लाख रहनेकी विले हैं।

उनमें पूर्व कृत पापोंके फल स्वरूप मिथ्यात्वी जीव नरक प्राप्त कर जन्म ग्रहण करते हैं। वहां पर उन्हें बड़ा कष्ट होता है। वे तरह तरहसे पीटे सताये और सूली पर चढ़ाये जाते हैं। यह अधोलोकका कथन है।

मध्यलोकमें जम्बूद्वीप आदिको लेकर द्वीप और लवण समुद्र असंख्यात हैं। पांच सुमेरु हैं, तीस कुल पर्वत हैं, बीस गजदन्त हैं एकसौ अस्सी वक्षार पर्वत हैं, चार दृप्वाकार पर्वत हैं, दश कुरुवृक्ष मानुषोत्तर पर्वतके समान ऊंचे हैं, ये ढ़ाई द्वीपमें हैं और जैन मन्दिरोंसे सुशोभित हैं। एकसौ सत्तर बड़े बड़े देश और नगर है। मोक्ष देनेवाली पंद्रह कर्म-भूमियां हैं। महा नदियां तलाव कुण्ड आदिकी संख्या अन्य शास्त्रोंसे जानी जा सकती हैं। श्री आदि छह देवियां छह ह्रदों पर रहती हैं। आठवें नन्दीश्वर द्वीपोंमें अंजन गिरिके ऊपर बावन जैन मन्दिर हैं। उन्हें मैं सर्वदा नमस्कार करता हूं।

चन्द्र सूर्य ग्रह तारे नक्षत्र ये असंख्यात ज्योतिषी देव मध्य लोकमें है, इनके सब विमानोंके मध्य सुवर्ण रत्नमयी अकृत्रिम जिन मंदिर हैं, जिन्हें मैं नमस्कार करता हूं। इस मध्यलोकके ऊपर सातराजू प्रमाण उर्ध्व लोकमें सौधर्म आदि सोलह कल्प स्वर्ग हैं। उनके ऊपर नैग्रंवेयक नव अनुदिश पांच अनुत्तर मे कल्पातीत स्वर्ग हैं। इनके विमानोंके त्रेसठ पटल (खन) हैं। इनके विमानों की संख्या चौरासी लाख सत्तानवे हजार तेरह है। ये स्वर्ग विमान सब इन्द्रिय सुखोंको देनेवाले है। जो जीव पूर्वजन्ममें विद्वान तप रत्नत्रयसे विभूषित धार्मिक अर्हंत और निर्ग्रंथि गुरुके भक्त, जितेन्द्री श्रेष्ठ आचरण वाले हैं। ऐसे जीव ही देव गतिको प्राप्त हो स्वर्गमें जन्म धारण करते हैं। वहां उन्हें इन्द्रियजन्य सुख उपलब्ध होते हैं। स्वर्गके अग्रभागमें रत्नमयी मोक्ष-शिला है। वह मनुष्य क्षेत्रके सदृश पैंतालिस लाख योजनकी है और वारह योजन मोटी है।

उस शिलापर सिद्ध भगवान आसीन हैं। वे अनन्त सुखमें लीन अनन्त हैं। उन्हें मैं नमस्कार करता हूं। इस प्रकार इन्द्रिय सुख दुःखवाले तीनलोक के स्वरूपको जानकर अग्रभागमें जो मोक्ष स्थान है, उसे रत्नत्रय तपस्या द्वारा केवल प्राप्त करने का प्रयत्न करो। मोक्ष अनन्त सुखोंसे परिपूर्ण है।

बोधिदुर्लभ भावना-चारों गतियोंमें सर्वदा भटकते रहने और कर्मबंध करते हुए जीवोंको बोधिदुर्लभ होना अत्यंत कठिन

तहां फेर इन्द्राणी आय, पंच वरन शुभ रतन मंगाय । निज कर चुटकी चूरत जाय, नाना विधिको चोक पुराय ॥८१॥
केतु माल बांधी समुदाय, किय विचित्र मंडप घंट छाय । खेबैं धूप हरण मन लाय, रहौ धूप दसहूं दिशि छाय ॥८२॥
उतरे शिला वीर जिन राय, आरुढं समचित उर ल्याय । शरीरादि ममता मन तजी, मोख पंथ साधकता भजी ॥८३॥
परिग्रह तज चौबीस असार, बाहिज भीतर दोय प्रकार । क्षेत्र ग्रन्थ पहलौ तज एह, खेतीको उपदेश न देह ॥८४॥
वस्तु परिग्रह दूजौ यही, गृह अस्थाप सु रहिवौ नही । तृतिय हिरण्य परिग्रह जोड़, रूपौ तामौ कांसौ छोड़ ॥८५॥
तुर्य सुवर्ण परिग्रह भाख, सोनो रतन न किंचित राख । पंचम धन परिग्रह को नाम, गो महिषी गज बाजि विराम ॥८६॥
धान्य परिग्रह छठमौं भेद, सकल अन्न संग्रह निःखेद । दासि दास सेवक निज नार, सातम परिग्रह यहै निवार ॥ ८७ ॥
कुप्य परिग्रह अष्टम भजै, सूत रोम पट वस्तर तजै । नवम प्रमाण परिग्रह जोय, सकल वस्तु की संख्या होय ॥ ८८ ॥



है । प्रथम तो उन चार गतियोंमें मनुष्य गति ही कठिन है, द्वितीय आर्य-क्षेत्र, उत्तमकुल, दीर्घायु, पंचेन्द्रियकी पूर्णता निर्मल बुद्धि, मन्द कषायका होना, मिथ्यात्वकी कमी विनयादि श्रेष्ठ गुण, इन सबकी उत्तरोत्तर प्राप्ति होना और भी कठिन है । पर इससे भी कठिन देव, गुरु शास्त्ररूपी सामग्रीका मिलना भी दुष्कर है । और सम्यग्दर्शनकी शुद्धि ज्ञान चारित्र निर्दोष तप तो इससे भी कठिन हैं ।

जिस बुद्धिमानने उक्त सामग्रियोंको प्राप्तकर मोहकी परिसमाप्ति के बाद मोक्षकी सिद्धि प्राप्तकी है, उन्हीं महान पुरुषोंने बोधि (भेदज्ञान) को सफल किया । किन्तु भेद विज्ञानकी प्राप्ति होने पर भी जो मोक्षकी सिद्धिमें प्रमाद करते हैं, वे मानो जहाजकी शरण न ले संसार-समुद्रमें डूबते उतराते रहते हैं । इस प्रकार विचार कर श्रेष्ठ पुरुषोंको समाधि मरणमें तथा मोक्ष साधनमें विशेष प्रयत्न करते रहना चाहिये ।

धर्मानुप्रेक्षा—उत्तम धर्म उसे कहते हैं, जो संसार-सागरमें डूबते हुए जीवोंको पकड़कर अर्हंतादि पदमें अथवा मोक्षके स्थानमें रखे । उस धर्मके दश लक्षण हैं—उत्तम क्षमा, मार्दव, आर्जव, सत्य, शौच, संयम, तप, त्याग, अकिंचन, ब्रह्मचर्य । धर्मकी चाह रखने वालोंके लिये इनका पालन करना अनिवार्य है । कारण यह है कि इससे खोटे कर्म नष्ट होते हैं और मोक्षका मार्ग प्रशस्त हो जाता है । इसी प्रकार रत्नत्रयके पालनसे, मूलगुण उत्तर गुणोंके धारण करनेसे और तपस्यासे मोक्ष सुख प्राप्त करने-वाला यतियोंका धर्म पालन किया जाता है । धर्मके प्रभावसे तीनों लोककी दुर्लभ वस्तुयें स्वतः प्राप्त हो जाती हैं । धर्मरूप मंत्र द्वारा खींची गयी मोक्ष-स्त्री स्वतः आलिंगन करती है ।

संसारमें जितनी भी दुष्प्राप्य वस्तुएं हैं, वे सब धर्मके प्रसादसे अनायास प्राप्त होती हैं । धर्म ही माता-पिता तथा साथ-साथ चलने वाला हित करने वाला है । वह कल्पवृक्ष, चिन्तामणि और रत्नोंका खजाना है । वे पुरुष इस संसारसे धन्य हैं जो सारा प्रमादका परित्याग कर धर्मका पालन करते हैं और उन्हीकी संसारमें पूजा होती है । किन्तु जो पुरुष धर्मके अभावमें समय व्यतीत करते हैं, वे पशुके सदृश हैं । ऐसा समझकर बुद्धिमान धर्मके बिना एक क्षणका समय भी व्यर्थ न जाने दें । क्योंकि, उस आयुका कोई ठिकाना नहीं ।

भव्य पुरुषोंको उपरोक्त भावनाओंको चित्तमें धारण करना चाहिये । ये भावनायें सर्वथा विकार रहित हैं, तीव्र वैराग्य का कारण हैं, समस्त गुणोंकी राशि हैं, पाप रागादि से रहित है और जैन मुनि जिनकी (भावनाओंकी) सेवा किया करते हैं। ये भावनायें निर्मल हैं, मोक्ष लक्ष्मीकी माता हैं, अनन्त गुणोंकी खानि है और संसारका त्याग कराने वाली हैं । जो मुनिश्वर इन भावनाओंका प्रति दिन चितवन करते हैं, उन्हें स्वर्ग मोक्षादिकी संपदा प्राप्त होना क्या कठिन है ? जिन महावीर प्रभुने पुण्यके उदयसे देव-संपदाका उपभोगकर, जगद्गुरु तीर्थंकर हो, कुमार अवस्थामें ही कर्मोंको नष्ट किया तथा जिन्हें मोक्ष प्राप्त करने-वाले, देह-और भोगोंसे परम वैराग्य उत्पन्न हुआ, उन्हेंमैं दीक्षा-प्राप्तिके लिए स्तुति एवं शतशः नमस्कार करता हूं ।

परम तपस्वी वीररथ, मोक्ष-मार्गमें लीन । नमस्कार अर्हन्तको करता है यह दीन ॥

जवानोंमें श्रेष्ठ, महान तपस्वी, मोक्षके सुखमें लीन, कामरूपी सुख से विरक्त ऐसे श्री प्रभुको मैं सादर नमस्कार करता हूं ।

दशमो अतिक्रमा है ग्रन्थ, पंच भेद ताके क्रम पन्थ। ऊर्धव अधो तिरछो गति सर्व, क्षेत्र वास्तु मर्यादा धर्व ॥ ८९ ॥
जो कुछ व्रत को नियम जु करो, तातें विचल नहीं पग धरौ। ए दश बाहिज परिग्रह जान, अव चौदश संक्षेप वखान ॥ ९० ॥
मिथ्यात प्रथम दूजो पुंवेद, स्त्री त्रय चौथ नपुंसक भेद। हास्य पंचमौ परिग्रह जान, रति छठमों त्यागो उर आन ॥ ९१ ॥
अरति सप्तमो परिग्रह तजौ, शोक अष्टमो रंच न भजौ। भय परिग्रह नवमों नहि त्रास, दशम जुगुप्साको कर नाश ॥ ९२ ॥
अनंतानुबंधी जु कषाय, क्रोध मान माया लोभाय। ऐ चौदश आभ्यंतर ग्रन्थ, सो छोड़े जिनवर शिवपंथ ॥ ९३ ॥
वस्त्र सकल आमरण उतार, तनतैं त्याग दए जिनसार। देह भोग मद सबै निवार, स्वातम पद थिर कियौ संवार ॥ ९४ ॥
फिर सिद्धन कौ प्रणमन करो, पल्यंकासन निश्चल धरौ। पंच मुष्टि तहं लुंचे केश, मोह पाश जिमि टोर जिनेश ॥ ९५ ॥
सब सावद्य त्याग तहं कियौ, अष्टावीस मूलगुण लियौ। उत्तर गुण चौरासी लाख, धारौ जोग अडोल अभाख ॥ ९६ ॥



वीर भगवानको वैराग्य होनेके पश्चात् आठों लौकान्तिक देवों ने अपने अवधिज्ञान से यह निश्चय कर लिया कि भगवानका तप कल्याणक का उत्सव मनाना चाहिये। पश्चात् वे भगवान वीरके पास आये। उन देवों ने अपने पूर्व जन्ममें द्वादशाँग श्रुतका अभ्यास किया था। वैराग्य भावनाओंका चितवन किया था, चौदह पूर्ण श्रुतके जानने वाले, स्वभावसे बाल-ब्रह्मचारी, तप कल्याणका उत्सव करनेवाले एक भवके बाद नियमसे मोक्ष जानेवाले, उन देवोंमें श्रेष्ठ वीर आत्माओंको हम सादर नमस्कार करते है।

विद्वान लौकाँतिक देव कर्मरूपी वैरियोंका नाश करनेमें जो प्रयत्न शील हैं ऐसे वीर भगवानको नमस्कार कर तथा स्वर्ग से लाई हुई पवित्र द्रव्योंसे भगवान का पूजन कर वैराग्यमय परिणाम हो जाय, ऐसी वैराग्यमयी स्तुति द्वारा वे भगवानका गुण-गान करने लगे।

हे वीर प्रभु ! आप जगतके स्वामी हैं, गुरुओंके भी महान श्रेष्ठ ज्ञानी हैं, समझदारोंमें आप सर्व श्रेष्ठ हैं। तब आपको हम विशेष क्या समझा सकते हैं, इसलिये स्वयं बुद्ध तथा सर्व पदार्थोंके ज्ञाता, आपको हम क्या समझावें ? क्योंकि आप स्वयं हमको सद्बुद्धि देने वाले हैं। जिस प्रकार प्रकाशवान दीपक तमाम पदार्थों को प्रकाशित करता है, उसी तरह आप भी तमाम संसारके पदार्थों को प्रकाशित करेंगे। परन्तु भगवान ! हमारा यह कर्त्तव्य है कि हम आपको समझानेके वहानेसे आपके दर्शन और भक्ति करने को यहाँ आनेका सौभान्य प्राप्त कर लेते हैं। आप तीन ज्ञानके धारी हैं। आपको कौन शिक्षा दे सकता है क्या सूर्यका दर्शन करनेके लिये दीपककी आवश्यकता होती है, कदापि नहीं। हे देव बलवान मोहरूपी बैरीको जीतनेके लिये आपने जो उद्योग किया है ,उसे देखकर संसार समुद्र पार होनेकी इच्छा रखने वाले अनेक भव्य आत्माओंका महान हित होगा। आप जैसे दुर्लभ जहाजको पाकर असंख्यात भव्य जीव आपके पवित्र उपदेशसे रत्नयत्र धर्मको अंगीकार कर उसके द्वारा सर्वार्थ सिद्धि जैसे स्थानको गमन करेंगे। कोई २ प्राणी आपकी वाणी को सुनकर मिथ्या ज्ञानरूपी अन्धकारका निवारण कर सब पदार्थोंके साथ ही मोक्ष-लक्ष्मीको देखेंगे। हे प्रभु ! आपसे बुद्धिमानों को मन चाहे इष्ट पदार्थों की सिद्धि होगी। हे देव, आपके प्रसाद से ही स्वर्ग और मोक्षकी प्राप्ति हो सकेगी।

हे दीनानाथ ! मोहरूपी फंदेमें फंसे हुए भव्य प्राणियों को आप ही बरावर सहारा दोगे; क्योंकि आपही तीर्थको चलाने वाले प्रवर्त्तक हैं। आपके वचनरूपी मेघसे वैराग्यरूपी अपूर्व वज्रको पाकर असंख्यात बुद्धिमान महान ऊँचे मोहरूपी शिखरको बातकी बातमें खंड खंड कर देंगे। आपके उपदेश से पापी प्राणी अपने प्राणों को और कामी व्यक्ति काम शत्रुको शीघ्र ही नाश कर डालेंगे, इसमें रंच मात्र भी संदेह नहीं है। हे स्वामी ! यह भी निश्चय है कि, बहुतसे जीव आपके चरण कमलोंको सेवनसे दर्शन विशुद्धादि सोलह भावनाओंको स्वीकार करके आपही के समान हो जायंगे।

प्रभो ! संसारसे वैर करने वाले, वैराग्य रूपी अस्त्रको रखे हुए आपको अवलोकन कर मोक्ष और इन्द्रिय रूपी शत्रु अपनी जीवन लीलाको समाप्त होनेके भयसे कांप रहे हैं; क्योंकि हे दीनबन्धु ! आप बलवान सुभट हैं, दुर्जय परिषह रूपी वीरोंको क्षण-मात्रमें जीतनेकी सामर्थ्य रखते हैं। इसलिये हे धीर वीर प्रभो ! आप मोह इन्द्रिय रूपी वैरियोंको जोतनेमें तथा भव्यात्माओं उपकार करनेके लिये घातिया कर्मरूपी शत्रुओंके नाश करने का शीघ्र ही उपाय करो; क्योंकि अब यह उत्तम समय तपस्या करनेके लिये और भव्यों कौ मोक्ष ले जाने के लिये आपके हाथ में आया है।

अब सुनिये चारित्र प्रमान, प्रथम कहे व्रत के सन्मान। ताके हैं दो भेद निदान, देशव्रत पहिलौ उनमान ॥ ९७ ॥
श्रावक पालै धर अनुसरै, एकादश प्रतिमा को धरै। थावर की रक्षा नहि होय, पच अणुव्रत पालहि सोय ॥ ९८ ॥
दूजौ सर्वव्रती जोगेश, ऋषि मुनि जति आगार न लेश। चार भेद यह प्रथम विचार, ताके गुण संक्षेप सम्हार ॥ ९९ ॥
अड़तालीस ऋद्धि उपदेश, सो ऋषि विष्णुकुमार वतेश। मतिश्रुतवधि मन.पर्यय ज्ञान, इन्हें लहै सौ मुनि परधान ॥१००॥
सोल कषाय जीत वर वीर, सो कहिये जतिवर गुणधीर। अनागार चौथौ आचार, तजै गृह स्तव नव नव धार ॥१०१॥
अब जु त्रयोदश चारित नाम, पंच महाव्रत गुप्ति त्रिठाम। पंच समिति पालन परवीन, ताके भेद सुनौ गुणलीन ॥१०२॥
प्रथम अहिसा व्रत को पाल, त्रस थावर रक्षा करहाल। सत्य महाव्रत दूजौ जान, सत्य वचन बोले निज वान ॥१०३॥
तृतीय अचौर्य महाव्रत धार, वस्तु अदत्त न अगीकार। चौथौ ब्रह्मचर्य पालेय, अस्त्री राग न किमपि करेय ॥१०४॥
पंचम आकिचन व्रत महा, परिग्रहरहित काल निरवहा। अब सुन पंच महाव्रत भाव, सब पच्चीस अनुक्रम ठाव ॥१०५॥
प्रथम अहिसा व्रत विधि पच, जुदी जुदी भाषों कछु रंच। वचन गुप्ति पहिलो भावना, मारन शब्द नही बोलना ॥१०६॥
दूजी मनोगुप्तिकी गाम, मन कर मारन नहि परिणाम। इर्या तृतीय भावना रक्ष, चलै दण्ड इक देख प्रतक्ष ॥१०७॥
आद निक्षेपण चोथी लेख, धरै उठाय वस्तु भू देख। लोकितपान भोजना पच, लेयं अहार नीर शुद्ध च ॥१०८॥



हे वीर प्रभु ! आपको नमस्कार है, आप जगत हितैषी है, आप ही मोक्ष रूपी रमणीकी प्राप्तिके लिये उद्योगी है, इसलिये आपको हम पुनः नमस्कार करते है। अपने ही शरीरके भोगोके सुखमें इच्छा रहित हो, इसलिये आपको नमस्कार है। मोक्षरूपी स्त्रीके साथ रमण करनेकी इच्छा रखते हो, इसलिये आपको नमस्कार है। महान पराक्रमी बाल ब्रह्मचारी, राज्य लक्ष्मीके त्यागी, अविनाशी लक्ष्मीमें लीन तुमको नमस्कार है। योगियोंके भी आप महानगुरु हैं, इसी लिये आपको नमस्कार है। सब जीवोके परम बधु हो, जानकार हो इसलिये पुनः नमस्कार है।

हे महान प्रभु ! इस स्तुतिसे हम यही चाहते हैं कि परलोकमें चारित्र की सिद्धिके लिये आप पूरी शक्ति दे। हे वीरप्रभु ! वह शक्ति मोहरूपी शत्रुको नाश करने वाली है। इस प्रकार जगत पूज्य श्री वीर भगवानकी स्तुति और अनेक प्रार्थनाये करके व लौकान्तिक देव अपने २ स्थानको प्रस्थान कर गये।

उसी समय तमाम देवादि सहित चारों जातिके इन्द्रों स्वयं घन्टादिके बजनेसे भगवान का सयमोत्सव समझ कर भक्तिभावसे अपनी इद्रानियोंके साथ महान विभूतिसे-विभूषित होकर अपनी २ सवारियों पर सवार हो नगरीमें प्रवेश किया। देवोंकी सेना अपनी पत्नियों सहित, सवारियो पर चढे हुए नगर और वन को चारों ओरसे चली। पश्चात इन्द्रने भगवान महावीर स्वामीको एक सिहासनपर बैठा कर अत्यन्त प्रसन्नता प्रदर्शित करते हुये गीत नृत्य, जय जयकार शब्दोंका उच्चारण करते हुए क्षीर सागरसे सोनेके कलशों से भरे हुये १००८ कलशोंसे उन वीर प्रभुका अभिषेक किया। इन्द्रने उन त्रिलोकीनाथ को दिव्य आभूषणों और वस्त्रोसे अलकृत किया। सुगधित दिव्य मालाये पहिनाई। इस तरह भगवानको इन्द्रने खूब ही सजाया। पश्चात भगवानने अपनी जन्म देने वाली माता को ज्ञानामृतसे प्रभावशाली सरल और मीठे शब्दोमें खूबही सान्त्वना दी। भाइयों को धैर्य वंधाया सैकड़ों उपदेशो से तथा वैराग्यके उत्पन्न करने वाले वाक्यों से अपनी दीक्षाकी बात समझा दी पश्चात संयम लक्ष्मीके सुखमें उद्यमी वे वीर प्रभु खुशीके साथ तमाम राज्य पाट और माता, पिता, भाई बंधुओं को त्याग कर इन्द्र द्वारा लाई हुई दैदीप्यमान चंद्रप्रभा नामकी पालकी पर सवार हो, दीक्षाके लिये वनकी ओर चले गये। उस समय वे जगतके स्वामी तमाम देवोंसे घिरे हुए दिव्य आभूषणों से युक्त अत्यत सुन्दर मालूम होते थे।

सबसे पहले भूमिगोचरी देवोंने पालकीको उठाया और ७ पैंड ले जा कर रख दी। पश्चात विद्याधर आकाशमें ७ पैंड ले गये, उसके बाद धर्मसे प्रेम रखने वाले तमाम देवोंने अपना २ कंधा लगाया और आकाश मार्गसे चलने लगे। इस समयकी शोभाका वर्णन करना इसलिये असंभव है कि जिस पालकी को ले जाने वाले स्वयं इन्द्र और स्वर्गके देवता लोग हों, उसकी अनुपम छटाका वर्णन क्या लेखनी द्वारा हो सकता है ? उस समय हर्षसे पुलकित हो तमाम देव पुष्पौकी वर्षा कर रहे थे, वायु कुमार देव गंगाके कणोसे युक्त सुन्दर पवन चला रहे थे। कई देव भगवानका मंगल गान कर रहे थे, कुछ देव भेरी बजा रहे थे, इन्द्रकी

अब सुन त्य वृत्त भावना, पंच भेद तिनके गावना। प्रथम क्रोध कर झूठ न कहैं, दुतिय मानकर साच न जहै ॥१०९॥
तीजै लोभ अर्थ के काज, वचन असत्य न वोलै साज। चौथी भीरुत कही भावना, भयसौं झूठ न वोलै मना ॥११०॥
पंचम प्रत्याख्यान जु कही, हास्य निमित्त वचन तज सही। निराबाध वोले नय बंड, सत्यवृत्त दृढ़ करै अखण्ड ॥१११॥
अचौर्य महाव्रत भावन पंच, तिनके भेद सुनो धर संच। शून्यागार प्रथम पालेय, गिरि गुह कंदर वास करेय ॥११२॥
दूजी परमोचित घर वास, पर घर रंच करे नहि आश। तृतीय परोधाकरन जु नाम पर उपरोधाकरन वसाम ॥११३॥
भैक्ष्यशुद्धि चौथी गुण खान, चर्याशुद्धि धरे मन आन। पंचम धर्म विसम्बा जान, धर्म परस परवाद न ठान ॥११४॥
ब्रह्मचर्य पांचौ विध सार, कोक आदि नाटक शृंगार। इनको सुनै न कहै मुनीश, प्रथम भाव तिय राग कथोश ॥११५॥
दूजी तन मनोज्ञ नीरीक्ष, अंगोपांग न त्रिया परीक्ष। दृष्टि न देखै ताहि शरीर, काम अगनि सींचै ब्रह्म नीर ॥११६॥

•••••••••

आज्ञासे उन देवोंने यह घोषणाकी कि भगवान का यह समय मोहादि वैरियोंके जीतनेका है। तमाम देवोंने हर्षित होकर उन प्रभुके सामने खूब ही धूम धमकी—जयवंत हो, आनंद युक्त हो, और वृद्धि पाओ। दुंदुभी बाजोंके शब्द होने लगे, अप्सरायें नृत्य करने लगीं। किन्नरी देवियां मधुर आवाजसे मोहरूपी वैरीको जीतनेका यश गान करने लगीं। उन प्रभुके आगे दिक्कुमारी देवियां मंगल अर्घ लेकर चलने लगीं। इस प्रकार वीर प्रभु नगरसे वनको चले गये, नगर निवासियोंने प्रभुकी वहुत ही प्रशंसा की। कितने ही लोग यह भी कहते थे कि, अभी जिनराज कुमार ही हैं, थोड़ी सी उमरमें इन्होंने कामरूपी वैरीको मारकर बड़ा भारी उच्च दर्जेका काम किया है। और आज मोक्ष लक्ष्मीको प्राप्तिके लिये तपोवनको चले गये हैं।

इस तरह सुनकर अन्य लोग भी इसी तरह कहने लगे कि मोहको तथा कामदेवरूपी वैरीको प्रभु ही जीत सके हैं, दूसरे में यह समर्थ नहीं है। उसके पश्चात सूक्ष्म विचारवाले इस तरह कहने लगे कि यह सब वैराग्यका ही महात्म है, जो भीतरी अंतरंग शत्रुओं का नाश करने वाला है। वैराग्यके प्रभावसे स्वर्गके भोग, तीन लोककी संपदायें, पंचेंद्री रूपी चोरोंको मारनेके लिये त्याग दी जाती है क्योंकि जिसके हृदयमें पूर्ण वैराग्यका श्रोत वहता हो, वही चक्रवर्तीकी विभूतिको क्षण भरमें त्याग सकता है। दरिद्री मनुष्य अपनी कच्ची झोपड़ीको भी छोड़नेमें समर्थ नहीं है। कुछ मनुष्य यह भी कहत सुने गये कि यह बात सत्य है कि वैराग्यके बिना मन पवित्र नहीं हो सक्ता। इस तरहकी वातचीत करते हुए बहुतसे नगर निवासी वहां पर पहुंचे और तमाशा देखने लगे। भगवान के दर्शन होते ही उनका मस्तक स्वयं झुक गया। इस प्रकार त्रिलोकीनाथ नगरके वाहर आ पहुंचे।

जब माताने भगवानके गमनका संवाद सुना तो वह मूर्छित होकर पुत्र वियोगमें कोमल वेलके समान मुरझा गई। पश्चात् सहन करती करती अनेक पुरजनों और बन्धुओंके साथ पीछे २ चली गयी। वह इस तरह कहती जाती थी कि हे बेटा! तूं तो मुक्तिसे प्रेम लगाकर तपस्या करने चला, पर मुझे तेरे बिना कैसे चैन मिलेगी? किस तरह जीवन व्यतीत करूंगी। इस छोटी सी उमरमें तपस्याके महान उपसर्गों को किस तरह सहन करेगा। बेटा, शीत कालकी भयंकर हवासे जब तूं दिगम्बर भेष में बनमें विचरेगा, तब कैसे उस शीतको बर्दाश्त करेगा? ग्रीष्म कालकी ज्वालाओं से तमाम वन जल जाते हैं, उसको कैसे सहेगा, श्रावण भादोंकी काली घटाओंको देखकर अच्छे २ साहसियोंके साहस छूट जाते हैं—बेटा! तूं यह सब कष्टोंको बर्दाश्त कर लेगा? बस मेरा हृदय इन सब बातोंको ज्यों विचारता है, त्यों २ और भी कष्ट होता है—हे पुत्र, अति दुर्निवार इन्द्रियजनोंको, त्रैलोक्य विजयी कामदेवको और कषाय रूपी महाशत्रुओं को धैर्य पूर्वक तू अपने वशमें कैसे कर सकेगा? बेटा तू बच्चा है और अकेला है, फिर किस प्रकार इस भयंकर वनकी गुफाओंमें रह सकेगा, जिसमें कि नाना प्रकारके हिंसक जङ्गली जीव रहा करते हैं! इस तरह जिन माता अत्यन्त करुण स्वरमें विलाप कर रही थीं और मार्गमें पैरोंको बढ़ाती चली जा रही थी कि इतनेमें उनके पास महत्तर देव आये और उन्होंने कहा—माता, क्या तुम इन्हें नहीं पहचानती? ये तुम्हारे पुत्र संसार के स्वामी और अनुपम शक्तिशाली जगद्गुरु हैं! आत्मवेशी संसार रूपी समुद्रमें अपने आपको विलीन कर लेने के पहले ही अपना उद्धार तो कर ही लेगा, साथ ही कितने भव्य जीवों का भी उद्धार कर देगा—यह ध्रुव सत्य है। जिस तरह कि मजबूत रस्सीसे बंधा हुआ भयानक सिंह भी सहज ही में अपने वशवर्ती किया जा सकता है, उसी तरह यह तुम्हारा पुत्र भी मोहादि रस्सियोंसे बंधा हुआ है। जिसके लिये संसार रूपी समुद्रका दूसरा किनारा पार करनेमें बहुत पास रहा करता है। ऐसा सामर्थ्य शाली यह तुम्हारा पुत्र भला दीनता पूर्वक कल्याण हीन गृहमें रह सकेगा? इनके ज्ञान रूपी तीन नेत्र हैं। संसारको इन्होंने सम्यक् रूपेण जान लिया

पूरव रति स्मरण नहि जान, गृहस्थ काल त्रिय भोग मिलान। जाहि अवस्था चितै नांहि, सो दृढ़ व्रती ब्रह्मचर्याहि ॥११७॥
वृष्येष्ट रस चौथी भावना, षट रस सरस सबल भोजना। संपूरन विधि करन मुनीश, अब सुन पंच भावना धीश ॥११८॥
वपु संस्कार तास है नाम, भूषण पथ सूक्षम बस्राम। कोमल सब उपजै तस राग, वर्जित ये उपभोग समाग ॥११९॥
अब परिग्रह पंचम व्रत सोय, पंच भावना ताकी होय। पांचों इन्द्रिय वश कर रहै, ताके भेद किमपि कछु कहे ॥१२०॥
रूपरस इन्द्रिय को परभाव, कोमल विषय रहित तिहि ठाव। रसनेन्द्रिय षटरस ज्यौंनार, हो निरास सो भाव अपार ॥१२१॥
नासा गन्ध विषय को राग, त्यागै सोम भजै वैराग। चक्षू इन्द्रिय रूप मनोग, ताको विषय तजो उपभोग ॥१२२॥
श्रोत्रेन्द्रिय है शबद मनोग, सो सुन राग द्वेष तज जोग। ए पच्चीस भावना कही, पंच महाव्रत सो सब लही ॥१२३॥
अब सुन तीन गुप्ति के भेद, पृथक् पृथक् भाषै नहि खेद। त्रस थावर रक्षा के काज, मन वच तन पालैं मुनिराज ॥१२४॥
वचन गुप्ति पहली है यही, कुवचन आपुन बोलै नहीं। औरहियों बोलावै नाहि, कहूं बोल परिणाम न जाहि ॥१२५॥
ऐसे ही मन गुप्त जु कही, तैंसहि कायगुप्ति कर सही। अब सुन पच समिति की रीत, जुदी जुदी भाषौं धर प्रीति ॥१२६॥
ईर्यासमिति प्रथम विख्यात, एक दण्ड भू शोधत जात। भाषासमिति द्वितिय पहिचान, दश प्रकार भाषा न कहान ॥१२७॥
हितमित ललित प्रनत है आदि, जिहि वच होय जीव नहि बाधि। तृतीय एषणा समिति प्रमान, जल आहार शुद्ध कर ठान ॥१२८॥
अन्तराय तहं रहित बत्तीस, चौदह मल टालहिं जोगीश। सब कोई निर्मल सुविशुद्ध, इहि विधि लेय अहार निरुद्ध ॥१२९॥
अदाननिछेपन चौथी कही, जीव जन्तु रक्षा कर सही। जो कछु वस्तु धरै अरु लेय, तहं मुनीश बहु जतन करेय ॥१३०॥
समिति प्रतिष्ठापन पंचमी, मल-मूत्रहि छिप शुद्धहि जिमी। हरित रहित सन्मूर्च्छन वचै, ऐसी क्रिया महामुनि रचै ॥१३१॥
लहुडी काया शुद्ध न करै, थूकै नही जीव जह मरै। पग प्रक्षालन फासू थान, यह प्रकार चारित्र बखान ॥१३२॥



है। फिर भला, वैराग्य उत्पन्न हो जाने पर कोई अन्धकूपमें क्यों गिरेगा ? इसलिये हे माता, तुम इस पापरूपी शोकको छोड़ दो। त्रैलोक्यको अनित्य समझ कर अपने घर जाओ और वही पर धर्म साधनामें अपने मन को लगाओ। अपनी प्रिय एवं इच्छित वस्तु के वियोग काल में ज्ञान हीन पुरुष ही शोक किया करते हैं। जो ज्ञानी एवं बुद्धिमान होते हैं वे सदैव संसार से डरा करते हैं और कल्याणकारी धर्म की उपासना किया करते हैं। महत्तर देवकी इन बातों को सुनकर जिनमाता सावधान हो गयीं। उनके हृदय में विवेक रूपी प्रकाशमयी किरणों का प्रादुर्भाव हुआ हृदय का शोकान्धकार दूर हो गया। वे अपने विशाल हृदयमें पवित्र धर्मको धारण कर अपने कुटुम्बियों एवं भृत्यजनों को साथ लेकर राजमहल को वापस लौट गयी। इसके बाद जिनेन्द्र महावीर प्रभुजी पार्श्ववर्ती देवोके साथ मानव समाज के मङ्गल गान आरम्भ करने के प्रथम खंका नाम के विशाल वन में सयम धारण करने के लिये पहुंचे। वह वन अत्यन्त रमणीय था। शीतल छाया वाले फल पुष्पोंसे युक्त वहां सुन्दर सुन्दर पेड़ थे जो अध्ययन एवं ध्यान के लिये अधिक उपयुक्त थे। महावीर स्वामी अपनी पालकी से उतर कर एक चन्द्रकान्त मयी स्वच्छ शिला पर बैठ गये। उस सुन्दर शिला की शोभा विचित्र थी। उस शिला को महावीर स्वामी के आने के पहले ही देवोंने आकर सुरम्य बना दिया था। वह शिला गोलाकार थी। उस शिला पर विशाल वृक्षों की शीतल एवं घनी छाया पड़ रही थी। चन्द्रमा से घिरे हुए सुरभित जल की बूदे उस शिला पर छिरकी हुई थी। स्वयं इन्द्राणी के हाथसे बहुमूल्य रत्नोंके चूर्ण द्वारा उस शिलापर सातियां बनाये हुए थे। ऊपर कपड़ेका मण्डप बना हुआ था। उसमें ध्वजा एवं रङ्ग बिरङ्गी सुन्दर मालाएं टंगी हुई थी। चारों ओर धूप का सुगन्धित धुआं फैला रहा था और पासमें अनेक मंगल द्रव्य सजाये हुए थे।

महावीर स्वामी उस सुन्दर स्वच्छ शिलापर उत्तराभिमुख बैठ गये और देह इत्यादिकी इच्छासे हीन विरक्त एवं मुक्ति साधनामें तत्पर मनुष्योंके कोलाहलको शान्त हो जानेपर शत्रु-मित्रादिके सम्पूर्ण स्थानों पर उत्तम समान भावका चिंतवन करने लगे। उनने क्षेत्र इत्यादि चेतन एवं अचेतन रूप बाह्य दस परिग्रहों को मिथ्यात्व इत्यादि चौदह अन्तरङ्ग परिग्रहोंको और वस्त्र, अलङ्कार एवं माला इत्यादि वस्तुओं का परित्याग कर दिया तथा मनसा, वाचा कर्मणासे पवित्र होकर शरीरादिमें निस्पृह पूर्वक आत्म-सुखकी प्राप्तिमें लग गये। प्रथम उन्होंने पल्यंकासन लगाकर मोह बन्धनमें फंसाने वाले केशांका लोंच किया केश उखाड़ डाले। बादमें वह जिनेश्वर महावीर स्वामी संपूर्ण पाप क्रियायोंसे निर्मुक्त होकर अठ्ठाईस मूल गुणोंके पालन करनेमें



श्री १००८ भगवान् महावीर स्वामी का दीक्षा कल्याणक।



भगवान महावीर को वैराग्य होना और लौकान्तिक देवों का आकर भगवान् के वैराग्य की पुष्टि करना।

## दोहा

इहि विधि चारित आदरयौ, अरु संजम उर धार। क्षायिक सम्यक् दृढ़ धरयौ, जय जय वीर कुमार ॥१३३॥

## चौपाई

मारगशिर है उत्तम मास, कृष्णपक्ष दशमी तिथि जास। हस्त उत्तरा अन्तर माहि, अपराह्नि वेला तहं आंहि ॥१३४॥
तब दीक्षा* जिनवरनै धरी, मुकतिबध मन इच्छा करी। भूप एकसौ प्रभु के संग, तप धारौ तजि परिग्रह अंग ॥१३५॥



तत्पर हो गये। आतापनादि योगसे उत्पन्न उत्तम उत्तर गुणोंको एवं महाव्रत समिति गुप्ति को उन्होंने धारण किया। वे सबमें समताको देखने लगे और सम्पूर्ण दोषोंसे हीन एवं सबसे श्रेष्ठ सामायिक संयमको उन्होंने स्वीकार किया। अन्तमें उन्होंने मार्ग-शीर्ष कृष्णा दशमी तिथिके सायंकाल हस्त एवं उत्तरा नक्षत्रके मध्यवाले शुभ समयमें दुष्प्राप्य जिन दीक्षाको ग्रहण किया। यह जिन दीक्षा मुक्ति रूपी कामिनीकी सहचरी सखीके समान थी। स्वयं इन्द्रने महावीर स्वामी के मस्तकमें चिरकाल तक रहनेके कारण परम पवित्र उनके केशोंको रत्न-जटित मञ्जूषा (पिटारी) में अपने हाथोंसे संवार कर रखा। फिर उन केशोंकी पूजाकी

---

### *वीर-त्याग

कोई इष्टवियोगी विलखै, कोई अनिष्ट संयोगी। कोई दीन-दरिद्री दीखें, कोई तन का रोगी।
किसही घर कलिहारी नारी, भाई कहीं बैरी होवै। कोई पुत्र बिन झुरै कोई मरै तब रोवै ॥
जो ससार विषै सुख होता, तीर्थंकर क्यों त्यागे। काहे को शिव साधन करते, संयम सो अनुरागे ॥

—चक्रवर्ती सम्राट श्री वज्रनाभि : वैराग्यभावना

जहाँ रावण जैसा विद्याधरों का स्वामी एक स्त्री की अभिलाषा में तीन खण्ड का राज्य नष्ट कर दे, भीष्मपितामह के पिता जैसे वीर कामवासना के वश होकर एक मछियारे की नीच जाति कन्या से विवाह करालें, जहां मगध देश के सम्राट श्रेणिक बिम्बसार के पिता उपश्रेणिक काम के वश होकर, यमदण्ड नाम के जंगली भील की पुत्री तिलकमती से विवाह करालें, जहां विश्वामित्र ऋषि जैसे महा तपस्वी का तप मेनका जैसी साधारण स्त्री डिगा दे वहा श्री वर्द्धमान महावीर कामरूपी अग्नि को वश करने में महावीर रहे।

भरत को जिस राज-पाट के दिलाने के लिए माता केकयी ने श्रीरामचन्द्रजी जैसे योग्य, होनहार राजकुमार को चौदह वर्ष के लिए वनों में निकलवा दिया, जिस राज-पाट की प्राप्ति के लिए दुर्योधन ने अपने भाइयों तक के साथ महाभारत जैसा भयानक युद्ध करके भारत के प्रसिद्ध योद्धाओं का अन्त कर दिया, जिस राज-पाट की प्राप्ति के लिए बनवीर ने मेवाड़ के राणा उदयसिंह को मरवाने के लिए हजारों यत्न किये, जिस राज-पाट के लिए मोहम्मद गौरी ने भारत पर सत्रह बार आक्रमण किया, जिस राज-पाट की लालसा में सिकन्दर महान् ने लाखों यूनानी वीरों को मरवा डाला, जिस राज-पाट के हेतु औरंगजेब ने अपने पिता शाहजहा को बन्दीगृह में डाल दिया, उसी राज-पाट को श्री वर्द्धमान महावीर ने एक सच्चा अधिकारी और माता-पिता की अभिलाषा के बावजूद दम के दम में सहर्ष त्याग दिया।

श्री वर्द्धमान् महावीर ने जिन दीक्षा लेने से पहले अपने खजाने का मुंह खोलकर स्पष्ट आज्ञा दे दी थी कि अमीर हो या गरीब, जिसका जो जी चाहे ले जावे, चुनाँचे तीन अरब अठासी करोड़ अस्सी लाख अशर्फियों की मालियत की सम्पत्ति अनाज आदि दान देकर उन्होंने जनता की सात पुश्तों तक की जरूरतों को पूरा कर दिया था।

खेत (जमीन) मकानात, चाँदी, सोना, पशु-धन, अनाज, नौकर, नौकरानी, वस्त्र, बर्तन, दस प्रकार की बाह्य तथा क्रोध, मान, माया, लोभ, हास्य, रति, अरति, शोक, भय, घृणा, स्त्रीवेद, पुरुषवेद, नपुंसकवेद, मिथ्यात्व चौदह अंतरंग, समस्त २४ परिग्रहों का त्याग करके २९ साल तीन महीने २० दिन की भरी जवानी में सम्पूर्ण राज-पाट ठुकराकर और इन्द्रिय-सुखों से मुंह मोड़कर अपने आत्मोत्कर्ष को साधने और दुखियों की सच्ची सेवा करने के लिए श्री वर्द्धमान महावीर ने ईसामसीह सन् से ५६९ वर्ष पूर्व मंगसिर बदी दशमी के दिन संध्या समय चन्द्रप्रभा नाम की पालकी में बैठकर ज्ञातखण्ड नाम के वन में अपने सम्पूर्ण वस्त्र, आभूषण आदि उतार कर नग्न दिगम्बर होकर जैन साधु हो गये। उन्होंने अपने केशों का भी लौंच कर डाला और २८ मूलगुण ग्रहण करके पत्थर की शिला पर "ॐ नमः सिद्धेभ्यः" कह कर उत्तर की ओर मुंह करके ध्यान में लीन हो गये। जिसको अपने अवधि ज्ञान से विचार कर स्वर्गों के देवों ने श्री वर्द्धमान महावीर का तप कल्याणक बड़े उत्साह से मनाया। इसी ज्ञातखण्ड नाम के वन में तपस्या करते हुए उनको चौथे प्रकार का मनःपर्यय ज्ञान भी प्राप्त हो गया था।

प्रभु के केश तबै सुरराय, अपने हाथ उठाये आय। मणिमय डबा माहि धर लये, क्षीरोदधि लै तत्पर गये ॥१३६॥
मनुषोत्तर पर्वततैं बाहि, मनुष अंश आगे नहि जाहि। तहां केश खिर सहजहि गये, डबा वज्रमय रीते भये ।१३७॥
तब सुरपति विक्रिय कर करै, फिर फिर जोर डवा में धरै। अंगुल एक न आये गये, मनकर क्षीरोदधि क्षिप गये ॥१३८॥
अब सुरपति अति हर्ष बढ़ाय, प्रभु की थुति कीनो बहु भाय। तुम परमातप परम निधान, तीन जगत में सुगुरु महान ॥१३९॥
तुम प्रभु जगन्नाथ गुण सिंध, अरि विजयी निर्मलता मिंध। तुम गरिष्ठ तुम वीर जिनेश, थुति कर पार न लहै गणेश ॥१४०॥
सुर गुरु मुनिजन आदि अनेक, कोइ न समरथ करन विवेक। धर मो उर तुम भक्ति बढ़ाय, हठ उच्चार करावै आय ॥१४१॥
बाहिर आभ्यंतर मल धोय, निर्मल गुण मुनि परगट होय। तिनकौ तुम थुति विन न सुहाय, ज्यों विन मेह कृषी कुमलाय ॥१४२
हेयाहेय प्रकट तुम करौ, सार वस्तु तन मन आदरो। जो प्रभु तुमको मन में भजैं, तब ही मन को विकलप तजै ॥१४३॥
राजपाट अघदायक होय, छिन में तुम त्यागौ प्रभु सोय। तीन लोक को राज मनोग, ताकी चाह करी तज शोग ॥१४४॥
अति चंचल लक्ष्मी जग मांहि, सो प्रभु तुमको छिन न सुहाय। परम शाश्वती लक्ष्मी थान, ताही को कीनौ सन्मान ॥१४५॥
दुष्ट कर्म मद मान सहीत, मोह भूप, दल सुभट अजीत। तुम प्रभु वीर बिना हथियार, हन्यौ छिनक में दया निधान ॥१४६॥
मात पिता बांधव परिवार, तजत तिन्हें नहि लागीवार। लागे भोग भुजंग समान, उरमें केवल मोख निदान ॥१४७॥
दीक्षा है जग में पर शुद्ध, क्षमा पवित्र करन सम बुद्ध। मुक्ति श्री मनरंजन हार, प्रनमौं त्रिविध-शुद्ध अविकार ॥१४८॥



उन्हें उत्तम बहु मूल्य वस्त्रोंसे ढांका और समारोह पूर्वक क्षीर-समुद्रके स्वच्छ शुद्ध जलमें डाला। जब केश जैसी हीन वस्तुका भी जिनेश्वरके संसर्ग में रहनेके कारण इतना अधिक सम्मान किया जा सकता है तब जो पुरुष स्वयं साक्षात् जिनेश्वर भगवान को निरन्तर पूजा सेवामें लगे रहते हैं उन्हें संसार में कौनसी ऐसी अलभ्य वस्तु है जो नहीं मिल सकती है ? उनकी सेवासे सभी कुछ प्राप्त हो सकता है। इस संसारमें भगवान जिनके कमल रूपी चरणोंके आश्रयमें आ जानेसे जिस प्रकार यक्षोंको सम्मान प्राप्त हो जाता है उसी प्रकार प्रभु अर्हतका जो लोग सहारा लेते हैं वे चाहे नीच पुरुष ही क्यों न हों उनकी पूजा होती है, और उन्हें अत्यन्त आदरकी दृष्टिसे देखा जाता है। इसके बाद महावीर स्वामीने दिगम्बर रूपको धारण किया। जब वे दिगम्बर हो गये तब उनका शरीर तपाये हुए स्वर्ण जैसा प्रकाशमय एवं तेजस्वी दीख पड़ा। मानो वह कान्ति एवं दीप्तिका स्वाभाविक तेज-मय समूह ही हो ! इसके बाद परम प्रसन्न इन्द्र उस परमेष्ठी महावीर प्रभुका गुण-गौरव गान-स्तुति करने लगे।

हे देव ! इस संसारमें सर्वश्रेष्ठ परमात्मा तुम्हीं हो ! इस चराचर जगत्के स्वामी तुम्हीं हो। तुम जगद्गुरु हो, गुण-सागर हो, शत्रुविजेता हो और अत्यन्त निर्मल तुम्हीं हो ! हे प्रभो, जब आपके असंख्य एवं अनन्त गुणोंका वर्णन स्वयं गणधरादि देव भी नहीं कर सकते तब मन्दमति मैं कहां तक आपके महान् गुण एवं ऐश्वर्योका वर्णन कर सकूंगा ? ऐसा सोच कर यद्यपि मेरी बुद्धि अस्थिर हो जाती है तथापि आपके प्रति हमारी अचल भक्ति स्तुति करने के लिये निरन्तर प्रोत्साहित कर रही है। हे योगीन्द्र ! आज आपके वाह्य एवं अभ्यन्तर मलोंके एकदम नष्ट हो जानेके कारण जिस प्रकार कि, मेघके आवरण हट जाने पर किरणोंकी स्वाभाविक छटा बिखर पड़ती है, उसी तरह आपके निर्मल गुण-समूह प्रकाशमान हो रहे हैं। स्वामिन्, यद्यपि आपने इन्द्रिय विषय जन्य चंचल सुखोंको क्षणभंगुर जानकर छोड़ दिया है तथापि आपकी इच्छा अत्यन्त उत्कृष्ट आत्म-सुखकी प्राप्ति के लिये लालायित है। अतः आपको 'निरीह' (इच्छाहीन) कैसे कहा जा सकता है ? यद्यपि आपने स्त्रीके शरीरको नितांत हेय, घृणित एवं अस्पृश्य समझ कर उस परसे अपना अनुराग (प्रेम) हटा लिया है तथापि मुक्तिरूपी स्त्रीमें तो आपका अनन्य अनुराग वना हुआ है, फिर आपको हम 'वीतराग' (प्रीति रहित) भी कैसे कह सकते हैं ? यद्यपि जिन्हें लोग रत्न कहा करते है उन पत्थरोंको आपने त्याग दिया है तथापि सम्यक् दर्शन आदि महारत्नोंको आपने धारण कर लिया है फिर आपको त्यागी भी कैसे कहा जाय ? यद्यपि आपने क्षण भंगुर राज्य-सत्ताको पापका आश्रय जानकर छोड़ दिया है तथापि नित्य, अनाशवान् एवं अनुपमेय त्रैलोक्य के विशाल राज्य पर एकाधिपत्य भी तो आप ही स्थापित करने जा रहे हैं, फिर आप निस्पृह कैसे रहे ? (यह निन्दा-स्तुति है।) हे जगत्के स्वामी, आपने इस संसारकी चंचला लक्ष्मीका परित्याग करके लोकोत्तर सम्पत्ति मोक्ष लक्ष्मीको प्राप्त करनेकी इच्छा की है फिर आपको आशा रहित कैसे समझा जाय ? हे देव, यद्यपि आपने अपने ब्रह्मचर्य रूपी तेज बाणोंसे अपने शत्रु कामदेवको नष्ट कर दिया है, तथापि कामदेवकी स्त्री रतिको आपने विधवा भी बना दिया फिर आप कृपालु कहां

सम्यग्दर्शन ज्ञान चरित्र, रत्नत्रय भूषण सुपवित्र। वस्त्राभरण रहित सब संग, प्रनमौं प्रभुहि दिगम्वर अंग ॥१४९॥
नमौं मुक्ति कान्ता भरतार, सखा तात प्रनमौं अविकार। स्वयंबुद्ध बन्दौ तीर्थेश, तीन ज्ञान जिन नैन महेश ॥१५०॥
इन्द्रिय विमुख अमित अनभेव, प्रनमौं सन्मुख आननमेव। नमौं कर्म अरि घातनहार, शुभ लक्षण गुण सिन्धु अपार ॥१५१॥
इहि विधि तुव स्तवन अनेक, को बुध पार लहै भव एक। दीजै प्रभु मुहि सेवक जान, दीक्षा तप जिनमुक्ति निदान ॥१५२॥

## दोहा

इहि विधि बहु अस्तवन कर, पुनि पुनि भक्ति बढ़ाय। वारंवार प्रनाम प्रभु, सुरपति निज सुखदाय ॥१५३॥
परम पुण्य को उदित कर, पूजा थुति बहु माय। सुर गण जुत निज लोकको, गये हर्ष उर लाय ॥१५४॥

## चौपाई

अब कीनौ प्रभु जोग अरूढ़, निश्चल तन पर्वत सम गूढ़। उदित भयौ जिम ग्रीषम भान, जग जियको प्रिय करता वान ॥१५५॥
तप बल चौथौ ज्ञान प्रकाश, भव्यनको सुख करता जास। षट महिना पर्यन्त सुहेत, ध्यान अडोल कियो सम चेत ॥१५६॥



रहे ? हे नाथ, आपने अपने ध्यानरूपी अस्त्र से मोह नृपतिके साथ ही साथ कर्मरूपी अन्य सब शत्रुओंका नाश कर डाला है फिर आपके हृदयमें दयालुता कहाँ रही ? हे प्रभो, यद्यपि आपने अपने २ गिने गिनाये अल्प संख्यक बन्धुओंका परित्याग कर दिया है तथापि अब तो स्वयं अपने गुणोंके प्रभावसे सम्पूर्ण जगत्को बन्धु बनाने जा रहे हैं; फिर आपको बान्धव हीन कोई कैसे कह सकता है ? हे चतुर, आपने सर्पके फणके समान सांसारिक भोगोंको छोड़ कर शुक्ल ध्यानरूपी अमृतको पी लिया है फिर आपका 'प्रोषध व्रत' कैसे होगा ?

हे स्वामिन् ! आपकी इस दीक्षाको बुद्धिमानोंने आदरकी दृष्टिसे देखा है और इसने संसारके तापोंको एकदम शान्त कर दिया है। आपकी यह परम पवित्र महा दीक्षा पुण्यधाराके समान सदैव हम भव्य-जीवोंकी रक्षा करे। हे देव मन वचन एवं कायकी अति विशुद्धता पूर्वक सम्पूर्ण जगत्को पवित्र कर देने वाली दीक्षाको आपने ग्रहण किया है। इसी महादीक्षाके बल पर मोक्ष चाहने वाले आपको नमस्कार है। आप शरीर-आदिके सुखसे मुख मोड़ चुके हैं, मोक्ष मार्गमें निरन्तर अग्रसर हो रहे है, तप रूपी लक्ष्मीसे प्रीति करने वाले हैं। दोनों तरहके परिग्रहोंको छोड़ने वाले आपको नमस्कार है।

हे ईश, सम्यक् दर्शन ज्ञान, चारित्ररूप तीन बहुमूल्य आभूषणोंसे अलंकृत एवं अन्य पार्थिव आभूषणोंसे हीन आपको नमस्कार है। आपने सम्पूर्ण वस्त्रोंका परित्याग कर शून्य दिशारूपी वस्त्रोंको धारण किया है। ईश्वरत्व-प्राप्तिकी साधनामें सोत्साह प्रवृत्त हैं अतः आपको नमस्कार है। हे जिनेश्वर, आप सकल परिग्रहोंसे ही एवं गुणरूपी सम्पत्तियोंसे युक्त हैं, आपको मुक्ति अत्यन्त प्यारी है, इसलिये आपको नमस्कार है। हे नाथ, आप इन्द्रियातीत अक्षय सुखमें चित्त को लगाने वाले विरक्त पुरुष हैं उपवास करके शुक्ल ध्यान रूपी अमृतके भोक्ता हैं, आपको नमस्कार है। हे देव आप दीक्षित होकर ज्ञानरूपी चार नेत्रोंके धारक हैं, बाल ब्रह्मचारी हैं, तीर्थेश हैं और स्वयं बुद्ध हैं, आपको नमस्कार है। आप कर्मरूपी शत्रुओं की सन्ततिके नाश कर्त्ता है, गुणसागर हैं, और श्रेष्ठ क्षमा इत्यादि शुभलक्षणोंसे युक्त हैं, आपको नमस्कार है। हे देव, आप इस संसारकी सम्पूर्ण आशाओंको पूर्ण करने वाले हैं, परन्तु आपकी स्तुति जो हम कर रहे है, वह संसारकी श्रेष्ठ सम्पत्तियों को पानेके लिये नहीं करते। किन्तु जिस प्रकार बाल्यावस्थामें आपने तप-दीक्षा ग्रहण की है, वही अतुलनीय शक्ति हमें भी प्राप्त हो। इस तरह देवोंके इन्द्रने महावीर भगवान् की पूजा, स्तुति एवं नमस्कार करके अपार पुण्यका उपार्जन किया।

इसके बाद महावीर स्वामीने अपने सम्पूर्ण अंग-प्रत्यंगोंका निश्चेष्ट अपने कर्मरूपी शत्रुओंके नाशक योग क्रियाका अवरोध किया। उस समय वे चेष्टा शून्य सुन्दर पत्थरकी मूर्त्तिके समान जान पड़े। उस परमोत्तम ध्यानके प्रभावसे चतुर्थ मनः पर्यय ज्ञान प्रादुर्भूत हुआ, जो कि महावीर प्रभुके लिये केवल ज्ञान प्राप्त होनेका दिग्दर्शन था। मनुष्य आदि योनियोंमें प्राप्त होनेवाली सुख सम्पदाओंको निर्विकार होकर महावीर प्रभुने तुच्छ तृणके समान जान कर छोड़ दिया और अविलम्ब दीक्षा ग्रहण कर ली। उन अनुपमेय महान् गुणशाली श्री वीरनाथकी मैं स्तुति करता हूं और नमस्कार करता हूं।

